# वर-वधु गुण मिलान में नाड़ी आदि ज्ञान हेतु अवकहडा चक्र

| अक्षर | चू चे चो,ला | ली,लू ल,लो | अ ई उ ए | ओ वा वी वू | वे वो काकी | कू घ ङ छ | के को हा ही | हू हे हो डा | डी डू डे डो | मा मी मू मे | मो टा टी टू | टे टो पा पी | पू पा ण ठ | पे पो रा री |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नक्षत्र | अश्वि. | भरणी | कृति. | रोहि. | मृग. | आर्द्रा | पुनर्व. | पुष्य | आश्ले. | मघा | पू.फा. | उ.फा. | हस्त | चित्रा |
| राशि | मेष | मेष | मे१वृ३ | वृष | वृ२मि२ | मिथुन | मि३क१ | कर्क | कर्क | सिंह | सिंह | सिं१क३ | कन्या | क२तु२ |
| वर्ण | क्षत्री | क्षत्री | क्ष१वै३ | वैश्य | वै२शू२ | शूद्र | शू३ब्रा१ | ब्राह्मण | ब्राह्मण | क्षत्री | क्षत्री | क्ष१वै३ | वैश्य | वै२शू२ |
| वश्य | चतुष्प. | चतुष्प. | चतुष्प. | चतुष्प. | च२मा२ | मानव | मा३ज१ | जलचर | जलचर | वनचर | वनचर | व१मा३ | मानव | मानव |
| योनि | अश्व | गज | मेष | सर्प | सर्प | श्वान | मार्जा | मेष | मार्जा | मूषक | मूषक | गौ | महिष | व्याघ्र |
| राशि स्वामी | मंगल | मंगल | मं१शु३ | शुक्र | शु२बु२ | बुध | बु३चं१ | चन्द्र | चन्द्र | सूर्य | सूर्य | सू१बु३ | बुध | बु२शु२ |
| गण | देव | मनुष्य | राक्षस | मनुष्य | देव | मनुष्य | देव | देव | राक्षस | राक्षस | मनुष्य | मनुष्य | देव | राक्षस |
| नाड़ी | आदि | मध्य | अंत्य | अंत्य | मध्य | आदि | आदि | मध्य | अंत्य | अंत्य | मध्य | आदि | आदि | मध्य |
| हंसके | अग्नि | अग्नि | अ१भू३ | भूमि | भू२वा२ | वायु | वा३ज१ | जल | जल | अग्नि | अग्नि | अ१भू३ | भूमि | भू२वा२ |
| युंजा | पूर्व | पूर्व | पूर्व | पूर्व | पूर्व | मध्य | मध्य | मध्य | मध्य | मध्य | मध्य | मध्य | मध्य | मध्य |

| अक्षर | रू रे रो ता | ती तू ते ता | ना नी नू ने | नो या यी यू | ये यो भ भी | भू धा फ ढ | भे भो जा जी | खी खू खे खो | ग गी गू गे | गो स सी सू | से सो दा दी | दू थ झ त्र | दे दो चाची |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नक्षत्र | स्वाती | विशा. | अनु. | ज्येष्ठा | मूल | पू.षा. | उ.षा. | श्रवण | धनि. | शत. | पू.भा. | उ.भा. | रेवती |
| राशि | तुला | तु३वृ१ | वृश्चि. | वृश्चि. | धनु | धनु | ध१म३ | मकर | म२कुं२ | कुंभ | कुं३मी१ | मीन | मीन |
| वर्ण | शूद्र | शू३ब्रा१ | ब्राह्मण | ब्राह्मण | क्षत्री | क्षत्री | क्ष१वै३ | वैश्य | वै२शू२ | शूद्र | शू३ब्रा१ | ब्राह्मण | ब्राह्मण |
| वश्य | मानव | मा३की१ | कीट | कीट | नर | नर१च२ | चतुष्पद | च१॥ज२॥ | ज२न२ | नर | न३ज१ | जलचर | जलचर |
| योनि | महिष | व्याघ्र | मृग | मृग | श्वान | वानर | नकुल | वानर | सिंह | अश्व | सिंह | गौ | गज |
| राशि स्वामी | शुक्र | शु३मं१ | मंगल | मंगल | गुरु | गुरु | गु१श३ | शनि | शनि | शनि | श३गु१ | गुरु | गुरु |
| गण | देव | राक्षस | देव | राक्षस | राक्षस | मनुष्य | मनुष्य | देव | राक्षस | राक्षस | मनुष्य | मनुष्य | देव |
| नाड़ी | अंत्य | अंत्य | मध्य | आदि | आदि | मध्य | अंत्य | अंत्य | मध्य | आदि | आदि | मध्य | अंत्य |
| हंसके | वायु | वा३ज१ | जल | जल | अग्नि | अग्नि | अ१भू३ | भूमि | भू२वा२ | वायु | वा३ज१ | जल | जल |
| युंजा | मध्य | मध्य | मध्य | अंत्य | अंत्य | अंत्य | अंत्य | अंत्य | अंत्य | अंत्य | अंत्य | अंत्य | अंत्य |

**तारा का ज्ञान** – अवकहडा चक्र से वर एवं कन्या के नाम के प्रथम अक्षर से अथवा नक्षत्र से राशी, राशी स्वामी, वर्ण, योनि, गण एवं नाड़ी जानकर क्रमशः भुकूट, ग्रहमैत्री, वर्ण, योनि, गण एवं नाडी गुण मिलान संख्या ज्ञात होती है. वर की तारा के लिए वर के नक्षत्र से कन्या के नक्षत्र तक गिनने पर जो संख्या मिले उसमें ९ का भाग देने पर शेष वर की तारा होती है, इसी प्रकार कन्या की तारा जानकर ९ का भाग देने पर वर-वधू की तारा संख्या ज्ञात

| प्रीति ( मित्र ) षड़ाष्टक | | | | | | वैर षड़ाष्टक | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | तुला | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | तुला |
| वृश्चि | तुला | मकर | धनु | मीन | वृष | कन्या | धनु | वृश्चिक | कुम्भ | मकर | मीन |

## भुकूट गुण ७

| ॐ | वर राशि | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कन्या | राशि | मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तु. | वृ. | धनु | मक | कु. | मी. |
| | मे. | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० |
| | वृ. | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ |
| | मि. | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ |
| | क. | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० |
| | सिं. | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० |
| | क. | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ |
| | तु. | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० |
| | वृ. | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० |
| | धनु | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ |
| | मक | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ |
| | कु. | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० |
| | मी. | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ |

## वर का वर्ण

| कन्या का वर्ण | वर्ण | ब्रा. | क्ष. | वै. | शूद्र |
|---|---|---|---|---|---|
| | ब्राह्मण | १ | ० | ० | ० |
| | क्षत्रिय | १ | १ | ० | ० |
| | वैश्य | १ | १ | १ | ० |
| | शूद्र | १ | १ | १ | १ |

| कन्या वश्य | वर का वश्य | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | चतु | मा | जल | वन | कीट |
| चतुष्पद | २ | १ | १ | ० | १ |
| मानव | १ | २ | १ | ० | १ |
| जलचर | १ | १ | २ | १ | १ |
| वनचर | ० | ० | १ | २ | ० |
| कीट | १ | १ | १ | ० | २ |

## ४ वर की योनि

| कन्या की योनि | योनि | अश्व | गज | मेष | सर्प | श्वा | मा | मूष | गौ | महि | व्या | मृग | वान | नकु | सिंह |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | अश्व | ४ | २ | ३ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ० | १ | ३ | २ | २ | १ |
| | गज | २ | ४ | ३ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | २ | ३ | २ | २ | ० |
| | मेष | ३ | ३ | ४ | २ | २ | ३ | २ | ३ | ३ | १ | ३ | ० | ३ | १ |
| | सर्प | २ | २ | २ | ४ | २ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ० | २ |
| | श्वान | २ | २ | २ | २ | ४ | १ | १ | २ | २ | १ | ० | २ | २ | १ |
| | मार्जा | ३ | ३ | ३ | १ | १ | ४ | ० | २ | २ | १ | २ | २ | २ | २ |
| | मूषक | ३ | ३ | २ | १ | १ | ० | ४ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | १ |
| | गौ | ३ | ३ | ३ | १ | २ | २ | २ | ४ | ३ | ० | ३ | २ | २ | १ |
| | महिष | ० | ३ | ३ | २ | २ | २ | २ | ३ | ४ | १ | २ | २ | २ | ३ |
| | व्याघ्र | १ | २ | १ | २ | १ | १ | २ | ० | २ | ४ | १ | १ | २ | २ |
| | मृग | ३ | ३ | ३ | २ | ० | २ | २ | ३ | २ | १ | ४ | २ | २ | २ |
| | वानर | २ | २ | ० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | १ | २ | ४ | २ | २ |
| | नकुल | २ | २ | ३ | ० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ४ | २ |
| | सिंह | १ | ० | १ | २ | १ | २ | १ | १ | ३ | २ | २ | २ | २ | ४ |

## ५. ग्रह मैत्री — वर राशि स्वामी

| कन्या के राशि स्वामी | स्वामी ग्रह | सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | सूर्य | ५ | ५ | ५ | ४ | ५ | ० | ० |
| | चंद्र | ५ | ५ | ४ | १ | ४ | ॥ | ॥ |
| | मंगल | ५ | ४ | ५ | ॥ | ५ | ३ | ॥ |
| | बुध | ४ | १ | ॥ | ५ | ॥ | ५ | ४ |
| | गुरु | ५ | ४ | ५ | ॥ | ५ | ॥ | ३ |
| | शुक्र | ० | ॥ | ३ | ५ | ॥ | ५ | ५ |
| | शनि | ० | ॥ | ॥ | ४ | ३ | ५ | ५ |

## ३. वर की तारा संख्या

| कन्या | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | ३ |
| २ | ३ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | ३ |
| ३ | १ ॥ | १ ॥ | ० | १ ॥ | ० | १ ॥ | ० | १ ॥ | १ ॥ |
| ४ | ३ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | ३ |
| ५ | १ ॥ | १ ॥ | ० | १ ॥ | ० | १ ॥ | ० | १ ॥ | १ ॥ |
| ६ | ३ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | ३ |
| ७ | १ ॥ | १ ॥ | ० | १ ॥ | ० | १ ॥ | ० | १ ॥ | १ ॥ |
| ८ | ३ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | ३ |
| ९ | ३ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | १ ॥ | ३ | ३ |

## ६.गण कूट

| | वर का गण | | |
|---|---|---|---|
| कन्या गण | देव | मनु | राक्ष |
| देव | ६ | ५ | १ |
| मनु | ६ | ६ | ० |
| राक्ष | ० | ० | ६ |

## ८. नाड़ी कूट

| | वर की नाड़ी | | |
|---|---|---|---|
| कन्या नाड़ी | आ. | म. | अं |
| आदि | ० | ८ | ८ |
| मध्य | ८ | ० | ८ |
| अन्त्य | ८ | ८ | ० |

## ५. निसर्ग ग्रह मैत्री

| ग्रहमैत्री | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मित्र | चं.मं.गु. | सूर्य,बुध | सू.चं.गु. | सू.शु. | सू.चं.मं. | बु.श. | बु.शु. |
| सम | बुध | अन्य ग्रह | शुक्र,शनि | मं.गु.श. | शनि | मं.गु. | गुरु |
| शत्रु | शुक्र,शनि | ---- | बुध | चंद्र | बु.शु. | सू.चं. | सू.चं.मं. |

## अष्टकूट मिलान से विचारणीय विषय

वर्ण से वर-वधू के मध्य आपसी तालमेल, वश्य से परस्पर आदर भाव, तारा से स्वास्थ्य, योनि से सामजस्य, ग्रहमैत्री से वौद्धिक स्तर पर तालमेल, गण से आपसी मिजाज, भकूट से पारिवारिक मेलजोल, नाड़ी से परस्पर भौतिक स्वास्थ्य तालमेल का विचार किया जाता है।

## तीन प्रकार के विष कन्या योग

**१.सूर्य भौमार्कि वारेषु, तिथि भद्रा शताधिकम्।**
**आश्लेषा कृतिका चेत् स्यात्तत्र जाता बिषाङ्गना॥**

यदि कन्या के जन्म के समय २ तिथि, आश्लेषा नक्षत्र और शनिवार हो या ७ तिथि, कृतिका नक्षत्र और शनिवार हो या ७,१२ तिथि, शतभिषा नक्षत्र और मंगलवार हो या १२ तिथि, विशाखा नक्षत्र और रविवार का योग हो तो

॥ विषकन्या योग ॥

| तिथि | २ | ७ | ७, १२ | १२ |
|---|---|---|---|---|
| वार | शनिवार | शनिवार | मंगलवार | रविवार |
| नक्षत्र | अश्लेषा | कृतिका | शतभिषा | विशाखा |

**२. जनोर्लग्ने रिपुक्षेत्रे, संस्थितः पाप खेचरः।**
**द्वौ सौम्यावपि योगेश्मिन्, संजाता बिषकन्यकः॥**

जिस कन्या के जन्म लग्न में एवं रिपु( छटे ) भाव में पापग्रह (सूर्य,क्षीण चन्द्र, मंगल,शनि, राहू, केतु)हों एवं दो शुभ ग्रह हों तो बिषकन्या योग होता है। यदि पापग्रहों के साथ दो से अधिक शुभ ग्रह हों तो बिषकन्या योग नहीं होता है।

**३. लग्ने शनैश्चरो यस्याः, सुतेऽर्को नवमे कुजः।**
**बिषाख्या सापि नोद्वाह्या त्रिविधा बिषकन्यकाः॥**

यदि कन्या के लग्न में शनि, पांचवें सूर्य, नवें मंगल हो तो बिषकन्या होती है।

## बिषकन्या योग परिहार

**सावित्र्यादि व्रतं कृत्वा, वैधव्य विनिवृत्तये।**
**अश्वत्थादिभिरूद्वाह्य, दद्यात्तां चिरजीविने॥**

ऐसी कन्या को ज्येष्ठ शुक्ल १४ को सावित्री का व्रत करने पर दोष शांत हो जाता है। विषकन्या का सर्वप्रथम पीपल से विवाह करके, जिस वर की कुण्डिली में अधिक आयु का योग हो ऐसे वर से विवाह करने की शास्त्राज्ञा है।

# विवाह में कुंडली मिलान

## जन्म राशि से मिलान करें या नाम राशि से ?

**कार्य के अनुसार जन्म राशि या नाम राशि मुहूर्त्त में विचार**

(अ) **विवाहे सर्वमांगल्ये, यात्रादौ ग्रहगोचरे।**
**जन्मराशेः प्रधानत्वं, नाम राशिं न चिंतयेत्॥**

भावार्थ – विवाह एवं अन्य मांगलिक कार्य, यात्रा एवं गोचर ग्रह फलादेश करने में जन्म राशि से ही विचार करना चाहिए।

(ब) **देशे ग्रामे गृहे युद्धे, सेवायां व्योहारके।**
**नाम राशे प्रधानत्वं, जन्म राशिं न चिंतयेत्॥**
**काकिण्यां वर्गशुद्धौ च, वादे द्युते स्वरोदये।**
**मंत्रे पुनर्भूवरणे च, नाम राशेः प्रधानता॥**

भावार्थ – देश या ग्राम में निवास हेतु कांकिणी विचार, गृह प्रवेश, वाद-विवाद, नौकरी, एवं दैनिक व्यवहार के कार्यो में नाम राशि से विचार करना चाहिये।

## यदि वर या वधु में से किसी की जन्म राशि ज्ञात न हो तव क्या करें ?

मुहूर्त्त सग्रह दर्पण (वसिष्ठ)–

**अज्ञात जन्मनां नृणां, नाम्नि भं परिकल्पयेत्।**
**तैनेव चिंतयेत् सर्वं, राशि कूटादि जन्मवत्॥९०॥**
**जन्मभं जन्म धिष्णयेन, नाम धिष्णयेन नामभम्।**
**व्यत्ययेन यदा योज्यं, दम्पत्योर्निधनं भवेत्॥९१॥**

भावार्थ :- वर वधु में से किसी एक की अज्ञात जन्म राशि होने पर दोनों के प्रचलित नाम राशियों से कुंडली मिलान देखना चाहिये, अन्यथा अनिष्ट की संभावना होती है।

## कितने गुण मिलने पर शुभ मिलान का आदेश करें ?

अष्टकूटों के कुल गुण ३६ में से आधे १८ गुण मिलान होने पर शुभ होने की परम्परा है। मुहूर्त्त गणपति के श्लोक क्रमांक १३ में –

**गुणाधिको समुद्वाह कर्त्तव्यो वर कन्ययोः।।**

यह लिखकर केवल अधिक गुण मिलान का आदेश किया है। न्यूनतम गुण संख्या का स्पष्ट उल्लेख नहीं है। मुहूर्त्त चिंतामणि के किसी भी श्लोक में न्यूतम् गुण मिलान संख्या का आदेश नहीं है। इसकी श्री योगेश्वर पाठक की टीका में न्यूनतम् १८ गुण का एक श्लोक मिला है –

**अशुभोऽष्टादशाल्पश्चेत्, शुभस्त्वष्टादशाधिकः।**
**गुणयोगः शुभोऽतीव, सप्तविंशाधिकः स्मृतः॥**

अन्यत्र सूत्र : – **गुणै षोडशभिर्निन्दं, मध्यमा विंशतिस्तथा।**
**श्रेष्ठं त्रिशद् गुणं यावत्, परतस्तूत्तमोत्तमः॥**

भावार्थ :- १६ तक गुण मिलान निंदनीय हैं। १७ से २० तक गुण मिलान मध्यम हैं। २३ तक गुण श्रेष्ठ हैं। २३ से अधिक गुण मिलान उत्तरोत्तर उत्तम हैं। (मंगलीक, षडाष्टक इत्यादि का सपरिहार शुभ हो तो उसके वाद शुभ कुंडली मिलान का आदेश करें)

## नाड़ी दोष परिहार

(१) – **मुहूर्त्त संग्रह दर्पण**– विवाह प्रकरण, श्लोक ८४

**नाड़ी दोषस्तु विप्राणां, वर्ण दोषस्तु क्षत्रिणः।**
**गण दोषस्तु वैश्यानां, योनि दोषस्तु पाद्जान्॥८४॥**

भावार्थ : – ब्राम्हण वर्ण के लिये नाड़ी दोष, क्षत्रिय को वर्ण दोष, वैश्य के लिये गणदोष और क्षुद्रों को योनि दोष त्याज्य है।

(२) – **राश्यैक्ये चेद् भिन्नमृक्षं द्वयोः, स्यान्नक्षत्रैक्ये राशि युग्मं तथैव।**
**नाड़ी दोषो नो गणानां च दोषो, नक्षत्रैक्ये पादभेदे शुभं स्यात्॥८८॥**

**मुहूर्त्त कल्पद्रुमः– ऋक्षं भिन्नं राशिरोयदि स्याद, राशि द्वन्द्वं चैकमृक्षं यदापि।**
**नक्षत्रैक्ये पादभेदो यदि स्यान्, नाड़ी दोषो नो गणास्यापि दोषः॥१९॥**

भावार्थ– यदि वर एवं कन्या की राशी एक ही हो तथा नक्षत्र भिन्न-भिन्न हों अथवा नक्षत्र एक ही हों तथा नक्षत्र चरण भिन्न-भिन्न हों तो नाड़ी और गण दोष नहीं होता है।

(३) **ज्योतिष चिंतामणिः– रोहिण्यार्द्रा मृगेन्द्रागनी पुष्य श्रवण पौष्णभम्।**
**अहिर्बवुध्न्यर्क्षमे तेषां नाड़ी दोषो न विद्यते॥**

भावार्थ – रोहिणी, मृगशिर, आर्द्रा, ज्येष्ठा, कृतिका, पुष्य, श्रवण, रेवती एवं उत्तराभाद्रपद नक्षत्रों में दोनों का एक नक्षत्र हो तो नाड़ी दोष नहीं होता है।

(४) – **हेमाज्य रत्नगोदानं मृत्युंजय जपं तथा।**
**कुर्यादावश्यके द्वाहे नाड़ी दोषापनुत्तये॥**

भवार्थः– अति आवश्यकता में स्वर्णादि रत्न एवं गोदान तथा मृत्युंजय जाप कराने से नाड़ी दोष की शान्ति कराई जा सकती है।

## दुष्ट भकूट – षडाष्टक, नवमपंचम एवं द्विर्द्वादशदोष परिहार

यदि वर एवं कन्या की राशियां परस्पर छटवीं-आठवीं, नवम-पंचम या द्वितीय-द्वादश हो तो मिलान निषेध होता है।

**परिहार –(१) प्रोक्ते दुष्टभकूटेति राश्योरेकाधिपत्यके।**
**मैत्र्या चोद्वाहनं श्रेष्ठं ह्येकनाडी न चेत्तयोः॥**
**राशिपौ वैरभावेऽपि मैत्रो चेत् स्यात्तदंशयोः।**
**नाड़ी पश्येच्च ताराणां शुद्धमुद्वाहनं शुभम्॥**

यदि वरकन्या की राशियों का स्वामी एक ग्रह हो या परस्पर मित्रता हो या दोनों की नाड़ी एक न हो तो दुष्टकूट दोष न होकर मिलान शुभ होता है। इसी प्रकार यदि वरकन्या के नवांश स्वामियों में मित्रता तथा राशि नाथों में शत्रुता रहने पर भी नाड़ी एवं तारा शुद्धि हो तो विवाह शुभ होता है।

(२)**मुहूर्त्तगणपतिः– ताम्रं द्विर्द्वादशे दद्यात् सुवर्णं च षडष्टके।**
**गोयुग्मं नवपंच्याख्ये स्वर्णं वर्णादिदूषणे॥**

द्विर्द्वादश योग में तांबा, षडाष्टक में सोना, नवमपंचम दोष में दो गायें एवं वर्णादि दोष में सोना दान कर विवाह शुभ होता है।

## मंगलीक योग एवं परिहार

**लग्ने व्यये च पाताले, जामित्रे चाष्टमे कुजे।**
**कन्या भर्तुर्विनाशाय, भर्ता कन्या विनाशदः॥**

अर्थात लग्न या चंद्र से १, ४, ७, या १२ वें भाव में मंगल होने पर जन्म कुंडली मंगलीक होती है। कन्या के मंगलीक हाने पर वर को हानि या वर के मंगलीक होने पर कन्या को हानिकारक होता है।

(१) **कुज दोष वती देया, कुज दोष वते किल।**
**नास्ति दोषो चानिष्टं दम्पत्यो सुख वर्धनम्॥**

भावार्थ– वर कन्या दोनों के मंगलीक होने पर विवाह शुभ है।

(२) **शनि भौमोऽथवा कश्चित्, पापो व तादृशो भवेत्।**
**तेष्वेव भवनेष्वेव, भौम दोष विनाश कृत्॥**

भावार्थ– यदि एक की जन्म कुण्डली में मंगल दोष हो और दूसरे की कुण्डली में उन्हीं स्थानों में मंगल, शनि, सूर्य, राहू, केतु पाप ग्रह हो तो मंगल दोष भंग हो जाता है।

(३) **राशीमैत्रं यदा याति गणैक्यं वा यदा भवेत्।**
**अथवा गुण बाहुल्ये भौम दोषो न विद्यते॥**

भावार्थ– यदि राशि मैत्री एवं एक ही गण हो या २७ से अधिक गुण मिले हों तो मंगल दोष अविचारणीय होता है।

(४)**ज्योतिष रत्नमाला :– सप्तमे वाऽष्टमे भौमे, गुरुणा चेन्निरीक्षितः।**
**तदा तु सर्वसौख्यं स्यात्, भौमदोषो विनश्यति॥**

भावार्थ :– सप्तम् या अष्टम् में वैठे मंगल पर यदि गुरु की दृष्टि हो तो मंगल दोष समाप्त होकर सर्व सुख प्रदायक हो जाता है।

(५) **अस्त नीचस्थ संधिश्च, बलहीनं भौमः यदा।**
**जीव पर्श्योयुर्तिराहु, भौम दोषो तदा नहि॥**

भावार्थ– अस्त, संधिगत या नीच राशि गत, इस प्रकार बलहीन मंगल का दोष नगण्य होता है, अथवा गुरु से दृष्ट या राहु से युत मंगल की स्थिति में भी मंगल दोष नहीं होता है।

(६) **अजे लग्ने व्यये चापे, पाताले वृश्चिके कुजे।**
**द्यूने मृगे कर्कीचाष्टौ, भौमदोषो न विद्यते॥**

भावार्थ– यदि मेष राशि का मंगल लग्न में, वृश्चिक का चौथे भाव में,मकर का सातवे में, कर्क का आठवे में या धनु का मंगल वारहवे भाव में हो तो भौम दोष नहीं होता है।

## ग्रह मैत्री से गण, योनि, वर्ण एवं षडाष्टकदोष परिहार

**बृहज्जयोतिःसार–गणदोषो योनिदोषो वर्णदोषः षडाष्टकम्।**
**चत्वारि नैव दुष्यंति, राशी मैत्री यदा भवेत्॥**

ग्रह मैत्री होने पर चारों दोष शान्त होकर विवाह शुभ होता है। गण दोष विशेष में – मैत्र्यां राशीशयोरंशस्वामिनोर्वरकन्ययोः। न तत्र गणदोषः स्वाद्विवाहः शुभदो मतः॥ अर्थात यदि वरकन्या के राशि या नवांश के स्वामियों में मित्रता हो तो गणदोष नहीं होता है।

## विवाह लग्न शोधन विधि

(१) मुहूर्त्त ग्रंथों के अनुसार विवाह लग्न से ३, ६, ८, ११ वें सूर्य, राहू, केतु व शनि शुभ होते हैं। ३, ६, ११ वें मंगल, २, ३, ११ वें चंद्र, १, २, ३, ४, ५, ६, ९, १०, ११ वें गुरु तथा बुध तथा १, २, ४, ५, ९, १०, ११ वें स्थान में शुक्र शुभ होते है।

(२) त्रिविक्रम संहिता के अनुसार –

**त्याज्या लग्ने अब्दयो मंदः षष्टे शुक्रेन्दु लग्नपाः।**

**रन्ध्रे चंद्रादयः पंच, सर्वे अब्ज गुरु समौ॥**

भावार्थ– लग्न में चंद्र या पापग्रह न हों, लग्न से छटे घर में शुक्र चंद्र या लग्नेश न हों, आठवें स्थान में चंद्र, मंगल, बुध, गुरु शुक्र व लग्नेश न हों सप्तम् भाव में कोई भी ग्रह नहीं होना चाहिए। परिहार स्वरूप सातवें चंद्र तथा गुरु सम फल करते हैं, १२वें शनि, ३ रे शुक्र, चतुर्थ में राहू, दशम भाव में मंगल का दोष यथोचित दानादि से शांति हो जाती है। इसलिये पंचांग में विवाह लग्न के साथ जहां दान लिखा हो वहां दानादि करवाना चाहिए।

(३) लग्न कर्तृरी दोष, अष्टम मंगल, छटें–बारहवें चंद्र, एवं छटें–आठवें शुक्र इत्यादि दोषों का परिहार संबंधित ग्रह के निर्बल होने या बुध–गुरु–शुक्र के केन्द्र या त्रिकोण में हो जाता है।

**विवाह लग्न में पंचेष्ठ बल –** लग्न में ग्रहों के जो शुभ स्थान बताये गये हैं, उनमें ग्रह रहने पर प्रत्येक ग्रह को एक बल प्राप्त होता है। लग्न में सूर्यादि ९ ग्रहों में से कम से कम ५ ग्रह शुभ स्थान में होने पर लग्न को ५ अंक बल प्राप्त होने पर लग्न ग्राह्य हो जाती है। इसे ही पंचेष्ट बल कहते हैं।

**विवाह लग्न में विंशोपक बल –** उपरोक्त पंचेष्ट बल पद्धति में प्रत्येक ग्रह को एक समान बली माना गया है, जवकि वास्तव में प्रत्येक ग्रह का नैसर्गिक बल पृथक–पृथक होता है । मुहुर्त चिंतामणि के अनुसार चंद्र बल–५, सूर्यबल–३।३०, मंगलबल–१।३०,गुरुका बल–३, शनि, राहू, और केतु का बल मंगल के समान (डेढ़–डेढ़) होता है। नैसर्गकि बल लेने के कारण विंशोपक पद्धति, पंचेष्ट से सूक्ष्म है। समस्त ग्रहों के नैसर्गिक बल का योग २० होने से यह विंशोपक कहलाता है। इस पद्धति में १० बल प्राप्त होने पर लग्न ग्राह्य हो जाती है।

**विवाह मुहूर्तों में १० दोष –** (१) लत्ता (२) पात (३) युति (४) वेध (५) जामित्र (६) मृत्युवाण (७) एकार्गल (८) उपग्रह (९) क्रान्सिाम्य और (१०) दग्धा तिथि, कृमानुसार दश दोष होते हैं। सीधी रेखा (।) दोष अभाव अर्थात् गुण की सूचक है तथा वक्र रेखा (ऽ) दोष सूचक होती है।

## गोधूलि लग्न

**कुलिकः क्रांतिसाम्यं च लग्ने षष्ठाष्टमे शशी।**

**तदा गोधूलिका त्याज्यः पंच दोषश्च दूषितः।।**

विवाह मुहूर्त्तों में पंचांग शुद्धि के साथ–साथ लग्न में चन्द्र एवं पापग्रह शुद्धि, षष्ठ भाव में चन्द्र शुद्धि तथा अष्टम में चन्द्र–मंगल शुद्धि देखकर तथा क्रांतिसाम्य काल छोड़कर गोधूलि लग्न स्वीकार की गई है। गुरुवार को सूर्यास्त के उपरान्त एवं शनिवार को सूर्यास्त के पहले कुलिक होने से उस समय गोधूलि लग्न त्याज्य है।

**गोधूलि लग्न समय–** सूर्यास्त काल से आधा घटि ( १२ मिनट) पहले व १२ मिनट वाद तक, जिस समय गाय आदि चौपाये अपने–अपने घरों को लौटते हुए अपने खुरों से मार्ग में धूल उड़ाते हुए आते हैं, उस काल को मुहूर्त्त शास्त्रों में गोधूलि कहा है।

## विवाह आदि शुभ मुहूर्त्तों में पंचांग शुद्धि

**(१) तिथि शुद्धिः–**

जन्म तिथि, माता पिता का श्राद्ध दिन, रिक्ता तिथियां, अमावस्या, तिथि क्षय, तिथि वृद्धि, को त्यागकर अन्य तिथियां मांगलिक कार्यों में शुभ होती हैं। या जिस मुहूर्त्त में जिन तिथियों को ग्राह्य किया गया हो वे तिथियां ।

**(२) वार शुद्धि–**

अशुभ या क्रूर ग्रह के वारों जैसे रवि, मंगल एवं शनि को छोड़कर शेष चारों वार मुहूर्त्त शास्त्रों में शुभ कहे गये हैं। या जिस मुहूर्त्त में जिन वारों को ग्राह्य किया गया हो वे वार।

**(३) नक्षत्र शुद्धि–**

जन्म नक्षत्र में मांगलिक कार्य वर्जित होता है। एवं जिस मुहूर्त्त में जिन नक्षत्रों को ग्राह्य किया गया हो वे नक्षत्र।

**(४) योग शुद्धि–**

व्यतिपात योग का सम्पूर्ण काल, परिघ योग का पहला आधा भाग, व्याघात योग के प्रारम्भ की ९ घटी, गण्ड एवं अतिगण्ड योग के प्रारम्भ की ६ घटी, शूल योग के प्रारम्भ की ५ घटी, बिषकुंभ एवं वज्र योगों के प्रारम्भ कीं ३ घटी समस्त मांगलिक कार्यों में त्याज्य होतीं हैं। शेष समय शुभ होता है।

**(५) करण शुद्धि–**

करणों में विष्टी अर्थात भद्रा काल को अशुभ माना जाता है।

## भद्रा किन कार्यों में शुभ होती है ?

युद्धे, भूपतिदर्शने भयपदे घाते च पाते हठे, वैद्यस्यागमने जलप्रतरणे शत्रौः समुच्चाटने। संघट्टे गदमज्जने गजमृगोष्ट्राष्वादिके संग्रहे, स्त्रीसेवा ॠतुमज्जने च शकटे भद्रा सदा गृह्यते॥

भावार्थ – युद्ध, राजदर्शन, आक्रमण, घातकार्य, हठ, वैद्य को बुलाना, तैरना, शत्रु से मुकावला, चिकित्सा, पशुक्रय, वाहन लेना देना, प्रेम, स्नान आदि में भद्रा शुभ होती है।

## भद्रा परिहार

(१) मुहूर्त्त चिंतामणिः– कुंभे कर्कद्वये मर्त्ये स्वर्गेऽब्जेक्जात्त्रयेऽलिगे।

स्त्री धनुर्जूकनक्रेऽधो, भद्रा तत्रैव तत्फलम्॥

भावार्थ– यदि कुंभ, कर्क, मीन या सिंह राशि में चंद्रमा हो तो भद्रा मनुष्य लोक में रहती है। यदि मेष, वृष, मिथुन या वृश्चिक राशि में चंद्र हो तो भद्रा वास स्वर्ग में व शेष राशियों में भद्रा पाताल में होता है। भद्रा का वास जहां होता है, वहीं उसका फल होता है। इसके अलावा दिन में तिथि के उत्तरार्ध की भद्रा और रात्री में पूर्वार्ध की भद्रा शुभ कही गई है। एवं मुहूर्त्त चिंतामणि एवं भविष्य पुराण के अनुसार ''पुच्छे जयावहाः'' अर्थात पुच्छ में अवश्य विजय एवं कार्य सिद्धि होती है।

(२) मुहूर्त्त गणपतिः– **तिथेः पूर्वार्धजा रात्रौ, दिने भद्रा परार्धजा।**

**भद्रा दोषो न तत्र स्यात्, कार्येऽत्यावश्यके सति।।२२**

भावार्थ – तिथि के प्रथम अर्ध भाग की भद्रा रात में तथा दूसरे अर्ध भाग की भद्रा दिन में शुभ होती है।

## भद्रा का पुच्छ काल

यदि एक तिथि का औसतन भोगकाल ६० घटी मान लिया जाय तो साढ़े सात घटी का एक प्रहर बनता है। भद्रा का पुच्छकाल पक्ष एवं तिथियों के विभिन्न प्रहरों की अन्तिम तीन घटी में विद्यमान रहता है, जो कि इस कोष्टक में स्पष्ट है। **प्रहर के प्रारम्भ की गणना** तिथि के प्रारम्भ समय से की जाती है।

**कृष्ण पक्ष में**

| तिथि | प्रहर | पुच्छ घटी |
|---|---|---|
| ३ | सातवें प्रहर | ४९ घटी ३० पल से ५२ घटी ३० पल |
| ७ | दूसरे प्रहर | १२ घटी ०० पल से १५ घटी ०० पल |
| १० | पांचवें प्रहर | ३४ घटी ३० पल से ३७ घटी ३० पल |
| १४ | चौथा प्रहर | २७ घटी ०० पल से ३० घटी ०० पल |

**शुक्ल पक्ष में**

| तिथि | प्रहर | पुच्छ घटी |
|---|---|---|
| ४ | आठवें प्रहर | ५७ घटी ०० पल से ६० घटी ०० पल |
| ८ | प्रथम प्रहर | ४ घटी ३० पल से ७ घटी ३० पल |
| ११ | छटवें प्रहर | ४२ घटी ०० पल से ४५ घटी ०० पल |
| १५ | तीसरे प्रहर | १९ घटी ३० पल से २२ घटी ३० पल |

## विवाहाङ्ग कार्य गणेश पूजन, तेल , मण्डप

– मुहूर्त्तगणपति एवं अन्य ग्रन्थों के अनुसार, विवाह के नक्षत्र के अलावा अन्य सौम्य नक्षत्रों में (अश्विनी, भरणी,आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य और आश्लेषा नक्षत्रों को छोडकर), वरकन्या को चन्द्रवल के दिन शुभ तिथि में, गणेश पूजन, तेल, अंकुरार्पण, कंकणादि आभूषण, वेदी, एवं मण्डप रोपना चाहिए। घर से वाहर निकलते समय जो वाम दिशा पड़े, उस दिशा में चार-चार हाथ चौड़ी एवं एक हाथ ऊँची सुन्दर वेदी का निर्माण करना चाहिए। वेदी का प्रथम स्तम्भ गाढ़ते समय यदि सिंह, कन्या, तुला के सूर्य हों तो ईशान कोण में गाढना चाहिए। यदि वृश्चिक धनु मकर के सूर्य हों तो वायव्य कोण में, कुम्भ, मीन, मेष में नैऋत्य में और वृष, मिथुन कर्क के सूर्य होने पर प्रथम स्तम्भ अग्निकोण में गाढ़ना चाहिए। विवाह के दिन से सम दिनों (छटवां दिन त्यागकर) में या पांचवें-सातवें दिन शुभ नक्षत्र वार में मण्डप विसर्जन शुभ होता है।

**विवाह संस्कार** – शुभ मास- मेष, वृष, मिथुन, वृश्चिक, मकर एवं कुम्भ के सूर्य में। देवशयनकाल त्यागकर। शुक्र गुरुके उदयकाल में। कृष्ण पक्ष की त्रयोदशी से शुक्ल पक्ष की प्रथमा तक पांच दिन छोड़कर। रोहिणी, मृगशिरा, मघा, उत्तराफाल्गुनी, स्वांति, अनुराधा, मूल, उत्तरभाद्रपद एवं रेवती (कात्तायनोक्त चार नक्षत्र अश्वि, हस्त, चित्रा, श्रव. एवं घनिष्ठा ) नक्षत्रों में। व्यतिपातादि अशुभ योगों के शास्त्रोक्त अशुभकाल को त्याग कर। शकुनादि चार करण त्यागकर। लत्तादि दस दोष विचार कर विवाह शुभ है।

**वधू प्रवेश मुहूर्त्त – मास**– विवाह से विषम मास या २, ४, ५,६, ७, ८, १०, १२, १४ वें दिन। तिथि- १, २, ३, ५, ७, ८, १०, १२, १३, १५ शुभ हैं। भद्रा काल छोड़कर। वार- सोम, बुध, गुरु शुक्र शुभ। नक्षत्र- तीनों उत्तरा, रोहिणी, अश्विनी,हस्त, पुष्य, मृगशिरा, रेवती, चित्रा, अनुराधा,स्वांती, श्रवण, धनिष्ठा, मूल। लग्न- २, ३, ५, ६, ८, ९, ११, १२,लग्न शुभ। केन्द्र त्रिकोण में शुभ ग्रह हों, ३, ६, ११ में अशुभ ग्रह हों, लग्न से चतुर्थ एवं अष्टम स्थान शुद्ध (ग्रह रहित) हो।

**द्विरागमन मुहूर्त्त** – विविध- मेष, वृश्चिक, कुंभ के सूर्य में, विवाह के एक वर्ष के अंदर या विषम वर्षों में, गुरु-शुक्र उदित हों, एवं मलमास न हो। शुभ वारों में, तीनों उत्तरा, रोहिणी, मृगशिरा, पुर्नवशु, पुष्य, अनुराधा, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, हस्त, चित्रा, स्वाती, रेवती, अश्विनी एवं मूल नक्षत्रों में द्विरागमन शुभ है।

नूतन वध्वा: पाककर्म मुहूर्त्त – तिथि- पर्व एवं रिक्ता त्यागकर। नक्षत्र- मृगशिरा, तीनों उत्तरा, कृषानु, शाक्र, श्रुतित्रये। वार- सोम, बुध, गुरु शुक्र शुभ। लग्न- स्थिर २, ५, ८, ११ लग्न। चतुर्थ एवं सप्तम् भाव शुद्ध व वली हो। षष्ट भाव ग्रह रहित हो। ऐसे शुभ समय में नव वधू से प्रथम वार भोजन वनवाकर, देवताओं को भोग लगाकर, ब्राह्मण भोजन कराना चाहिए।

## विवाह के १० दोषों का वर्णन

१. लत्ता दोष – विवाह नक्षत्र से १२ वें नक्षत्र पर सूर्य, २२ वें नक्षत्र पर चंद्र, ३ रे नक्षत्र पर मंगल, ७ वें नक्षत्र पर बुध, ६ वें नक्षत्र पर गुरु, ५ वें नक्षत्र पर शुक्र, ८ वें नक्षत्र पर शनि, ९ वें नक्षत्र पर राहु लात मारते हैं।

२. पात – चण्डायुध दोष – साध्य, हर्षण, शूल, वैधृति, व्यतिपात, या गंड योग के समाप्ती काल के समय जो नक्षत्र विद्यमान होता है, वह पात दोष से दूषित होता है।

३. पाप युति दूषित नक्षत्र दोष एवं परिहार – जिस नक्षत्र में सूर्य, मंगल, शनि, राहू या केतु होते हैं, वह नक्षत्र पाप ग्रहों से युत होने के कारण युति दूषित होता है। ऐसे नक्षत्र में मांगलिक कार्य वर्जित होते हैं।

४. वेध दोष ,एवं परिहार- नक्षत्र वेध दो प्रकार का होता है, पहला पंच शलाका और दूसरा सप्त शलाका। इस पंचांग के मुख पृष्ट पर दोनों प्रकार के वेध जानने के चक्र दिए गये हैं। पंच शलाका वेध का विचार विवाह, दान, वधु प्रवेश एवं वर वरण एवं द्विरागमन में करना चाहिए। शेष मांगलिक कार्यों में सप्त शलाका वेध से विचार करना चाहिए।

५. जामित्र दोष एवं परिहार – विवाह नक्षत्र से ५५ वें नवांश या १४ वें नक्षत्र में ग्रह होने पर जामित्र दोष होता है। शुभ ग्रह जामित्र में विवाह की परम्परा है।

६. बाण दोष – बाण पांच होते हैं। यथा रोग बाण उपनयन में, अग्नि बाण गृह निर्माण में, राज बाण राज कार्यों में, चोर बाण यात्रा में तथा मृत्यु बाण का विचार विवाह में करना चाहिए। जिस समय सूर्य का गतांश १, १०, १९ या २८ होता है उस समय मृत्यु बाण होता है।

७. खार्जूल (एकार्गल) दोष – जिस समय व्याघात, गंड, व्यतिपात, विष्कुंभ, शूल, वैधृति, वज्र, परिघ, अतिगंड में से कोई योग हो तथा सूर्य नक्षत्र से अभिजित् सहित गिनने पर चन्द्रमा व सूर्य के बीच नक्षत्र विषम संख्यक हों तो यह दोष होता है।

८. उपग्रह दोष – यदि सूर्य नक्षत्र से विवाह नक्षत्र ५, ७, ८, १०, १४, १५, १८, १९, २१, २२, २३, २४, २५ संख्या पर पड़े तो उपग्रह दोष होता है।

९. दग्धातिथि दोष – धनु व मीन के सूर्य में द्वितीया, वृष-कुम्भ में चतुर्थी, मेष-कर्क में षष्ठी, मिथुन-कन्या में अष्टमी, सिंह-वृश्चिक में दशमी, मकर-तुला के सूर्य में द्वादशी तिथि दग्ध होती है।

१० . क्रान्तिसाम्य दोष काल –जिस समय सायन सूर्य एवं सायन चन्द्र स्पष्ट का योग ६ या १२ राशि के तुल्य होता है, उस समय दोनों की क्रान्ति समान होने से यह योग क्रान्तिसाम्य कहलाता है। क्रान्तिसाम्य, सूर्य चंद्र क्रांतियों के बीच ३३ कला अंतर पर प्रारंभ और अंत होता है। कहते हैं कि अग्नि में लकड़ी जलने से बच सकती है, परन्तु क्रान्तिसाम्य काल में शुभ कर्म नहीं। यह अत्यन्त महा दोष काल होता है।

## विवाह या अन्य कार्य में सूतक – अशौच निर्णय

(१) मुहूर्त्त संग्रह दर्पण, विवाह प्रकरण- **वध्वा वरस्यापि कुले त्रिपुरुषे नाशं व्रजेत् कश्चन निश्चयोत्तरम्। मासोत्तरं तत्र विवाह इष्यते शान्त्यार्थ वा सूतक निर्गमऽपरै: ।।१०३**

भावार्थ – विवाह के निश्चय हो जाने पर कन्या या वर के कुल में तीन पीढ़ी तक कोई मृत्यु को प्राप्त हो जाय तो, एक माह बाद विवाह करना शुभ है। परन्तु आवश्यकता में अशौच के बाद शान्ति करके शुभ है।

(२) मुहूर्त्त संग्रह दर्पण, विवाह प्रकरण- ब्रह्म पुराण – **व्रत यज्ञ विवाहेषु, श्राद्धे होमेऽर्चने जपे। आरब्धे सूतकं न स्याद्, अनारब्धे तु सूतकम्।।१०८ ॥ प्रारंभो वरणं यज्ञे, संकल्पो व्रत सत्रयो:। नांदीमुखं विवाहादौ, श्राद्धे पाक परिक्रिया॥१०९ ॥**

भावार्थ – व्रत, यज्ञ, विवाह, श्राद्ध, होम, हवन अनुष्ठान, जप का प्रारम्भ हो जाने के उपरान्त जन्म या मरण अशौच आ जाये तो सूतक नहीं माना जाता। ब्रह्म पुराण के अनुसार यदि पण्डित ने यजमान से मधुपर्क ग्रहण कर लिया हो तो उसके वाद सूतक नहीं माना जाता है। यज्ञ में ब्राम्हण वरण हो जाने पर प्रारंभ जानना, ब्रतबंध महायज्ञ में संकल्प हो जाने पर प्रारंभ जाना जाता है। विवाहादि का प्रारम्भ नान्दीमुख श्राद्ध से माना जाता है। यज्ञ में २१ दिन पूर्व, विवाह में १० दिन पूर्व, मुण्डन में ३ पूर्व एवं यज्ञोपवीत में ६ दिन पूर्व नांदीमुख श्राद्ध की शास्त्राज्ञा है। श्राद्ध में पाकक्रिया और ब्राम्हणों को निमंत्रण देने पर प्रारंभ माना जाता है।

## लघु-गुरु मांगलिक संस्कार विभाजन

**चूड़ा केशान्त सीमन्त, विवाहोपनयान बुधा:। गुरु मंगलं इत्याहुस्तद्, अन्य लघु मंगलम् ॥**

भावार्थ – चूड़ाकर्म ( मुंडन ), सीमन्त पुंसवन, विवाह एवं उपनयन, ये चार वड़े संस्कार होते हैं तथा अन्य सभी छोटे श्रेणी के होते हैं।

## अभिजित् मुहूर्त्त

जिस समय सूर्य ठीक याम्योत्तर वृत पर होते हैं वह समय मध्याह्न कहलाता है। मध्याह्न काल जानने के लिये दिनमान में ५ भाग देकर स्थानीय सूर्योदय में जोड़ लें। मध्याह्न काल से एक घटी पहले से एक घटी वाद तक का समय अभिजित् काल कहलाता है। यह नित्य प्रतिदिन शुभ समय होता है। एक घटी का मान २४ मिनट होता है। बुधवार के दिन अभिजित् मुहूर्त्त का त्याग करना चाहिये।

## अबूझ एवं स्वयं सिद्ध मुहूर्त्त

चैत्र शुक्ल प्रतिपदा, अक्षय तृतीया, दशहरा, एवं कार्तिक शुक्ल प्रतिपदा का अर्ध भाग ये साढ़े तीन स्वयं सिद्ध मुहूर्त हैं। इस दिन किसी भी शुभ कार्य के लिये पंचांग शुद्धि देखने की आवश्यकता नहीं होती है।

## पंचक नक्षत्रों में क्या - क्या करना अशुभ है ?

धनिष्ठा के उत्तरार्ध से रेवती नक्षत्र तक साढ़े चार नक्षत्र का समय पंचक काल होता है। इनमें दाहक्रिया, दक्षिण दिशा की यात्रा, पलंग-पालना या खटिया का प्रथम उपयोग, घर पर छावनी डालना, मकान पर छत डालना इत्यादि कर्म पंचकों में वर्जित होते है। अन्य कार्यों में पंचकों का कोई दोष नहीं होता है।

## द्विपुष्कर एवं त्रिपुष्कर योग

द्वितीया, सप्तमी, द्वादशी तिथि, शनि, मंगल, रविवार, उ.फा., विशाखा, पू.भा., पुनर्वशु, कृतिका, उ.षा. नक्षत्र इन तीनों का जब योग हो तव त्रिपुष्कर नामक योग होता है। यह मृत्यु, विनाश या वृद्धि में तीन गुना फल देता है। यदि उपर्युक्त दिन व तिथियों में धनिष्ठा, चित्रा, मृगशिरा का योग हो तो द्विपुष्कर नामक योग दो गुना फल देता है।

××××××××××××××××××××××××××××××××××××××××××××××

## क्षौरकर्म ( हजामत, बाल बनवाना, नखदन्त कर्म ) क्षौरकर्म में शुभवार

(१) क्षुरकर्म बुधै: प्रोक्तं त्यक्त्वा भौमं शनिं रविम् (मुहूर्त्तगणपति)। (२) ज्ञेन्दुशुक्रेज्यकानाम् (मुहूर्त्त चिन्तामणि)। मंगल, शनि एवं रविवार को छोडकर अन्य वारों अर्थात् सोम, बुध, गुरु शुक्रवार में हजामत वनवाना शुभ है। वारों के वारे में एक मत यह भी है कि, ब्राम्हण वर्ण को रविवार, क्षत्रियों को मंगलवार, वैश्य एवं क्षुद्रों को शनिवार के दिन क्षौर कर्म शुभ है।

क्षौरकर्म में सप्तवारों का फल – भानुर्मासं शनि: सप्त, भौमोऽष्टौ नाशयेत् सुखम्। वर्द्धयेद्वोधन: पंच, मासान् सप्त विशांपति: ॥ मुहूर्त्त गणपति के अनुसार रविवार में क्षौरकर्म (हजामत)बनवाने से एक मास तक, शनिवार में सात मास तक, मंगलवार में आठ मास तक सुख का विनाश होता है। बुधवार में हजामत बनवाने पर पांच मास तक, सोमवार में सात मास तक, शुक्रवार में ग्यारह मास तक सुख में वृद्धि होती है।

क्षौरकर्म में अशुभ तिथियां – अष्टमी प्रतिपत् षष्टी, रिक्ता पर्वाणि संत्येत्। चतुर्दशी त्वमावस्या क्षौरे त्याज्या तु सर्वथा। अर्थात् अष्टमी, प्रतिपदा, छट, रिक्ता, पर्व, चौदस व अमावस्या को हजामत नहीं बनवाना चाहिए।

क्षौर प्रतिबन्ध – भुक्तोऽभ्यक्तो व्रती यात्रारणोद्योगी कृताह्निक:। दत्कटाभरणी रात्रौ सन्ध्ययोरूभयोरपि॥ शुभेच्छुर्नवमे चाह्नि क्षुरकर्म न कारयेत्। प्राग्वया: स्नातको राजा योगीन्द्रो गर्भिणीपति:। सजीवत्पितृको नैते मुण्डया: प्राक्कथिता अपि॥

अर्थात् भोजन के वाद, उवटन लगाने के पहले, व्रत के दिन, यात्रा व युद्ध के समय, सन्ध्यादि करने के तत्काल वाद, दोनों संध्या के समय, रात्रि में व नवें दिन क्षौरकर्म नहीं करना चाहिए। अल्पअवस्था वाले को, स्नातक, राजा, मंत्री, योगी, गर्भवती के पति को, पिता के जीवित रहने वाले को तथा उत्कृष्ट आभूषणधरी को मुण्डन (चौलकर्म) नहीं करवाना चाहिए।

क्षौरकर्म अपवाद – अज्ञया विप्रराज्ञोवग्न्याधाने बन्धमोक्षणे। मृताशौचे तु दीक्षायां मुण्डनं स्यात्तु सर्वदा॥ उराजा या अधिकारी की आज्ञा से, अग्न्याधान्य में, जेल से छूटने में, मरण सूतक में, दीक्षा काल में यदि तिथिवार हजामत हेतु ग्रहणीय न हो तो भी मुण्डन कराना चाहिए। आधुनिक मत यह भी है कि, जो लोग प्रतिदिन हजामत बनवाते हैं, उनके लिए उपरोक्त तिथिवारों के प्रतिबन्ध नहीं हैं।

# विवाह एवं अन्य मांगलिक कार्यों में १० दोष परिहार

## युति दोष परिहार

मुहूर्त चिंतामणि: – **नश्यन्ति विद्गुरु सितेष्विह केन्द्र कोणे,**
**तद्वच्च पाप विधु युक्त नवांश दोष:।।८९ ।।**

भावार्थ– यदि बुध, गुरु या शुक्र, केन्द्र या त्रिकोण में हों तो पाप युति एवं नवांश दोष नष्ट हो जाते हैं।

मुहूर्त गणपति:– **स्वर्क्षस्थ: स्वोच्चगश्चंद्रो, मित्र क्षेत्र गतोऽपि वा।**
**गुरुश्च स्वीयवर्गस्थो, बली केन्द्र गतो विधु:।।१४५**
**विलोकयन्ति चेद्दोषं, नाशयत्येष संग्रह:।**
**चंद्रर्क्षे पाप युक्कृत् स्याद्युति दोषस्तदोदित:।।१४६**
**धिष्णैक्ये राशि भेदेभ पापयुग् राशिगं त्यजेत्।।१४७**

भावार्थ– यदि चंद्रमा स्वराशि (कर्क)या उच्च राशि (वृषभ)या मित्र राशि (मिथुन, सिंह, कन्या)में हो या बलवान होकर केन्द्रस्थ हो और उसे स्व वर्गीय गुरु की दृष्टि हो तो सग्रहचंद्र (युति दोष) नष्ट हो जाता है। यदि चंद्रमा व पाप ग्रह का एकही नक्षत्र हो परन्तु राशि भिन्न हों तो शुभ होता है।

मुहूर्त कल्पद्रुम: विवाह कुसुम श्लोक ५० –
**चंद्र: सौम्येज्यान्वित: स्याच्छुभाय, नान्यै: रि:फाष्टारिगोऽपीह नेष्ट:।**
**पश्यंच्छीतांशुं गुरु: स्वीय वर्गे, केन्द्रे दोषं सग्रहाख्यं हिनस्ति।।५०।।**

भावार्थ– यदि चंद्र की युति सौम्य ग्रहों (गुरु, शुक्र या शुभ युत बुध)से हो तो लग्न से चंद्रमा का ६.८.१२ दोष नही होता है। यदि चंद्रमा पर स्व वर्गीय गुरु की दृष्टि हो तो सग्रहचंद्र (युति दोष) नष्ट हो जाता है।

मुहूर्त प्रकाश – **स्वक्षेत्रग: स्वोच्चगो वा मित्र क्षेत्र गतो विधु:।**
**युति दोषाय न भवेद्दम्पत्यो: श्रेयसे तदा।।**

भावार्थ– यदि चन्द्र स्वक्षेत्री (कर्क राशि में), उच्चस्थ (वृष राशि में), या मित्र क्षेत्री (मिथुन, सिंह, कन्या राशि में)हो तो युति दोष का परिहार हो जाता है।

### बहुदोष समूह परिहार

**मुहूर्त्त चिंतामणि** के अनुसार – **त्रिकोणे केन्द्र वा मदन रहिते दोष शतकं, हरेत्सौम्या: शुक्रो द्विगुणमपि लक्षं सुरगुरु। भवेदाये केन्द्रेऽङ्गप उत लवेशो यदि तदा , समूहं दोषानां दहन इव तूलं शमयति॥ ९१ ॥**

भावार्थ–यदि बुध केन्द्र या त्रिकोण में हों तो सौ दोष, यदि शुक्र केन्द्र या त्रिकोण में हों तो एक हजार दोष और यदि गुरु केन्द्र या त्रिकोण में हों तो एक लाख दोषों का नाश करते हैं। यदि लग्नेश या नवांशेश ग्यारहवें भाव में हो तो दोषों का समूह उसी तरह नष्ट हो जाता है जैसे आग से रुई का ढेर।

**अव्दायनर्त्तुतिथि मास भपक्षदग्धतिथ्यन्ध काणवधिरांगमुखाश्च दोषा। नश्यन्ति विद्गुरुशितेष्विह केन्द्रकोणो तद्वच्च पापविधुयुक्तनवांशदोष:॥** भावार्थ– यदि बुध, गुरु शुक्र ये केन्द्र या त्रिकोण में हों तो लुप्त संवत्सरादि वर्षदोष, अयन दोष, ऋतु दोष, रिक्तादि तिथि दोष, अधिक–क्षय मासादि दोष, दग्धतिथि दोष, अंध–वधिर–कांणादि लग्न दोष एवं पापग्रह की चंद्र से युति दोष , नवांश जन्य दोष, इन सभी दोषों का नाश हो जाता है।

## वेध दोष परिहार

मुहूर्त्तचिंतामणि: विवाह प्रकरणम्, श्लोक ५८ –
**ऋक्षाणि क्रूर विद्धानि, क्रूर भुक्तादिकानि च।**
**भुक्त्वा चन्द्रेण मुक्तान, शुभार्हाणि प्रचक्षते।।**५८।।

भावार्थ– जो नक्षत्र क्रूर ग्रह से वेधित, क्रूर ग्रह से भुक्त या भोग्य हो उस नक्षत्र को यदि च्रद्रमा ने भोगकर छोड़ दिया हो तो वह नक्षत्र शुभ हो जाता है।

मुहूर्त्तमार्तण्ड:– **लग्नेशे भवगे अथवा शशिनि सद्दृष्टे शुभे वाऽङ्गगे।**
**होरायां च शुभस्य वा व्यध भयं नास्तीति पूर्वे जगु:**।।४/१६।

भावार्थ– यदि लग्न स्वामी ग्यारहवें भाव में हो या चंद्रमा पर शुभ ग्रह की दृष्टि हो या चंद्रमा को छोड़ कर शेष शुभ ग्रहों में से कोई ग्रह लग्न में हो, या लग्न में किसी शुभ ग्रह की होरा हो तो ग्रह वेध दोष नहीं होता है।

मुहूर्त्तगणपति: – **पाप वेधे च नक्षत्रं, सम्पूर्ण त्याज्यमेव हि।**
**शुभ वेधे च तुर्या द्यौ:, पादयो र्द्वि तृतीय यो:।।१५/१३८**
**लग्ने शुभ ग्रहे वाथ, लग्नेशो लाभपोऽथवा।**
**सौम्यैर्दृष्टो युतो वापि, काल होरा शुभस्य वा।।१३९।।**
**वेध दोषस्तदा न स्याद्, विवाहादौ सतां मतम्**।।१४०।।

भावार्थ– पाप ग्रह से वेधित सम्पूर्ण नक्षत्र का त्याग और शुभ ग्रह से वेधित नक्षत्र का पाद भेद होने पर नक्षत्र शुभ होताहै। यदि लग्न में शुभ ग्रह हो, लग्नेश या लाभेश पर शुभ ग्रह की दृष्टि हो, लग्नेश या लाभेश से शुभ ग्रह की युति हो, या शुभ ग्रह की काल होरा हो तो विवाह आदि मांगलिक कार्यों में वेध दोष नहीं होता है।

मुहूर्त्तकल्पद्रुम:– **पीयूषांशौ शोभनै: संप्रदृष्टे, सद्धोरायां व तनुस्थे शुभेऽपि।**
**लग्नेशे वा लाभगे वेधदोषो, भ्रष्टावेशो दूर दूरं प्रयाति।**।१३/ ४२

भावार्थ– यदि चंद्रमा शुभ ग्रहों से दृष्ट हो और शुभ ग्रह का लग्न हो, लग्न में कोई शुभ ग्रह हो या लग्नेश लाभ स्थान में गया हो तो वेध दोष दूर हो जाता है।

मुहूर्त्त प्रकाश :– **लग्ने शुभ ग्रहो वाऽथ लग्नेशो ताभगोऽभवा।**
**सौम्यैर्दृष्टो युतो वा अपि कालहोरा शुभस्य वा।**।१०३।।

भावार्थ–यदि लग्न में शुभ ग्रह हो या लग्नेश ग्यारहवें भाव में हो या लग्नेश पर किसी शुभ ग्रह की दृष्टि हो या किसी शुभ ग्रह की होरा हो तो वेध दोष का परिहार होकर वेधित नक्षत्र शुभ हो जाता है।

## आवश्यक कार्य में तिथि–नक्षादि बहुदोष दान पदार्थ परिहार

**मुहूर्त्त गणपति:** शुभाशुभ प्रकरण, श्लोक ३७,३८
**तन्दुलांश्च तिथौ दुष्टे, वारे रत्नं सकाञ्चनम्।**
**गामृक्षे कनकं योगे, करणे धान्यमेव च॥ ३७॥**
**शंङ्खं रौप्य युतं चन्द्रे, तारायां सैन्धवं तथा।**
**नाड्यां हेमं नृपो दद्यात्, कार्ये आवश्यके यदि॥ ३८॥**

आवश्यक कार्य में यदि तिथि दोष हो तो चावल दान, वार दोष में रत्न जड़ित स्वर्ण दान, नक्षत्र में गोदान, योग दूषित होने पर स्वर्ण दान, करण दोष में अनाज दान, चंद्रमा में दोष होने पर शंख दान,तारा दूषित होने पर सैंधा नमक, नाड़ी दोष होने पर स्वर्ण दान कर कार्य संपादन करना चाहिये।

## मृत्युबाण दोष परिहार

मुहूर्त्त गणपति:– रात्रौ चौर रुजौ जह्याद्, दिवसे राज पंचकम्।
संध्ययो र्उभयो मृत्यु, सर्वदा वन्हि पंचकम्।।१६३

भावार्थ – रोग एवं चोर वाण रात्रि में निषिद्ध हैं। राजवाण एवं अग्निवाण दिन में त्याज्य हैं। दोनों संध्याकाल में मृत्युवाण त्याज्य हैं।

रवौ रोगं नृपं मन्दे, बुधे मृत्युं परित्यजेत्।
भौमे तु पावकं चौरं, लग्ने हीनबले न सत्।।१६४
(लग्ने पूर्ण बलो पेते, न दोष: पंचकस्य च)

भावार्थ– रविवार को रोगबाण, शनिवार को राजबाण, बुधवार को मृत्युबाण, मंगलवार को अग्निबाण तथा चोरबाण का त्याग करना चाहिये। यदि लग्न निर्बल हो तभी इन पंचबाणों का फल अशुभ होता है। यदि बली लग्न हो तो पंचबाणों का दोष नहीं होता है।

रोगे रोगं गृहे वन्हि, मार्गे तु चौर पंचकम्।
विवाहे मृत्यु संज्ञं च, सेवायां राज पंचकम्।।

भावार्थ – रोग में रोगबाण का, गृह निर्माण में अग्निबाण का, यात्रा में चोरबाण का, विवाह में मृत्युबाणका एवं नौकरी में राजबाण का त्याग करना चाहियं।

मुहूर्त्त प्रकाश:– यद्यर्कवारे किल रोग पंचकं सोमे च राज्यं क्षितिजे च वह्नि:।
शनौ च मृत्यु: सुरमंत्रिचौर्य्यं विवाहकाले परिवर्जनीयम्।।१०८

भावार्थ– रविवार को रोगबाण, सोमवार को राजबाण, मंगलवार को अग्निबाण, शनिवार को मृत्युबाण एवं गुरुवार को चोरबाण भरे हुए ( सशल्य) होने से विवाह में अशुभ हैं। निष्कर्षत: इनके अलावा अन्य परिस्थितियों में पंचबाण रीते (खाली)होने से विशेष दोष कारक नहीं हैं।

रोगं चौरं त्यजेद्रात्रौ दिवा राजाग्नि पंचकम्।
उभयो: सन्ध्ययोर्मृत्यु अन्यकाले न निंदित:।।१०९।।

भावार्थ – रोग एवं चोर वाण रात्रि में निषिद्ध हैं। राजवाण एवं अग्निवाण दिन में त्याज्य हैं। दोनों संध्याकाल में मृत्युवाण त्याज्य है अन्य काल में नहीं।

नृपाख्यं नृप सेवायां गृहगोपे अग्नि पंचकम्।
याने चौरं व्रते रोगं त्यजेन्मृत्युं कर ग्रहे।।११०।।

भावार्थ – राजबाण नौकरी में, अग्निबाण घर छाने में, चोरबाण यात्रा में, रोगबाण यज्ञोपवीत में एवं मृत्युबाण विवाह में निषिद्ध है, अन्य कार्यों में निषिद्ध नहीं है।

## प्रदेश भेद से लत्ता पातादि १० दोष परिहार

मुहूर्त्त चिंतामणि : – विवाह प्रकरण, श्लोक ६९ के अनुसार,
**उपग्रर्क्षं कुरु वाह्लिकेषु कलिङ्ग बङ्गेषु च पातितं भम्।**
**सौराष्ट्र शाल्वेषु च लत्तित भं त्यजेत् तु विद्धं किल सर्व देशे॥ ६९॥**

भावार्थ–लत्ता दोष मालवा व गुजरात में, पात दोष कुरुक्षेत्र एवं फिरोजपुर क्षेत्र में, एकार्गल दोष काश्मीर में, उपग्रह दोष पंजाव, हरियाणा, कुरुक्षेत्र व आगरा क्षेत्र में, युति दोष बंगाल में एवं वेध दोष सर्वत्र त्याज्य कहा गया है।

## विवाह में गोचर से त्रिबल शुद्धि परिहार

(१) **सूर्य बल परिहार**

**मुहूर्त्त चिंतामणि:** गोचर प्रकरण, श्लोक १९ –

**राश्यादिगौ रविकुजौ फलदो सितेज्यौ,**
**मध्ये सदा शशि सुतश्चरमेऽब्ज मंदौ ॥**

भावार्थ – सूर्य और मंगल राशि के आदि भाग (प्रथम देष्काण, १ अंश से १० तक) में फल देते हैं।

**गर्गाचार्य** के अनुशार– **अनिष्ट स्थाने सूर्ये, शुभ राशि:पुरो भवेत्।**
**त्रयोदश दिनं त्यक्त्वा, परं शुभमादिशेत ॥**

अर्थात् जन्म राशि से सूर्य अशुभ स्थान में हो एवं सूर्य की अग्रिम राशि शुभ हो तो अशुभ राशि की संक्रान्ति से १३ दिन (यानि १३ अंश ) पश्चात् उसे शुभ मानना चाहिए।

(२) **चन्द्र बल परिहार**

**दैवज्ञकल्पद्रुम:– गर्भाधाने जन्मकाले, अभिषेके मौञ्जिबन्धने।**
**पाणिग्रहे प्रयाणे च , चंद्रो द्ववादशग: शुभ: ॥**

अर्थात विवाह, गर्भाधान, स्त्रीप्रसंग, उपनयन, यात्रा, व्रत–उपवास आदि कार्यों में पुरुष को १२ वां चंद्र प्रशस्त है, स्त्री या वधू को नहीं।

(३) **गुरु बल परिहार**

**ज्योतिर्निवंध : – रजस्वला यदा कन्या गुरु शुद्धिं न चिन्तयेत।**
**अष्टऽमेपि प्रकर्त्तव्यो, विवाह: स्त्रिगुणार्चनात् ॥**

भावार्थ– कन्या के रजस्वलावती हो जाने पर ४, ८, १२वें गुरु तीन गुनी पूजार्चन एवं गौदान के वाद विवाह प्रसस्त है।

**मुहूर्त्त चिंतामणि: – स्वोच्चे स्वभे स्वमैत्रे, वा स्वांशे वर्गोत्तमे गुरु।**
**रिष्फाष्टतुर्यगोऽ पीष्टो नीचारिस्थ: शुभोऽप्यसत् ॥**

भावार्थ– अशुभ गुरु यदि उच्चराशि में, स्वराशि में, मित्रराशि में या स्व नवांश में हो तो वह शुभ होता है। नीचराशि में या शत्रु ग्रह की राशि में स्थित शुभ गुरु भी पूज्य होता है। विवाह संस्कार के समय यदि कन्या रजस्वला हो तो कूस्माण्ड सूक्त एवं युज्जानसूक्त से हवनादि कराकर विवाह कराना चाहिये।

## अष्टकवर्ग से त्रिबल शुद्धि

सभी ज्योतिष ग्रंथों में स्पष्ट आदेश है कि गोचर की तुलना में अष्टकवर्ग शुद्धि सूक्ष्म होता है। लेकिन विस्त्रत गणना युक्त कुंडली के अभाव में वर कन्या के टीपना में सूर्य, गुरु, चंद्र की राशियों को देखकर विवाह लग्न शोधन होता रहा है। यह स्थूल साधन है। वर्तमान में कम्प्यूर प्रोग्राम, गणित करने में लगने वाले श्रम एवं समय वचाने का एक उत्तम साधन है, अत: उसमें संवंधित ग्रह के अष्टकवर्ग देखकर जातक को यदि उस राशि में **चार या चार से अधिक रेखा** प्राप्त हों तो ४, ८,१२ वें या पूज्य **सूर्य, गुरु, चंद्र शुभ होने से विवाह शुभ** कहना चाहिये।

**राजमार्त्तण्ड : – सूक्ष्माष्टवर्ग संशुद्धि:, स्थूला शुद्धितु गोचरे:।**
**अष्टकवर्ग विशुद्धेषु, गुरु शीतांशु भानुषु।**

## सिंहस्थ गुरु का परिहार

मुहूर्त्त चिंतामणि: – शुभाशुभ प्रकरण, श्लोक ४९ – सिंहे गुरौ सिंहलवे विवाहो नेष्टोऽथ गोदोत्तरतश्च यावत्। भागीरथीयाम्यतटं हि दोषो नान्यत्र देशे तपनेऽपि मेषे।। ४९ मघादि पंचपादेषु, गुरु सर्वत्र निंदित: ।गंगा गोदान्तरं हित्वा, शेषांघ्रिशु न दोषक्रत्।।५०
मुहूर्त्त गणपति: सिंहराशिस्थिते जीवे, मेषेऽर्के न दूषणम।।

जव गुरु सिंह राशि में और सिंह के नवांश में हों तव केवल गोदावरी नदी से उत्तर और गंगा के दक्षिण तट पर्यन्त क्षेत्र में विवाह अशुभ है। अन्य क्षेत्र में दोष नहीं है। मघा के चारों चरण एवं पूर्वाफाल्गुनी के प्रथम चरण तक के पांच चरणों में सिंहस्थ गुरु सभी जगह त्याज्य है, परन्तु यदि मेष का सूर्य हो तो सिंहस्थ गुरु काल का किसी भी क्षेत्र में दोष नहीं है।

## मकरस्थ गुरु का परिहार

**मु.चिं.- रेवापूर्वे गण्डकीपश्चिमे च शोणस्योदग्दक्षिणे नीच इज्य:। वर्ज्यो नायं कौङ्कणे मागधे च गौडे सिन्धौ वर्जनीय: शुभेषु।।५२॥** भावार्थ – रेवा (नर्मदा ) के पूर्व में, पटना के पास गंगा में मिलने वाली गण्डकी नदी के पश्चिम में, शोण नदी (अमरकंटक से निकलकर पटना से पहले गंगा में मिलने वाली सोन नदी) के उत्तर–दक्षिण में नीच के गुरु वर्जित नहीं हैं। यह मकर का गुरु कौङ्कण (महाराष्ट्र और गोवा के समुद्र तटीय जिले), मगध (विहार का दक्षिणी भाग), गौड (पश्चिम बंगाल), सिन्धु देश (पाकिस्तान का सिंध प्रान्त) में वर्जित है।

**मु. गणपति :– मगधे गौड देशे च, सिंधु देशे च कौंकणे।**
**विवाहादि शुभे त्याज्यो, नान्यस्मिन् नक्रगो गुरु: ॥९२॥**

भावार्थ – मकर (नीच राशि) के गुरु केवल मगध, गौड, सिंधु और कौंकण देशों में विवाहदि मांगलिक कार्य वर्जित हैं, अन्य क्षेत्रों में शुभ हैं।

### कन्या के शीघ्र विवाह हेतु अनुष्ठान मंत्र

श्रीमद्भागवत् के दशम स्कन्ध के २२ वें अध्याय में दिये गये कात्यायनि देवी के मंत्र के यथा संभव संख्या में जाप करने या योग्य पंडित् से कराने पर कन्या के विवाह में आ रहीं वाधायें समाप्त होकर शीघ्र विवाह होता है। मंत्र इस प्रकार है –

**कात्यायनि महामाये महायोगिन्यधीश्वरी।**
**नन्दगोपसुतं देवि पतिं मे कुरु ते नम: ।।**

अर्थ – हे कात्यायनि देवि ! हे महामाया ! हे महायोगिनी ! हे अधिश्वरी ! आप श्री नन्दबाबा के पुत्र श्री कृष्ण को मेरा पति बनाईये। हे देवि में आपको नमस्कार करती हूँ।

### वर के शीघ्र विवाह हेतु अनुष्ठान मंत्र

श्री दुर्गासप्तशती के अर्गलास्तोत्रम् का २४ वां श्लोक –

**पत्नीं मनोरमां देहि, मनोवृत्तानुसारिणीम्।**
**तारिणीम् दुर्ग संसार, सागरस्य कुलोद् भवाम्।।**

अर्थ – हे देवि ! मेरी मनोवृत्ति के अनुसार चलने वाली मनोहर पत्नी प्रदान करो जो इस दुर्गम संसार रूपी सागर से पार होने में सहायक हो तथा उत्तम कुल में उत्पन्न हुई हो।

**मंत्र जाप विधि** – स्नानादि से पवित्र होकर, अपने गृह में स्थित पूजाघर या पूजा स्थान में, पूर्वाभिमुख बैठकर, घी का दीपक जलाकर, श्रद्धा एवं विश्वास के ११ माला का जाप करें या ब्राह्मण से करवायें। अपवित्र रहते हुये जाप न करें।

## गुरु एवं शुक्र अस्त काल में वर्जित कर्म

मुहूर्त्त गणपति के विवाह प्रकरण श्लोक क्रमांक ८० से ८४ तक तथा हेमाद्रि व निर्णयसिन्धु के अनुसार अनित्य कर्म जैसे महादान, अग्नि का आधान, यज्ञ, अपूर्व तीर्थ यात्रा एवं स्नान, अपूर्व देवता का दर्शन, वापी–तालाव निर्माणारम्भ, सुर प्रतिष्ठा, यज्ञोपवीत, सन्यास, वालक को प्रथम वार बाहर निकालना, राज्याभिषेक, प्रथम मुण्डन, कर्णवेध, सन्यास, वेदव्रत, व्रत का उद्यापन, वधू का प्रथम प्रवेश, अष्टका श्राद्ध, व्रतारम्भ, गृहारम्भ और गृहप्रवेश, विवाह, नामकरण, प्रायश्चित्त कर्म और उपाकर्म गुरु–शुक्रास्त में निषेध हैं। परन्तु अन्य मांगलिक कार्यों में गुरु–शुक्र अस्त का निषेध नहीं है।

**परिहार** – सामान्य परिस्थितियों में गुरु –शुकास्त दोष युक्त समय है। परन्तु अति आवश्यक परिस्थितियों में गुरु या शुक्र में से किसी एक के उदित रहने पर मांगलिक कार्य किए जा सकते हैं। प्रयोग परिजात में आचार्य लल्ल ने कहा है कि,

**यद्येकस्यापि मूढ़त्वे, शुभ कर्म न दोषकृत।**
**द्वयो मूढत्मेवोक्तं, दोषत्वं गुरु शुक्रयो: ।।**

ऐसा ही उल्लेख मुहूर्त्तचिन्तामणि की पियूषधारा टीका में भी है।

## गुरु के नीचस्थ, अतिचारी, सिंहस्थ, धनाऽर्क या मीनाऽर्क में वर्जित कार्य

– यज्ञोपवीत, सन्यास, यक्ष और वेद की दीक्षा, विवाह, कर्णवेध, वास्तु पूजन, देव प्रतिष्ठा, मुण्डन, वधु प्रवेश वर्जित कहे गये हैं।

### विवाह में त्रिज्येष्ठ निषेध

**जन्ममासे जन्मभे च, न च जन्मदिने बुध:। ज्येष्ठमासे न ज्येष्ठस्य विवाहं कारयेत्क्वचित्। न कन्यावरयोर्ज्येष्ठे न ज्येष्ठो दोषमावहेत्।**

अर्थात् जन्म मास, जनम नक्षत्र एवं जन्म वार को विवाह नहीं करना चाहिए। इसी प्रकार ज्येष्ठ मास में जेठे लडके या लड़की का विवाह न करें। ज्येष्ठ मास, ज्येष्ठ वर एवं ज्येष्ठ कन्या इन तीनों के योग होने पर तो विवाह कदापि नहीं करना चाहिए।

### विवाह विषयक अन्य सूत्र

**मुहूर्त्त कल्पद्रुम: – विवाह कुसुम – नैकस्य कन्या द्वितयं सहोस्थमं, देयं तथा सोदरस्य पुंसो:। शुभे न कार्यं पितृकर्म गेहे, द्विमंगलं सद्यविनाब्द भेदात् ॥३३॥**

अर्थात् दो सगी बहनों का विवाह दो सगे भाइयों से नहीं करना चाहिये। ६ मासों के भीतर दो मांगलिक कार्य न करें। संवत्सर बदलने पर कर सकते हैं।

**वशिष्ठ: – पुत्री विवाहात्परत: सदैव शुभप्रदं पुत्र विवाह कर्म ॥** अर्थात् पुत्री के विवाह के पश्चात् पुत्र का विवाह सब काल में शुभ होता है। इसमें ६ मास का प्रतिबंध नहीं है।

मुहूर्त्त चिन्तामणि– **सुतपरिणयात् षड्मासान्त: सुताकरपीडिनं, न च निजकुले तद्ध्वा मण्डनादपि मुण्डनम्। न च सहजयोर्दये भ्रात्रो: सहोदर कन्यके, न सहजसुतोद्वाहोऽब्दार्धे शुभे न पितृक्रिया ॥** भावार्थ लड़के की शादी के ६ माह के भीतर लड़के का विवाह नहीं करना चाहिए। और न ही अपने कुल में किसी का मुण्डन करना चाहिए। दो सहोदर वहनों का दो सगे भाईयों से विवाह नहीं करना चाहिए। ६ मास के भीतर दो वहनों का विवाह नहीं करना चाहिए। विवाहादि शुभ कार्य में माता या पिता का श्राद्ध नहीं पड़ना चाहिए।

# शुभ विवाह

# मुहूर्त्त वि. संवत् २०८२

## शाके १९४७ ( सन् २०२५-२६ )

### समय शुद्धि

अधिक मास - नहीं। गुरु सिंहस्थ - नहीं।
त्रयोदशदिन पक्ष -नहीं।
गुरु अस्त - दिनांक १० जून से ७ जुलाई २०२५ तक।
शुक्र अस्त - दिनांक १३ दिसंबर २०२५ से ०१ फरवरी २०२६ तक।

होलाष्टक- दिनांक २४ फरवरी २०२६ से ०३ मार्च २०२६ तक
देवशयन - दिनांक ६ जुलाई २०२५ से ०१ नवंबर २०२५ तक
धनु मलमास - दिनांक १६ दिसंबर २०२५ से १४ जनवरी २०२६ तक
मीन मलमास - दिनांक १४ मार्च २०२६ से वर्ष तक तक।

| त्रिवल शुद्धि | शुभ | पूज्य | नेष्ठ |
|---|---|---|---|
| वर को सूर्य | ३, ६, १०, ११ | १,२,५,७,९ | ४,८,१२ |
| कन्या को गुरु | २,५,७,९,११<br>स्व,मित्र या कर्क नवांश | १,३,६,१० | ४,८,१२ |
| दोनों को चन्द्र | १,२,३,५,६,७,९,१०,११ | ---- | ४,८,१२ |

| गोचर | | | मास-तिथि वार | दिनांक | विवाह नक्षत्र | रेखा | सपरिहार शुभ लग्नें । ७ रेखा से कम की लग्नें अति आवश्यकता में ही लेवें | भद्रा, वेध, पापयुति, वेध, बाण, महापात, दग्धतिथि इत्यादि 10 दोष |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गुरू | रवि | चंद्रमा | | | | | | |
| वृष | मेष | तुला | वैशाख कृष्ण १ चंद्र | १४ अप्रैल २०२५ | स्वाती | ८ | लग्न मिथुन प्रातः ९:४० से दिन ११:४४ वजे । गोधूलि लग्न। लग्न वृश्चिक रात्रि ८:५१ से रात्रि १०:५६ वजे (गुरु, दान)। | मृत्युबाण २७:४४ से रातअंत। स्वाते सूर्य जामित्र, । उपग्रह दोष सू.उ. से रा. १२:१६ तक। एकार्गल दो. सूर्योदय से २२:४० |
| वृष | मेष | वृश्चिक | वैशाख कृष्ण ३ बुध | १६ अप्रैल २०२५ | अनुराधा | ७ | लग्न कुंभ रात्रि २:५२ से रात्रिअंत ४:१७ वजे । | भद्रा—सू.उ.से दि.१:१९ वजे (स्व.)। व्यतिपातदोष सूर्योदय से रात १२:१९ वजे । अनुराधायां राहु लत्ता, पातदोषः,। एकार्गल दो. सूर्योदय से २४:१९ |
| वृष | मेष | वृश्चिक। दि. ८:२४ से धनु | वैशाख कृष्ण ५ शुक्र | १८ अप्रैल २०२५ | मूल | ७ | गोधूलि लग्न। लग्न वृश्चिक रात्रि ८:३५ से रात्रि १०:४० वजे (गुरु, दान)। लग्न कुंभ रात्रि २:४४ से रात्रिअंत ४:०९ वजे । | परिघदोष सूर्योदय से दिन १२:६० वजे । मूले गुरु जामित्र, । उपग्रह दोष दिनरात। एकार्गल दो. सूर्योदय से २५:०५ । दग्धतिथि दिन ४:४६ वजे से रातअंत। |
| वृष | मेष | धनु | वैशाख कृष्ण ६ शनि | १९ अप्रैल २०२५ | मूल | ८ | लग्न मिथुन प्रातः ९:२१ से दिन १०:२३ वजे । | भद्रा—सा.६:२७ वजेसे रा.अंत (पा.)। उपग्रह दोष सू.उ. से दि. १०:२३ तक। दग्धतिथि सू.उ. से सायं ६:२५ वजे । |
| वृष | मेष | धनु। सा. ६:०६ से मकर | वैशाख कृष्ण ७ रवि | २० अप्रैल २०२५ | उ.षा. | ८ | गोधूलि लग्न। लग्न वृश्चिक रात्रि ८:२७ से रात्रि १०:३२ वजे (गुरु, दान)। लग्न कुंभ रात्रि २:३७ से रात्रिअंत ४:०१ वजे । | भद्रा—सू.उ.से प्रा.६:५५ वजे (पा.)। उ.षाण्यां चंद्र लत्ता, शुक्र लत्ता, । उपग्रह दोष दि. ११:५० से रा.अं. तक। |
| वृष | मेष | मकर | वैशाख कृष्ण ८ चंद्र | २१ अप्रैल २०२५ | उ.षा. | ८ | लग्न वृष प्रातः ७:१४ से प्रातः ९:०३ वजे । | उ.षाण्यां चंद्र लत्ता, शुक्र लत्ता, । उपग्रह दोष दिनरात। |
| वृष | मेष | मीन | वैशाख कृष्ण १२ शुक्र | २५ अप्रैल २०२५ | उ.भा. | ७ | लग्न मिथुन प्रातः ९:३० से दिन ११:०० वजे । | कृष्णानंग चतुर्दिनम् ११:४० से रातअंत। वैधृति दोष दिन १२:२४ वजे से रातअंत। मृत्युबाण सूर्योदय से ९:३० तक। उ.भाद्रपदे केतु जामित्र, बुध शुक्र युति। । उपग्रह दोष सू.उ. से दि. ८:४९ तक। |
| वृष | मेष | वृष | वैशाख शुक्ल २ मंगल | २९ अप्रैल २०२५ | रोहिणी | १० | लग्न वृश्चिक रात्रि ७:५२ से रात्रि ९:५७ वजे (चंद्र, गुरु, दान)। लग्न कुंभ रात्रि २:०१ से रात्रि ३:२६ वजे । | |
| वृष | मेष | वृष। रा. ३:२० से मिथुन | वैशाख शुक्ल ३ बुध | ३० अप्रैल २०२५ | रोहिणी मृगशिर | १०, ९ | लग्न मिथुन प्रातः ८:३७ से दिन १०:४१ वजे । लग्न वृश्चिक रात्रि ७:४८ से रात्रि ९:५३ वजे (चंद्र, गुरु, दान)। | भद्रा—रा.१२:४५से रा.अंत (स्व.)। अतिगंड दोष दिन १२:०७ वजे से दिन २:३१ वजे । मृगशिरे गुरु युति। । |
| वृष | मेष | मिथुन | वैशाख शुक्ल ४ गुरु | १ मई २०२५ | मृगशिर | | निर्दोष लग्न अभाव है। | भद्रा—सू.उ.से दि.११:२६ वजे (स्व.)। मृगशिरे गुरु जामित्र, गुरु युति। उपग्रह दोष दि. २:२९ से रा.अं. तक। एकार्गल दो. सूर्योदय से ८:३८ । |
| वृष | मेष | कर्क। दि. २:०६ से सिंह | वैशाख शुक्ल ८ चंद्र | ५ मई २०२५ | मघा | ९ | गोधूलि लग्न। लग्न वृश्चिक रात्रि ७:२८ से रात्रि ९:३३ वजे (गुरु, दान)। लग्न कुंभ रात्रि १:३७ से रात्रि ३:०२ वजे (चंद्र,दान)। | मघायां मंगल लत्ता, गुरु लत्ता। उपग्रह दोष सू.उ. से दि. २:६ तक। |

## वर्ष प्रवेश सारणी से इष्टकाल का ज्ञान

यहां पर नूतन वेध सिद्ध वर्षमान ३६५ दिन, १५ घटि, २२ पल, ५७ विपल तथा सौर आर्ष वर्षमान ३६५ दिन, १५ घटि, ३१ पल, ३० विपल, दोनों प्रकार से वर्ष प्रवेश सारणियां दी जा रहीं हैं। अपनी मान्यता के अनुसार सारणी का चयन करें। वर्तमान संवत् में से जन्म संवत् घटाने पर जो शेष रहता है वही गत वर्ष होता है। संवत् बदल जाने पर भी यदि सूर्य मीन राशि में है तो पूर्व संवत् में से जन्म संवत् घटाने पर गत वर्ष होता है। इस सारणी में गत वर्ष के नीचे जो वार, घटी पल विपल लिखे हैं उनमें जन्म समय के वार तथा इष्ट घटी-पल जोड़ने पर वर्ष प्रवेश का दिन, घटी पल होगा। यदि वार संख्या ७ से अधिक हो तो उसमें ७ का भाग देकर शेष को वार (वर्ष प्रवेश दिन) जानना चाहिये। यदि घटी ६० से अधिक हो तो उसमें से ६० घटाकर शेष को वर्ष प्रवेश के घटी पल जानना चाहिये तथा वार में एक जोड़ना चाहिये। वर्ष प्रवेश के वार एवं घटी पल के समय लग्न निकाल कर वार्षिक फलादेश देना चाहिये। वर्ष कुण्डली की शुद्धता की पहचान यह है कि, उस समय का सूर्य स्पष्ट, जन्म समय के सूर्य स्पष्ट के समान होता है।

### मुन्था साधन विधि

जन्मलग्नात्समारभ्य गत वर्षाणि योजयेत्। द्वादशभिर्हरेद्भागं शेषा मुन्था मता बुधैः॥ अर्थात जन्म लग्न राशि में गत वर्ष जोड़कर बारह का भाग देने पर जो शेष बचे वह मुन्था राशि होती है।

### मुन्थाफल

मुन्था पर मुन्थेस की दृष्टी होने, शुभ ग्रहों से युत दृष्ट होने, १, २, ३, ५, ९, १०, ११वें भाव में, जन्म लग्न से ४,६,७,८,१२ वीं राशि में व राहु स्पष्ट के अंशों तक मुन्था शुभ होती है।

**समयेश**

दिन में वर्ष प्रवेश हो तो सूर्य की राशि का स्वामी एवं रात्रि में जन्म हो तो चंद्र की राशि का स्वामी समयेश कहलाता है।

### त्रैराशीश चक्र

वर्ष प्रवेश के समय लग्न तथा दिन या रात्रि समय के के अनुसार त्रैराशीश निम्न चक्र से जानें।

| लग्न | मे. | वृ. | मि. | क. | सिं | क. | तु. | वृ | ध. | म. | कुं. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| **दिन** | सू. | शु. | श. | शु. | गु. | चं. | बु. | मं. | श. | मं. | गु. | चं. |
| रात्रि | गु. | चं. | बु. | मं. | सू. | शु. | श. | शु. | श. | मं. | गु. | चं. |

## नवीन वर्ष प्रवेश सारणी ( वेध सिद्ध वर्षमानानुगतम् )

| गतवर्ष | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | १ | २ | ३ | ५ | ६ | ० | १ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ६ | ० | १ | २ | ४ |
| घटि | १५ | ३० | ४६ | १ | १६ | ३२ | ४७ | ३ | १८ | ३३ | ४९ | ४ | १९ | ३५ | ५० | ६ | २१ | ३६ | ५२ | ७ |
| पल | २२ | ४५ | ८ | ३१ | ५४ | १७ | ४० | ३ | २६ | ४९ | १२ | ३५ | ५८ | २१ | ४४ | ७ | ३० | ५३ | १६ | ३८ |
| विपल | ५७ | ५४ | ५१ | ४८ | ४५ | ४२ | ३९ | ३६ | ३३ | ३० | २७ | २४ | २१ | १८ | १५ | १२ | ९ | ६ | ३ | ६० |

| गतवर्ष | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | ३० | ३१ | ३२ | ३३ | ३४ | ३५ | ३६ | ३७ | ३८ | ३९ | ४० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | ५ | ६ | ० | २ | ३ | ४ | ५ | ० | १ | २ | ३ | ५ | ६ | ० | १ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ |
| घटि | २३ | ३८ | ५३ | ९ | २४ | ३९ | ५५ | १० | २६ | ४१ | ५६ | १२ | २७ | ४३ | ५८ | १३ | २९ | ४४ | ५९ | १५ |
| पल | १ | २४ | ४७ | १० | ३३ | ५६ | १९ | ४२ | ५ | २८ | ५१ | १४ | ३७ | ० | २३ | ४६ | ९ | ३२ | ५५ | १७ |
| विपल | ५७ | ५४ | ५१ | ४८ | ४५ | ४२ | ३९ | ३६ | ३३ | ३० | २७ | २४ | २१ | १८ | १५ | १२ | ९ | ६ | ३ | ६० |

| गतवर्ष | ४१ | ४२ | ४३ | ४४ | ४५ | ४६ | ४७ | ४८ | ४९ | ५० | ५१ | ५२ | ५३ | ५४ | ५५ | ५६ | ५७ | ५८ | ५९ | ६० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | २ | ३ | ५ | ६ | ० | १ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ६ | ० | १ | २ | ४ | ५ |
| घटि | ३० | ४६ | १ | १६ | ३२ | ४७ | २ | १८ | ३३ | ४९ | ४ | १९ | ३५ | ५० | ६ | २१ | ३६ | ५२ | ७ | २२ |
| पल | ४० | ३ | २६ | ४९ | १२ | ३५ | ५८ | २१ | ४४ | ७ | ३० | ५३ | १६ | ३९ | २ | २५ | ४८ | ११ | ३४ | ५७ |
| विपल | ५७ | ५४ | ५१ | ४८ | ४५ | ४२ | ३९ | ३६ | ३३ | ३० | २७ | २४ | २१ | १८ | १५ | १२ | ९ | ६ | ३ | ० |

| गतवर्ष | ६१ | ६२ | ६३ | ६४ | ६५ | ६६ | ६७ | ६८ | ६९ | ७० | ७१ | ७२ | ७३ | ७४ | ७५ | ७६ | ७७ | ७८ | ७९ | ८० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | ६ | ० | २ | ३ | ४ | ५ | ० | १ | २ | ३ | ५ | ६ | ० | १ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ |
| घटि | ३८ | ५३ | ९ | २४ | ३९ | ५५ | १० | २६ | ४१ | ५६ | १२ | २७ | ४२ | ५८ | १३ | २९ | ४४ | ५९ | १५ | ३० |
| पल | १९ | ४२ | ५ | २८ | ५१ | १४ | ३७ | ० | २३ | ४६ | ९ | ३२ | ५५ | १८ | ४१ | ४ | २७ | ५० | १३ | ३५ |
| विपल | ५७ | ५४ | ५१ | ४८ | ४५ | ४२ | ३९ | ३६ | ३३ | ३० | २७ | २४ | २१ | १८ | १५ | १२ | ९ | ६ | ३ | ६० |

## नवीन वर्ष प्रवेश सारणी ( सौर आर्षमानानुगगतम् )

| गतवर्ष | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | १ | २ | ३ | ५ | ६ | ० | १ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ६ | ० | १ | २ | ४ |
| घटि | १५ | ३१ | ४६ | २ | १७ | ३३ | ४८ | ४ | १९ | ३५ | ५० | ६ | २१ | ३७ | ५२ | ८ | २३ | ३९ | ५४ | १० |
| पल | ३१ | ३ | ३४ | ६ | ३७ | ९ | ४० | १२ | ४३ | १५ | ४६ | १८ | ४९ | २० | ५२ | २४ | ५५ | २६ | ५८ | ३० |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ६० | ३० | ० | ३० | ६० | ३० | ० |

| गतवर्ष | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | ३० | ३१ | ३२ | ३३ | ३४ | ३५ | ३६ | ३७ | ३८ | ३९ | ४० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | ५ | ६ | ० | २ | ३ | ४ | ५ | ० | १ | २ | ४ | ५ | ६ | ० | २ | ३ | ४ | ५ | ० | १ |
| घटि | २६ | ४१ | ५७ | १२ | २८ | ४३ | ५९ | १४ | ३० | ४५ | १ | १६ | ३२ | ४७ | ३ | १८ | ३४ | ४९ | ५ | २१ |
| पल | १ | ३३ | ४ | ३६ | ७ | ३९ | १० | ४१ | १३ | ४५ | १६ | ४८ | १९ | ५१ | २२ | ५३ | २५ | ५७ | २८ | ० |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ६० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ६० | ३० | ० | ३० | ० |

| गतवर्ष | ४१ | ४२ | ४३ | ४४ | ४५ | ४६ | ४७ | ४८ | ४९ | ५० | ५१ | ५२ | ५३ | ५४ | ५५ | ५६ | ५७ | ५८ | ५९ | ६० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | २ | ३ | ५ | ६ | ० | १ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ६ | ० | १ | ३ | ४ | ५ |
| घटि | ३६ | ५२ | ७ | २३ | ३८ | ५४ | ९ | २५ | ४० | ५६ | ११ | २७ | ४२ | ५८ | १३ | २९ | ४४ | ० | १५ | ३१ |
| पल | ३१ | ३ | ३४ | ६ | ३७ | ८ | ४० | १२ | ४३ | १५ | ४६ | १८ | ४९ | २१ | ५२ | २३ | ५५ | २७ | ५८ | ३० |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ६० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ६० | ३० | ० | ३० | ० |

| गतवर्ष | ६१ | ६२ | ६३ | ६४ | ६५ | ६६ | ६७ | ६८ | ६९ | ७० | ७१ | ७२ | ७३ | ७४ | ७५ | ७६ | ७७ | ७८ | ७९ | ८० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ६ | ० | १ | २ | ४ | ५ | ६ | ० | २ | ३ | ४ | ५ | ० | १ | २ |
| घटि | ४७ | २ | १८ | ३३ | ४९ | ४ | २० | ३५ | ५१ | ६ | २२ | ३७ | ५३ | ८ | २४ | ३९ | ५५ | १० | २६ | ४२ |
| पल | १ | ३३ | ४ | ३६ | ७ | ३९ | १० | ४२ | १३ | ४५ | १६ | ४७ | १९ | ५१ | २२ | ५४ | २५ | ५७ | २८ | ० |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ६० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० |

### पंचवर्गी बल निर्णय

गृह, उच्च, हद्दा, द्रेष्काण व नवांश के बलों को पंचवर्गी बल कहा जाता है। इनमें से गृह, उच्च व नवांश बल वही हैं जो जन्म कुण्डली में होते हैं, परन्तु वर्ष कुण्डली में हद्दा व द्रेष्काण कुछ अलग होते हैं जो निम्न चक्र से जानें। प्रत्येक राशि में निश्चित अंशों तक हद्देश माने गए हैं, जो चक्र से स्पष्ट हैं।

### द्रेष्काण चक्र

| अंश | मे. | वृ. | मि. | क. | सिं | क. | तु. | वृ | ध. | म. | कुं. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ०-१० | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. |
| ११-२० | सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | सू. | चं. | मं. | बु. | गु. |
| २१-३० | शु. | श. | सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | सू. | चं. | मं. |

हद्दा चक्र (ग्रह से पूर्व अंश लिखे हैं)

| मे. | वृ. | मि. | क. | सिं | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ६गु. | ८शु. | ६बु. | ७मं. | ६गु. | ७बु. | ६श. | ७मं. | १२गु. | ७बु. | ७शु. | १२शु. |
| ६शु. | ६बु. | ६शु. | ६शु. | ५शु. | १०शु. | ८बु. | ४ शु. | ५शु. | ७गु. | ६बु. | ४गु. |
| ८बु. | ८गु. | ५गु. | ६बु. | ७श. | ४गु. | ७गु. | ८बु. | ४बु. | ८शु. | ७गु. | ३बु. |
| ५मं. | ५श. | ७मं. | ७गु. | ६बु. | ७मं. | ७शु. | ५गु. | ५मं. | ४श. | ५मं. | ९मं. |
| ५श. | ३मं. | ६श. | ४श. | ६मं. | २श. | २मं. | ६श. | ४श. | ४मं. | ५श. | २श. |

### वर्ष कुण्डली में निसर्ग एवं तात्कालिक मैत्री

सूर्य, चन्द्र, मंगल व वृहस्पति ये चारों ग्रह परस्पर नैसर्गिक मित्र हैं। इसी तरह शनि, बुध, शुक्र ये तीनों परस्पर मित्र हैं। नैसर्गिक मैत्री में सम ग्रह नहीं होते हैं।

तात्कालिक मैत्री में सभी ग्रह अपने अधिष्ठित स्थान से ३,५,९,११ भाव में स्थित ग्रहों को मित्र समझते हैं। परस्पर १,४,७,१०, भावों में स्थित सभी ग्रह शत्रु होते हैं। शेष २,६,८,१२ भावों में स्थित सभी ग्रह सम कहलाते हैं।

### पंचवर्गीय बल चक्र

| | स्वराशि | मित्रराशि | समराशि | शत्रुराशि |
|---|---|---|---|---|
| ग्रह | ३० | २२.३० | १५ | ७.३० |
| हद्दा | १५ | ११.१५ | ७.३० | ३.४५ |
| द्रेष्काण | १० | ७.३० | ५ | २.३० |
| नवांश | ५ | ३.४५ | २.३० | १.१५ |

(उच्चबल की गणना जातक विधि से ही करें)

### ग्रहों के दीप्तांश एवं हर्ष स्थान

| | सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्वराशि | ५ | ४ | १,८ | ३,६ | ९,१२ | २,८ | १०,११ |
| उच्च रा.अं. | ०.१० | १.३ | ९.२८ | ५.१५ | ३.५ | ११.२७ | ६.२० |
| नीच रा.अं. | ६.१० | ६.३ | ३.२८ | ११.१५ | ९.५ | ५.२७ | ०.२० |
| दीप्तांश | १५ | १२ | ८ | ७ | ९ | ७ | ९ |
| हर्ष स्थान | ९ | ३ | ६ | १ | ११ | ५ | १२ |

**वर्ष के पांच अधिकारी** – जन्म लग्नेश, वर्ष लग्नेश, मुन्थेश, समयेश व त्रैराशिश ये वर्ष के पांच अधिकारी होते हैं।

**वर्षेश निर्णय** – उपरोक्त पांच अधिकारियों में से कोई एक ही वर्षेश हो सकता है। इसका निर्णय इस प्रकार करें। १. पाचों में से जो ग्रह सर्वाधिक बली होकर लग्न को देख रहा हो वही वर्षेश होता है। २. यदि सर्वाधिक बली ग्रह लग्न को न देख रहा हो तो लग्न को देखने वाला कम बली ग्रह ही वर्षेश होता है। ३. यदि लग्न को कोई भी ग्रह न देख रहा हो तो सर्वाधिक बली ग्रह ही वर्षेश होता है।

### वर्ष मध्ये मुद्दादशा चक्रम्

| | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | ० | १ | ० | १ | १ | १ | १ | ० | २ |
| दिन | १८ | ० | २१ | २४ | १८ | २७ | २१ | २१ | ० |

**मुद्दा दशा विधि :-** जन्म नक्षत्र की संख्या में गतवर्ष संख्या जोड़कर और दो घटाकर ९ का भाग देने पर यदि १ शेष हो तो सूर्य, २ में चन्द्र, ३ में मंगल, ४ में राहु, ५ में गुरु ६ में शनि, ७ में बुध, ८ में केतु, ९ में शुक्र की दशा होती है।

### मास मध्ये मुद्दा दशा चक्रम्

| | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दिन | १ | २ | १ | ४ | ४ | ४ | ४ | १ | ५ |
| घटि | ३० | ३० | ४५ | ३० | ० | ४५ | १५ | ४५ | ० |

मास दशा जानने के लिये गतवर्ष संख्या में १२ का गुणा कर जन्म नक्षत्र संख्या में जोड़कर दो घटाकर ९ का भाग देने पर वर्ष दशा में वर्णित क्रमशः ग्रह दशा होती है।

# परमार वंशीय सम्राट विक्रमादित्य की जन्म कुण्डली

सम्राट विक्रमादित्य परमार क्षत्रीय बंश में जन्मे थे। इनका वशिष्ठ गोत्र था। विक्रमादित्य का जन्म वैशाख शुक्ल २, गुरुवार, गत कलि संवत् ३०००, युधिष्ठिर संवत् ३०३७ को मध्यान्हकाल में उज्जैन में हुआ था। जूलियन कलेण्डर के अनुसार दिनांक १४ अप्रैल १०१ ईशवी पूर्व सिद्ध होती है। सूर्यसिद्धांतीय अहर्गण ७१४४०३३९२४२० दिन।

तिथि द्वतीया १६।४५ । जन्म नक्षत्र रोहिणी २ चरण। शोभन योग। कौलव करण।

उज्जैन में स्थानीय सूर्योदय प्रात: ५।५१। दिनमान ३०।४५। जन्मकाल मध्यान्ह दोपहर १२।०० स्थानीय समय। सूर्योदयादि इष्टकाल १५।२२। ३०। जन्म लग्न कर्क। लग्न स्पष्ट ३।२६।३९।५९। जन्मकालीन भुजान्तर संस्कार रहित ग्रह स्पष्ट इस प्रकार हैं:–

सूर्यसिद्धांतीय अहर्गण (दिन संख्या) ७१४४०३३९२४२०

सूर्य स्षष्ट ००।१८।५२।५१

चंद्र स्षष्ट ०१।१५।२७।२२

मंगल स्षष्ट ००।२३।४२।०६

बुध स्षष्ट ००।२६।५३।०१ बक्री

गुरु स्षष्ट ११।११।५०।०६

शुक्र स्षष्ट ११।०४।३८।५८

५ ३ रा.
६ ४ २ चं.
७ १ सू.मं.बु.
८ १० श. १२ गु.शु.
९ के. ११

शनि स्षष्ट ०९।१३।१०।५६, राहु ०२।१९।३६।४९, केतु धनु में।

महादशा शुक्र भोग्य १६ वर्ष ९ माह।

**विक्रम संवत् का प्रवर्तन समय** – युधिष्ठिर संवत् ३०८२, गत कलि संवत् ३०४४। उम्र ४४ वर्ष। उस समय राहु में गुरु की अन्तरर्दशा समाप्त होने वाली थी।

### -- जन्म कुण्डली का शास्त्रीय फलादेश --

### *लग्न भाव फलम्*

**निजोच्चे निजभे वर्गे, स्वकीये लग्नपे यदि। दीर्घायु: सुखसन्तृप्तो, बली भोगी प्रजायते।।** (भावकुतुहलम भाव विचार अध्याय/ श्लोक ४)। लग्नेश चंद्रमा उच्चराशि में होने से विक्रमादित्य दीर्घायु एवं बलवान थे। राजा होने के कारण उन्होने संसारिक सुखों के भोग किया।

**लग्नेशे लाभगे जात:, सदा लाभ समन्वित:। शुशील: ख्यातकीर्तिश्च बहुदारगुणैर्युत:॥** (वृहत्पाराशर अध्याय २५/ श्लोक ११)। लग्नेश चंद्रमा लाभ यानि एकादश भाव में होने से जातक आजीवन राजपद से लाभन्वित रहे। शुशील स्वभाव था। उनकी कीर्ति अमर है। उनकी अनेक रानियां थीं।

### धन भाव फलम्

**धनादिपो माननवायभावे बली यदा तिष्ठति जन्मकाले। रमा विहारालयवासिनी वा निजोच्च मित्रालयगो जनानाम्।।**(भावकुतुहलम भाव विचार अध्याय/ श्लोक १०)। द्वितीय भाव के स्वामी सूर्य उच्चराशि में होकर सम्मान भाव (दशम) में हाने से रमाविहारी यानि उनके घर में सदां लक्ष्मी जी का निवास रहा।

**धनेशे कर्मगे जात:, कामी मानी च पण्डित:। बहुदारधनैर्युक्त:, किंञ्च पुत्र सुखोज्झित:॥** (वृहत्पाराशर अध्याय २५/ श्लोक २२)। वे मनोकामनाओं, सम्मान एवं विद्यावान थे। विक्रमादित्य के पुत्रगण उनके समान पुण्यवान नहीं थे, यह किंचित पुत्रसुख की न्यूनता थी।

### सहज भाव फलम्

**दशमे सहजाधीशे, जात: सर्वसुखान्वित:। स्वभुजा-अर्जित-वित्तश्च दुष्टस्त्रीभरणे रत:॥** (वृहत्पाराशर अध्याय २५/ श्लोक ३४)। तृतीय भाव के स्वामी बुध दशम भाव में होने से सभी प्रकार के सुखों को भोगने वाले थे। उन्होंने अपने पराक्रम के बल पर राजकोष सुदृढ़ किया था। उनकी कोई एक रानी दुष्ट स्वभाव की अवश्य रही होगी, इसकी पुष्टि इतिहास विशेषज्ञ ही कर सकते हैं।

तृतीय भाव पर बलवान गुरु एवं शुक्र (ब्राम्हण ग्रह) की दृष्टि होने से उनके भाई भर्तहरि अध्यात्मिक स्वभाव के हुये। कन्या राशि राहु का स्वग्रह है। राहु उच्च के होकर द्वादश भाव में स्थित होने से भर्तहरि को वैराग्य हुआ। तृतीय भाव के कारक मंगल दशम भाव में स्वक्षेत्री एवं स्थान बली होने से पराक्रम के कारण विक्रम उपाधि प्राप्त की।

### चतुर्थ भाव फलम्

**त्रिकोणे वाहनाधीशे, केन्द्रे च बलसंयुते। निजोच्चादि पदे नूनं, वाहनं नूतनं भवेत्।।** (भावकुतुहलम,अध्याय १५/ श्लोक १६)। सम्राट होने से सब प्रकार के वाहनों का सुख था।

**वदन्ति विद्या जननी सुखानि सुगंध गो बन्धु मनोगुणानि। महीप यान क्षिति मन्दिराणि चतुर्थ भाव प्रभवानि तज्ज्ञा:।।** (जातक परिजात १२/५९)। विक्रमादित्य को परिवारिक बन्धुओं, माता, गोवंश, सुगंधित द्रव्य एवं विद्या का सुख था। राजसुख, वाहनसुख, भूमि यानि राज्य क्षेत्र का लाभ एवं मंदिरों के निर्माण से आत्म सुख प्राप्त था।

### पंचम् भाव का फलम्

**लग्नादात्मनि पुंग्रहेक्षियुते पुंदेवताराधनं। युग्मे शुक्रनिशाकरेक्षियुते स्त्री दवेतामिच्छति।।** (जातक परिजात १३/२)। लग्न से पंचम भाव पर पुरुष ग्रह गुरु की दृष्टि होने से गुरु गोरक्ष नाथ के आराधक थे। इसी प्रकार पंचम भाव में सम राशि (वृश्चिक) होने तथा पंचम भाव पर चंद्रमा (स्त्रीग्रह) की दृष्टि होने के कारण हरसिद्धि माता उनकी आराध्य देवी थीं।

**सुतेशे राज्य भावस्थे, राज्ययोगो हि जायते। अनेक सुख भोगी च, ख्यातकीर्तिर्नरो भवेत्॥** (बृहत्पाराशर.., २५/५८)। पंचमेश मंगल, दशम भाव में बलवान होकर स्थित होने से प्रबल राजयोग एवं ख्याति-कीर्तिमान योग है।

### षष्ठभाव फलम्

**पापै: शत्रुक्षतादि ब्रणभय विपुलं जायते लांछनं वा।** (जातक परिजात ७२/१३)। षष्ठ भाव में केतु होने से युद्ध के दौरान शरीर में घाव होना स्वभाविक है। केतु की दशा वृद्धावस्था में आई थी, उस समय कोई न कोई कलंक लगा होगा। इसकी पुष्टि केवल इतिहासकार ही कर सकते हैं।

### सप्तम् भाव फलम्

**केन्द्र त्रिकोणे दारेशे, स्वोच्च मित्र स्ववर्गगे। कर्माधिपेन वा दृष्टे, बहु स्त्री सहितो भवेत्।। कलत्राधिपतौ केन्द्रे, शुभ ग्रह निरीक्षिते। शुभांशे शुभ राशौ वा, पत्नि व्रतपारायणा।। शुभांशे शुभ संद्रष्टे, नाथे जाया शुवंशजा।** (जातक परिजात २१-२२-२४/१४)। सप्तमेश शनि स्वग्रही होने से बहुपत्नि योग है। उनकी पत्नियां कुलीन एवं पतिपारायण थीं।

### अष्टम् भाव फलम्

**केन्द्रे कोणे अष्टमाधीशे, तुंगादिपगे तदा। दीर्घायुरु दितं पूर्वैर्व्यत्यये हीनमंगिनाम्।।** (भावकुतुहलम,अध्याय १५/ श्लोक ३७)। अष्टमेश शनि केन्द्र में स्थित होने से दीर्घायु योग फलित हुआ।

**स्वस्थे रन्ध्रपतौ चिरायु.......**, (जातक परिजात १४/४९)। **दीर्घायुर्निजतुङ्गे शुभयुते केन्द्र त्रिकोणेऽथवा।........**,(जातक परिजात १४/५२)। अष्टमेश शनि स्वराशि में केन्द्र स्थान में होने से दीर्घायु/चिरायु योग फलित हुआ।

### नवम् भाव फलम्

**निजोच्चे पुण्यगृहे नभगो बलिर्यदा तिष्ठति जन्मकाले। स पुण्यशाली नवरत्नमाली धराधिपो राजकुलप्रसूत:॥** (भावकुतुहलम् १५/ ४०)। नवमेश गुरु स्वग्रही होकर बलवान होने से विक्रमादित्य पुण्यशाली राजा थे। उनके दरवार में नवरत्न थे। उनका जन्म राजकुल में हुआ था।

**जीवे शुक्रयुते चिरायुरधिकश्रीमान......**,(जातक परिजात १४/ ७७)। नवम भाव में गुरु शुक्र युति होने से चिरायु एवं विशेष श्रीमान की कीर्ती प्राप्त हुई।

**भाग्येशे भाग्य भावस्थे, बहुभाग्य समन्वित:। गुण सौन्दर्य सम्पन्नो, सहजेभ्य: सुखं बहु॥** (बृहत्पाराशर.., भावेश फलाध्याय २५/१०५)। भाग्येश गुरु भाग्य भाव में स्थित होने से सहोदर भाई भर्तहरि से राज्य सुख प्राप्त हुआ।

### दशम् भाव फलम्

**कर्ममेशे राज्य भावस्थे, सर्व कर्म पटु: सुखी। विक्रमी सत्यवक्ता च, गुरुभक्तिरतो नर:॥** (बृहत्पाराशर.., भावेश फलाध्याय २५/११८)। कर्मेश मंगल स्वग्रही बलवान होकर कर्मभाव में स्थित होने से **विक्रमादित्य** की पदवी प्राप्त हुई। इस योग में जन्म लेने के कारण वे सभी कार्यों में कुशल, सत्यवादी एवं गुरु-ब्राह्मणों के भक्त थे।

**कर्मप: केन्द्रकोणस्थो, ज्योतिष्टोमादि यज्ञकृत्। कूपायतनकर्ता च, देवता-अतिथि पूजक:॥** (भावकुतुहलम् भाव विचार अध्याय/ श्लोक ४५)। कर्मेश केन्द्र में होने से यज्ञकर्ता, कुंआ-तालाव धर्मशाला का निर्माण कर्ता, अतिथि एवं देवताओं का सम्मान करने वाले धार्मिक स्वभाव के थे।

**गंगा स्नान फलं समेति दशमे राहौ दिनेश-अथवा।** (जातक परिजात २/१५)। दशम भाव में राहु या सूर्य होने पर गंगा स्नान के समान पुण्यफल (निष्पाप) थे।

**व्यापार धर्म भवने शुभ खेट युक्ते तन्नाथ जीवतनुपा बलशालिनश्चेत्। आचार-धर्म-गुण-कर्म विधि प्रयुक्त श्रद्धापरो भवति विप्रकुला-अग्रगण्य:॥** (जातक परिजात ११/१५)। दशम् एवं नवम् भाव में बलवान ग्रह (स्वग्रही मंगल, उच्चराशि के सूर्य, स्वग्रही गुरु, उच्चराशि के शुक्र) होने से जातक को आचार-धर्म-गुण-कर्म एवं विधि (न्याय) में परम श्रद्धा थी। वे अपने कुल (वशिष्ठ गोत्रजों) में अग्रगण्य थे।

### एकादश भाव फलम्

**लाभेशे भाग्य भावस्थे, भाग्यवान् जाये नर:। चतुर: सत्यवादी च राज्यपूजो धनादिप:॥** (बृहत्पाराशर.., भावेश फलाध्याय २५/१२९)। लाभ भाव के स्वामी शुक्र उच्च के होकर भाग्य भाव में स्थित होने से जातक भग्यवान, सत्यवादी, धनवान एवं राजाओं से पूज्य (सम्राट) थे।

**लाभ स्थान गत: समस्तगुणवानिष्टाधिकश्रेद्बली। जातो यान विभूषणाम्बर वधू भोगादि विद्याधिक:॥** (जातक परिजात १५/६८)। लाभ स्थान में शुभ बली उच्च का चंद्रमा होने से जातक सर्वगुण सम्पन्न, अधिक विद्वान, अच्छे मित्र (वराहमिहिर, कालीदास इत्यादि नव रत्न), अनेक प्रकार के वाहन, वस्त्राभूषण, स्त्रि इत्यादि का भोगवान योग है।

### द्वादश भाव फलम्

**व्ययेश राजभावस्थे, व्ययो राजकुलात् भवेत्। पितृतोऽपि सुखं तस्य, स्वल्पमेव हि जायते॥** बृहत्पाराशर.., भावेश फलाध्याय २५/१४२)।

**स्याद्-उच्च-स्व-मित्र भवने तु परोपकारी ॥** (जातक परिजात १५/७७)। द्वादश भाव में उच्च राशि में राहु होने से विक्रमादित्य परोपकारी स्वभाव के थे।

अन्य राजयोग – **खेटा यदा पंच निज्जोच्च संस्था: स सर्वभौम: खलु यस्य सूतौ।**

**त्रिभि: स्वतुंगोपगतै: स राजा नृपालबालो अन्य सुतस्तु मंत्री ॥** (भावकुतुहलम् ७/४५)। पांच ग्रह उच्च राशि में होने से सार्वभौम (पृथ्वी का) समृाट योग है। विक्रमादित्य की कुण्डली में सूर्य, चंद्र, शुक्र, राहु और केतु अपनी उच्चराशियों में विद्यमान हैं।

### विशेष निवेदन

कहीं पर विक्रमादित्य की लग्न कुण्डली में कर्क लग्न में गुरु, चतुर्थ भाव में तुला के शनि, षष्ठ भाव में धनु के राहु, सप्तम भाव में मकर का मंगल, दशम भाव में मेष के सूर्य, एकादश भाव में वृष राशि में चंद्रमा, बुध एवं शुक्र तथा द्वादश भाव में मिथुन के केतु वताते हैं। सूर्य सिद्धान्त एवं अन्य ग्रंथों के आधार पर गणना करने पर यह ग्रह स्थिति की कुण्डली काल्पनिक पाई गई, क्योकि किसी भी गणित से कथित ग्रह उनके जन्म के १०० वर्ष आगे या पीछे के काल में भी संभव नहीं हैं। सिद्धान्त गणित के विद्वान इसका परीक्षण स्वयं गणना कर संतुष्ट हो सकते हैं।

श्री परब्रह्मं अर्पणमस्तु।। – **आचार्य राजेश मिश्र, पुष्पांजलि वेदांग पीठ।।**

वैशाख शुक्ल, पंचमी, संवत् २०७९, शुक्रवार, दिनांक ६ मई २०२२

# जातक की वृत्ति ( आजीविका ) विचार

**आयुः कर्मः वित्तं च, विद्या निधनमेव च ।**
**पंचैतानि हि सृज्यन्ते गर्भस्थस्यैव देहिनः ।।**

अर्थात आयु, कर्म, आर्थिक स्थिति, शिक्षा एवं मृत्यु ये पांचों का निर्धारण गर्भ के समय ही हो जाता है ।

**धनोपार्जन का साधन** – मुख्यतः दो प्रकार का होता है – (1) व्यापार (2) नौकरी ।

**(1) व्यापार योग** – यदि जातक की जन्म कुण्डली में अधिक से अधिक ग्रह चर राशियों में हों तो जातक स्वतंत्र व्यापार करने वाला होता है।

( अ ) यदि चन्द्रमा से केन्द्र में बुध, गुरु और शुक्र हों या इनमें से दो ग्रह हों ।

( ब ) यदि चन्द्रमा से द्वितीय, तृतीय, एकादश में गुरु व शुक्र हों ।

( स ) दशम में बुध या लग्नेश हो तो जातक व्यापार वृत्ति वाला होता है ।

और यदि अधिकांश ग्रह द्विस्वभाव राशियों में हों तो जातक नौकरी के साथ – साथ साईड विजनिस करता है ।

**(2) नौकरी योग** – यदि अधिकांश ग्रह स्थिर राशियों में हों तो नौकरी का योग होता है। निम्न लिखित योगों में जातक सरकारी विभाग या किसी मल्टी नेशनल कम्पनी में नौकरी करता है।

( अ ) केन्द्र में या कारकांश लग्न में सूर्य हो ।

( ब ) केन्द्र या त्रिकोण में चन्द्रमा हो ।

( स ) केन्द्र या लाभ भाव में दशमेश हो ।

( द ) गुरु तथा बुध का योग हो ।

( ई ) लग्न में भाग्येश हो तथा वह गुरु से दृष्ट हो ।

(फ) नवमेश शुभ वर्गों में हो ।

इनमें से कम से कम दो या तीन योग होने पर एवं योग कारक ग्रह पर अशुभ दृष्टि न होने पर जातक सरकारी कार्य करता है ।

## वृत्ति कारक ग्रह

निम्न लिखित स्थितियों में जो ग्रह सर्वाधिक बलवान हो वह वृत्ति का कारक होता है ।

( 1 ) लग्न से दशम भाव स्थित ग्रह ।

( 2 ) चन्द्रमा से दशम भाव स्थित ग्रह ।

( 3 ) यदि लग्न या चंद्र से दशम में कोई ग्रह न हो तो सूर्य से दशमस्थ ग्रह ।

( 4 ) दशम भाव से 5 अंश दूरी पर स्थित ग्रह ।

( 5 ) आत्मकारक ग्रह ( सर्वाधिक अंशों वाला ग्रह ) ।

( 6 ) यदि दशम भाव में कोई ग्रह न हो तो दशमेश जिस ग्रह के नवांश में हो वह ग्रह ।

वृत्ति कारक ग्रह की पहचान हो जाने पर अग्र लिखित ग्रहानुसार वृत्ति कहना चाहिए ।

**सूर्य की वृत्ति**– खगोल शास्त्र, नाटक या फिल्म निर्देशन, संस्था प्रधान, चिकित्सा, वाद-विवाद, ऊन, तृण, जल, धान्य, पत्थर, नारियल, ज्वेलर्स, सोना, रत्न, मंत्रणा (सलाहकार), मंत्र जाप इत्यादि से जीविका होती है। नौकरी में पायलट, बैंक, शेयर बाजार, विदेशी मुद्रा बाजार, मौसम विभाग, वन विभाग, दूतावास, इत्यादि से आजीविका होती है। सूर्य की वृत्ति में स्वतंत्र व्यवसाय होने पर भी सरकार से संबंध अवश्य होता है ।

**चन्द्रमा की वृत्ति**– चांदी, जलजन्य वस्तुऐं जैसे– कोल्ड ड्रिंक, मिनरल वाटर इत्यादि, वस्त्र संबंधी नौकरी या व्यवसाय जैसे रेडीमेड वस्त्र, धागा, ड्राइक्लीनिंग इत्यादि, मनोरंजन, मिट्टी संबंधी, कृषि संबंधी, दुग्ध डेयरी, प्लास्टिक वस्तुऐं, खाने की वस्तुएं जैसे अचार, जैम, कैटरिंग इत्यादि, जहाज या वाटर सप्लाई की नौकरी इत्यादि। चन्द्र आजीविका में यात्रा करना पड़ती है।

**मंगल की वृत्ति**– सेना, पुलिस विभाग, सिक्युरिटी, जासूस, पेशेवर खिलाड़ी, पर्वतारोहण इत्यादि साहसिक कार्य। अग्निसमन विभाग की नौकरी । यदि मंगल अशुभ ग्रह से पीड़ित हो तो जुआरी, सट्टेबाज, चोर या पेशेवर हत्यारा या नकली डाक्टर वृत्ति होती है । अग्नि से संबंधित अन्य कार्य जैसे अतिसवाजी, माचिस, बीड़ी सिगरेट, ईट भट्टा, लुहारी, धातुकर्म, तांबा इत्यादि का व्यापार होता है। ब्लड बैंक, मैकेनिक, गैराज एवं आटो पार्टस् की दुकान, रसायन, शस्त्रों की दुकान, लाल रंग की वस्तुओं का व्यापार, चाय, कॉफी, बिजली का काम, इत्यादि से आजीविका होती है।

**बुध की वृत्ति**– काव्य, पुरोहिताई, शास्त्र, वेदान्त, जप तथा शिल्पकला। सेल्समैन, कमीशन कार्य, ट्रेडिंग, सम्पादन, प्रिंटिंग प्रेस, समाचार पत्र, दूरसंचार कार्य, डाक कार्य, कम्प्यूटर व्यवसाय, ब्याज से वृत्ति, राजस्व संग्रहण संबंधी कार्य जैसे बैंक कैशियर, इन्कम टैक्स, सेल्स टैक्स विभाग की नौकरी, बुद्धि एवं चतुराई से किये जाने वाले कार्य जैसे गणित अध्यापक, ज्योतिषी, अनुवादक, लेखक, वकील इत्यादि। इम्पोर्ट, वर्तन, पान मसाला, अगरबत्ती, आयुर्वेद, मुर्गीपालन, कारपेट, चित्रकला, शेम्पू, दंत मंजन, पन्ना या हरे रंग की वस्तुओं का व्यापार बुध के अधीन होता है।

**गुरु की वृत्ति** – पुराण, शास्त्र, धार्मिक ग्रंथों के पाठ, ब्राह्मणों की सेवा या अध्यापन से वृत्ति होती है । जज, मंत्री, ज्योतिषी, मन्दिर के पुजारी, समाज सेवी, मठाधीश, बड़े वकील, होलसेलर, भवन निर्माण, उपदेशक, वाहन व्यवसाय, फाइनेंस कंपनियों, उच्चस्तरीय पद, कचहरी की नौकरी, मैनेजर, बड़ा प्रकाशन या शेयर बाजार में उच्चपद का कारक गुरु होता है । टेंट हाउस, बैंड, अनाज की दुकान एवं खेल सामाग्री की दुकान गुरु की वृत्ति होती है ।

**शुक्र की वृत्ति** – चावल, गुड़, हाथी, घोड़ा, गाय घी, हीरा रत्न, रेशमी वस्त्र, बूटीक, ब्यूटी पार्लर, सौन्दर्य प्रसाधन वस्तऐं, महिला चिकित्सक, मैरिज गार्डन, महंगे वस्त्र, फर्नीचर की दुकान, विदेशी मदिरा, फूलों का व्यापार, इंटीरियर डेकोरेटर एवं मनोरंजन के साधनों का व्यापार, संगीत, नाटक या फिल्मों में अभिनय कला, साईन बोर्ड, कांच, माईका एवं पेन्ट का व्यवसाय ।

**शनि की वृत्ति** – शनि की वृत्ति में परिश्रम अधिक होता है। यदि जन्म कुण्डली में शनि सबसे बलवान है तो जातक किसी वर्ग का नेता होता है। शनि की शुभ स्थिति में जातक किसी न किसी रूप में न्यायालयीन प्रक्रिया से जुड़ा हुआ होता है। लोहा, चमड़ा, तेल, सीसा, कोयला, गैस, काले रंग की वस्तुओं, शेयर, डीजल-पेट्रोल, खनिज पदार्थ, कबाड़खाना एवं हड्डियों का व्यापार, मजदूर यूनियन, ठेकेदार, मिस्त्री, लेवर, कुली, माली एवं अन्य निम्न स्तरीय सेवा कार्य शनि के अधीन होते हैं ।

**राहू की वृत्ति**– जुआ, सट्टा, देशी शराब, गैर कानूनी कार्य, मुर्गीपालन, मांस-मछली व्यापार, काला बाजारी, जहरखुरानी, कीटनाशक दवा इत्यादि वृत्ति होती है । यदि राहु शुभ स्थिति में हो तो रबड़ उद्योग, राजनीति, जिला या नगर परिषद्, विदेश व्यापार, कम्बल, पुराने वस्त्र या वाहन का व्यापार, जानवर की सवारी करवाने का काम रेलवे कर्मचारी, बिजली कार्य एवं दादा ( पितामह ) से धन लेकर व्यापार करने की वृत्ति होती है ।

## वृत्ति की प्रकृति

प्रत्येक ग्रह कुछ शुभ तथा कुछ अशुभ ( खराब ) वृत्तियों का कारक होता है। यदि वृत्ति कारक ग्रह का अशुभ ग्रह से दृष्टि, युति, आदि किसी भी प्रकार का संबंध हो तो जातक अशोभनीय या पापकर्म वृत्ति वाला होता है, अन्यथा शुभ कर्म से आजीविका चलती है ।

## वृत्ति का स्तर

यदि वृत्ति कारक ग्रह के साथ-साथ लग्नेश, कर्मेश, पंचमेश एवं भाग्येश प्रवल हो तो आजीविका उच्च स्तर की होती है तथा धनवान होता है । यदि इनमें से कुछ ग्रह बलहीन हों या अस्त हों तो मध्यम स्तर की वृत्ति होती है। यदि सभी ग्रह निर्वल हों तो जातक ग्रह कारक वृत्ति अपनाने पर भी असफल रहता है ।

---

# विवाह समय ज्ञान

यदि शुभ ग्रहों से युत या दृष्ट हो तो विवाह समय पर ही होता है। यदि शुभ एवं अशुभ दोनों का योग हो तो विवाह कुछ विलम्ब से होता है। यदि सप्तमेश अस्त एवं निर्बल होकर क्रूर ग्रहों से पीडित हो तो विवाह सुख नहीं होता है।

**( १ ) गुरु गोचर से**

– लग्नेश स्पष्ट एवं सप्तमेश स्पष्ट के राशि अंशादि का योग करने पर जो राशि आवे,उसमें गुरु गोचर आने पर विवाह होता है। या

– चंद्र स्पष्ट एवं सप्तमेश स्पष्ट के राशि अंशादि का योग करने पर जो राशि आवे,उसमें गुरु गोचर आने पर विवाह होता है। या

– लग्न या चंद्रमा से त्रिकोण में गुरु गोचर आने पर विवाह होता है।

**( २ ) महादशा या अन्तर्दशा से**

– सप्तमेश जिस राशि में या जिस नवांश में स्थित हो उस राशि के स्वामी की दशा में।

– शुक्र या चंद्रमा में से जो बलवान हो उसकी दशा में विवाह कहना चाहिये।

**गुरु गोचर एवं दशा देखकर सम्यक काल ज्ञान के विवाह समय का सटीक निर्णय लेना चाहिये।**

## ग्रह गुणधर्म

सूर्य एवं शनि में पिता पुत्र का सम्बन्ध होने से परस्पर वेध नहीं होता है। चन्द्रमा के गोचर में बुध का वेध नहीं होता है।



| ग्रह | राशिभोग समय | उच्च राशिअंश | मूल त्रिकोण | नक्षत्र स्वामित्व | पूर्णदृष्टि | त्रिपाद | द्विपा. | १पाद | भाग्योदय आयुवर्ष | गोचर में शुभ स्थान | विद्ध स्थान | फल समय | तत्व | रस | गुण | स्थान | पाद | रंग | नेष्टफल समन हेतु | कारक | | राजादि विभाग | लिंग | वर्ण | दिशा स्वामी | ऋतु | उदय | अवस्था | कालपुरुष | शुभ अशुभ | विफल स्थान |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | भाव | नित्य | | | | | | | | | | |
| सूर्य | १ मास | मेष १० | सिं. १.२० | कृ.,उ.षा.उ.फा. | ७ भाव | ४,८ | ५,९ | ३,१० | २२ वर्ष | ३, ६, १०, ११ | ९,१२,४,५ | ५ दिन पूर्व से | अग्नि | कटु | सत्व | वन | चतु. | मेहरून | हरिवंश पु. श्रवण | १,९,१० | आत्मा | राजा | पुरु. | क्ष. | पूर्व | ग्रीष्म | पृष्ट | वृद्ध | मुख सिर | उग्र | – |
| चन्द्र | २।दिन | वृष ३ | वृ. ४.३० | रोहि.,हस्त,श्र. | ७ भाव | ४,८ | ५,९ | ३,१० | २४ वर्ष | ३,६,७,१०,११ | ५,९,१२,२,४,८ | ३ घटी पूर्व से | जल | लवण | सत्व | जल | बहु. | गौर | त्रिपुर जाप | ४ | मन | रानी | स्त्री | वै. | वाय. | वर्षा | शीर्ष | प्रौढ़ | हृदय | क्षीणपापी | सूर्ययुति |
| मंगल | ४५ दिन | मक.२८ | मे. १.१२ | मृग.,चि.,धनि. | ४,७,८ | – | ५,९ | ३,१० | २८ वर्ष | ३, ६, ११ | १२,९,५ | ८ दिन पूर्व से | अग्नि | तीखा | तम | वन | चतु. | लाल | रुद्री जाप | ३, ६ | पराक्रम | सेनापति | पुरु. | क्ष. | दक्षि. | ग्रीष्म | पृष्ट | युवक | पेट,पीठ | पाप ग्रह | २ भाव |
| बुध | १ मास | क. १५ | कन्१६.२० | आश्ले.ज्ये.रेव. | ७ भाव | ४,८ | ५,९ | ३,१० | ३२ वर्ष | २,४,६,८,१०,११ | ५,३,९,१,८,१२ | २ दिन पूर्व से | भूमि | मिश्रित | रज | ग्राम | द्विपद | साँवला | दान | ४, १० | वाणी | युवराज | नपुं. | शू. | उत्त. | शरद | शीर्ष | कुमार | हाथ पैर नस | युतिवस | ४ भाव |
| गुरु | ३६१ दि. | कर्क ५ | धनु १.१० | पुन.विशा.पू.भा. | ५,७, ९ | ४,८ | – | ३,१० | १६ वर्ष | २,५,७,९,११ | १२,४,३,१०,८ | ४५ दिन पूर्व से | आका. | मीठा | सत्व | ग्राम | द्विपद | गौर | अमा. व्रत | ५,१०,११ | ज्ञान,सुख | मंत्री | पुरु. | ब्रा. | ईशा. | हेमन्त | उभय | वृद्ध | कमर जांघ | शुभ | ५ भाव |
| शुक्र | १ मास | मीन २७ | तुला १.१५ | भर.पू.फा. पू.षा. | ७ भाव | ४,८ | ५,९ | ३,१० | २५ वर्ष | १,२,३,४,५, ८,९,११,१२ | ८,७,१,१०,९ ५,११,३,६ | ४ दिन पूर्व से | जल | खट्टा | रज | ग्राम | द्विपद | साँवला | गौदान | ७ | काम | मंत्री | स्त्री | ब्रा. | अग्नि | वसन्त | शीर्ष | प्रौढ़ | गुप्तांग | शुभ | ६ भाव |
| शनि | ढ़ाई वर्ष | तु. २० | कुं १.२० | पुष्य,अनु.उ.भा. | ३,७,१० | ४,८ | ५,९ | – | ३६ वर्ष | ३, ६, ११ | १२,९,५ | ६ माह पूर्व से | वायु | कसैला | तम | संधि | भुजंग | काला | मृत्युंजयजप | ६,१०,१२ | दुःख | सेवक | नपुं. | जरा. | पश्चि. | शिशिर | पृष्ट | अतिवृद्ध | घुटने से नीचे | पाप ग्रह | – |
| राहु | डेढ़ वर्ष | मिथु.१५ | कुम्भ | आर्द्रा,स्वा.शत. | ५,७, ९ | ४,८ | ५,९ | ३,१० | ४२ वर्ष | ३, ६, ११ | १२,९,५ | ३ माह पूर्व से | वायु | विचित्र | तम | विवर | अपद | घूम्र | भुजंग दान | – | – | – | – | निषा. | नैऋ. | – | पृष्ट | वृद्ध | – | पाप ग्रह | – |
| केतु | डेढ़ वर्ष | धनु १५ | सिंह | अश्व.,मघा,मूल | ५,७, ९ | ४,८ | २,१० | – | ४२ वर्ष | ३, ६, ११ | १२,९,५ | ३ माह पूर्व से | वायु | विचित्र | तम | विवर | अपद | घूम्र | ध्वजा दान | – | – | – | – | निषा. | | – | – | वृद्ध | – | पाप ग्रह | – |

## राशि गुणधर्म

| राशि | राशि स्वा. | काल पुरुष | उदय | द्विपद आदि | दिग्वल भाव | स्वभाव | लिंग | दिशा स्वा. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष | मंगल | सिर | पृष्ट | चतु. | १० भा. | चर | पुरु. | पूर्व |
| वृष | शुक्र | मुख | पृष्ट | चतु. | १० भा. | स्थिर | स्त्री | दक्षि. |
| मिथुन | बुध | छाती | शीर्ष | द्विपद | लग्न | द्विस्व. | पुरु. | पश्चि |
| कर्क | चंद्र | हृदय | पृष्ट | जलच. | ४ भा. | चर | स्त्री | उत्त. |
| सिंह | सूर्य | पेट | शीर्ष | चतु. | १० भा. | स्थिर | पुरु. | पूर्व |
| कन्या | बुध | कमर | शीर्ष | द्विपद | लग्न | द्विस्व. | स्त्री | दक्षि |
| तुला | शुक्र | आँत | शीर्ष | द्विपद | लग्न | चर | पुरु. | पश्चि. |
| वृश्चिक | मंगल | गुप्तांग | शीर्ष | कीट | ७ भा. | स्थिर | स्त्री | उत्त. |
| धनु | गुरु | जॉघ | प्रष्ठ | द्वि.चतु | १, १० | द्विस्व. | पुरु. | पूर्व |
| मकर | शनि | घुटने | प्रष्ठ | चतु,ज. | १, ४ | चर | स्त्री | दक्षि. |
| कुंभ | शनि | पिंडली | शीर्ष | द्विपद | लग्न | स्थिर | पुरु. | पश्चि. |
| मीन | गुरु | पैर | उभय | जलच. | ४ भा. | द्विस्व. | स्त्री | उत्त. |

| राशि | बीज | सजल | तत्व | पुष्करांश | पुष्कर नवांश | आकार |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष | अल्प | निर्जल | अग्नि | १४ वां | ७,९ वां | लघु |
| वृष | अल्प | निर्जल | पृथ्वी | २१ वां | ३,५ वां | लघु |
| मिथुन | वांझ | निर्जल | वायु | २४ वां | ६,८ वां | दीर्घ |
| कर्क | सवीज | सजल | जल | ७ वां | १,३ वां | सम |
| सिंह | वांझ | निर्जल | अग्नि | २१ वां | ७,९ वां | दीर्घ |
| कन्या | वांझ | निर्जल | पृथ्वी | १४ वां | ३,५ वां | दीर्घ |
| तुला | अ.,निर्वीज | सजल | वायु | २४ वां | ६,८ वां | दीर्घ |
| वृश्चिक | नि.,सवीज | सजल | जल | ७ वां | १,३ वां | दीर्घ |
| धनु | वांझ | निर्जल | अग्नि | २१ वां | ७,९ वां | सम |
| मकर | सवीज | सजल | पृथ्वी | १४ वां | ३,५ वां | सम |
| कुंभ | सवीज | सजल | वायु | २४ वां | ६,८ वां | सम |
| मीन | सवीज | सजल | जल | ७ वां | १,३ वां | सम |

## ॥ नक्षत्र गुणधर्म एवं रोग उत्पत्ति में कष्ट समय सारणी ॥

| नक्षत्र | तारा | संज्ञा | स्त्री पु. | मण्डल | शून्य संज्ञा | देवता | कष्टदिन | दान पदार्थ | चरणगत कष्ट दिन | स्वामी | जापार्थ नक्षत्र मंत्राणि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अश्वि. | ३ | ल.क्षि. | पु. | वायु | चैत्र,पौष | अश्विनीकु. | ९ | भोजन | ९-११-१-२० | केतु | ॐ अश्विनौ तेजसाचक्षुः प्राणेन सरस्वती वीर्य्यम् वाचेन्द्रो बलेनेन्द्राय दधुरिन्द्रियम्। ॐ अश्विनीकुमारेभ्यो नमः। |
| भर. | ३ | उ.क्रू. | पु. | अग्नि | फाल्गुन | यमराज | ११ | गौअन्न | ०-८०-४०-११ | शुक्र | ॐ यमायत्वा मखायत्वा सूर्य्यात्वा तपसे देवस्यत्वा सवितामध्वा नक्तु पृथिव्या स ꣺ स्पृशस्पाहिअर्चिरसि शोचिरसि तपोऽसि।। ॐ यमाय नमः |
| कृति. | ६ | मिश्र | पु. | अग्नि | कार्तिक | अग्नि | ९ | स्वर्ण | ९-११-१६-१७ | सूर्य | ॐ अयमग्नि सहस्त्रिणो वाजस्य शांति ꣺ वनस्पतिः मूर्द्धा कबोरयीणाम्।। ॐ अग्नये नमः। |
| रोहि. | ५ | ध्रुव | पु. | महेन्द्र | चैत्र | ब्रम्हा | ७ | घृत | ३-९-१८-३० | चन्द्र | ॐ ब्रह्मजज्ञानं प्रथमं पुरस्ताद्विसीमतः सूरूचोवेन आवः सुबुध्न्या उपमा अस्यविष्टाः सतश्रचयोनिमसतश्चविधिः।। ॐ ब्रह्मणे नमः। |
| मृग. | ३ | मृ.मै. | पु. | वायु | -- | चन्द्रमा | ३० | तिल | ९-५-७-१० | मंगल | ॐ सोमेधनु ꣺ सोमाअवन्तुमाशु ꣺ सोमोवीरः कर्मणयन्ददाति यदत्यविदध्य ꣺ सभेयम्पितृ श्रवणयोम ।। ॐ चन्द्रमसे नमः। |
| आर्द्रा | १ | ती.दा. | स्त्री | वरुण | पौष | रुद्रशिव | मृ.तु. | गौदान | ०-१८-०-० | राहु | ॐ नमस्ते रुद्र मन्यवऽउतोत इषवे नमः बाहुभ्यां मुतते नमः ।। ॐ रूद्राय नमः। |
| पुन. | ४ | चर | स्त्री | वायु | -- | अदिति | ७ | पीतल | ७-१४-२-२१ | गुरु | ॐ अदितिद्यौरदितिरन्तरिक्षमदिति र्माताः स पिता स पुत्रः विश्वेदेवा अदितिः पंचजना अदितिर्जातम अदितिर्जनित्वम् ।। ॐ आदित्याय नमः। |
| पुष्य | ३ | ल.क्षि. | स्त्री | अग्नि | ज्येष्ठ | बृहस्पति | ७ | तिल | ६-७-१०-२१ | शनि | ॐ बृहस्पते अतियदर्यो अर्हाद्युमद्विभाति क्रतुमज्ज्नेषु। यदि दयच्छ वसऋतप्रजातदस्मासुद्रविणं धेहि चित्रम् ।। ॐ गुरुवे नमः। |
| आश्ले. | ५ | ती.दा. | स्त्री | वरुण | -- | सर्पदेव | मृ.तु. | गोऽजादि | ०-०-४-१० | बुध | ॐ नमोऽस्तु सर्पेभ्योये के च पृथिवीमनुः। ये अन्तरिक्षे ये दिवितेभ्यः ।। ॐ सर्पेभ्यो नमः। |
| मघा | ५ | उ.क्रू. | स्त्री | अग्नि | कार्तिक | पितर | २० | वस्त्र | १५-७-१७-२० | केतु | ॐ पितृभ्यः स्वधायिभ्यः स्वधानमः पितामहेभ्यः स्वधायिभ्यः स्वधानमः। प्रपितामहेभ्यः स्वधायिभ्यः स्वधा नमः अक्षन्न पितरोऽमीमदन्त पितरोतितृपन्त पितरःशुन्धध्वम् ।। ॐ पित्रभ्ये नमः। |
| पू.फा. | २ | उ.क्रू. | स्त्री | अग्नि | आषाण | भग सूर्य | मृ.तु. | भोजन | ०-१५-०-३० | शुक्र | ॐ भगप्रणेतर्भगसत्यराधो भगे मां धियमुदवाददन्नः। भगप्रजननाय गोभिरश्वैर्भगप्रणेतृभिर्नुवन्तः स्यामः।। ॐ भगाय नमः। |
| उ.फा. | २ | ध्रुव | स्त्री | वायु | -- | अर्यमासूर्य | ७ | अन्न | ७-१४-७-६० | सूर्य | **ॐ दैव्या वद्धव्यू च आगत ꣺ रथेन सूर्य्यत्वचा। मध्वायज्ञ ꣺ समञ्जायेतं प्रत्नया यं वेनश्चित्रं देवानाम्।। ॐ अर्यमणे नमः।** |
| हस्त | ५ | ल.क्षि. | स्त्री | वायु | चैत्र | सूर्यदेव | १५ | तेल | १५-१७-१५-० | चन्द्र | ॐ विभ्राडवृहत्पिवतु सोम्यं मध्वार्य्युदधज्ञ पत्ता व विहुतम् वातजूतोयो अभिरक्षतित्मना प्रजा पुपोषः पुरूधाविराजति।। ॐ सवित्रे नमः। |
| चित्रा | १ | मृ.मै. | स्त्री | वायु | वै.माग. | विश्वकर्मा | ११ | दुग्ध | ११-९-९-१६ | मंगल | ॐ त्वष्टातुरीयो अद्भुत इन्द्राग्री पुष्टिवर्द्धनम्। द्विपदापदायाः च्छन्द इन्द्रियमुक्षा गौत्र वयोदधुः।। त्वष्ट्रेनमः।। ॐ विश्व कर्मणे नमः। |
| स्वा. | १ | चर | स्त्री | वायु | वैशाख | वायुदेव | मृ.तु. | गोघृत | ६०-१७-३०-० | राहु | ॐ वायरन्नरदि बुधः सुमेध श्वेतः सिषीक्तिनो युतामभि श्री तं वायवे सुमनसा वितस्थुर्विश्वेनरः स्वपत्थ्या निचक्रुः।। ॐ वायवे नमः। |
| विशा. | ४ | मिश्र | नपुं. | अग्नि | मार्ग. | इन्द्रग्नि | १६ | गोस्वर्ण | १५-०-४-१३ | गुरु | ॐ इन्द्राग्री आगत ꣺ सुतं गार्भिर्नमो वरेण्यम्। अस्य पातं घियोषिता।। ॐ इन्द्राग्रीभ्यॉं नमः। |
| अनु. | ४ | मृ.मै. | नपुं. | महेन्द्र | -- | मित्र सूर्य | स्थिर | गोघृत | ६०-१२-३६-३० | शनि | ॐ नमो मित्रस्यवरूणस्य चक्षसे महो देवाय तदृत ꣺ सपर्यत दूरंदृशे देव जाताय केतवे दिवस्पुत्राय सूर्योयश ꣺ सत।। ॐ मित्राय नमः। |
| ज्ये. | ३ | ती.दा. | नपुं. | महेन्द्र | फाल्गुन | इन्द्र | मृ.तु. | तिल | ६९-९-६-४ | बुध | ॐ त्रातारमिंद्रमबितारमिंद्र ꣺ हवे हवेसुहव ꣺ शूरमिंद्रम् वहयामि शक्रं पुरूहुतमिंद्र ꣺ स्वास्ति नो मधवा धात्विन्द्रः ।। ॐ इन्द्राय नमः। |
| मूल | ११ | ती.दा. | पु. | वरुण | माघ | राक्षस | ९ | रजतपात्र | ०-९-१५-६ | केतु | ॐ मातेवपुत्रं पृथिवी पुरीष्यमग्नि ꣺ स्वयोनावभारूषा तां विश्वेदैवऋतुभिः संविदानः प्रजापति विश्वकर्मा विमुञ्चत ।। ॐ निऋतये नमः। |
| पू.षा. | २ | उ.क्रू. | पु. | वरुण | -- | जल | मृ.तु. | गौमुक्ता | ०-१५-२४-१० | शुक्र | ॐ अपाघ मम कील्वषम् पकृल्यामपोरपः अपामार्गत्वमस्मद यदुः स्वपन्यसुवः।। ॐ अद्भ्यो नमः। |
| उ.षा. | २ | ध्रुव | पु. | महेन्द्र | ज्ये.श्रा. | विश्वदेव | ३० | भोजन | ३०-२४-२६-१६ | सूर्य | ॐ विश्वे अद्य मरूत विश्वऽउतो विश्वे भवत्यग्रयः समिद्धाः विश्वेनोदेवा अवसागमन्तु विश्वेमस्तु द्रविणं बाजो अस्मै।। ॐ अद्भ्यो नमः। |
| श्रव. | ३ | चर | पु. | महेन्द्र | श्रा.मा. | विष्णु | ११ | श्रीफल | ६०-२४-६-९ | चन्द्र | ॐ विष्णोरराटमसि विष्णो श्नपत्रेस्थो विष्णो स्युरसिविष्णो ध्रुवेसि वैष्णवमसि विष्णवेत्वा।। ॐ विष्णवे नमः। |
| धनि. | ४ | चर | पु. | महेन्द्र | आषाण | अष्टवसु | १५ | अश्वान्न | १५-४-२०-२१ | मंगल | ॐ वसोःपवित्र मसि शतधारंवसोः पवित्रमसि सहस्त्रधारम्। देवस्त्वासविता पुनातुवसोः पवित्रेणशतधारेण सुप्वाकामधुक्षः।। ॐ वसुभ्यो नमः। |
| शत. | १०० | चर | पु. | वरुण | भाद्रपद | वरूण | ११ | भोजनपात्र | ०-४५-३-२२ | राहु | ॐ वरूणस्योत्तम्भनमसिवरूणस्यस्कुं मसर्जनी स्थोवरूणस्यऋतसदनमसि।। ॐ वरूणाय नमः। |
| पू.भा. | २ | उ.क्रू. | पु. | अग्नि | आश्विन | अजपादसूर्य | मृ.तु. | भोजन | ०-१२-२१-१९ | गुरु | ॐ उतनाऽहिर्वुध्न्यः श्रृणोत्वज एकपापृथिवी समुद्रःविश्वे देवा ऋता वृधो हुवाना स्तुतामंत्राः कविशस्तता अवन्तु।। ॐ अजैकपदे नमः। |
| उ.भा. | २ | ध्रुव | पु. | वरुण | | अहिर्बुध्नयसूर्य | ७ | अन्न | १०-३-९-१५ | शनि | ॐ शिवोनामासिस्वधितिस्तो पिता नमस्तेऽस्तुमामाहि ꣺ सो निवर्त्तयाम्यायुषेऽत्राद्याय प्रजननायर रायम्पोषाय (सुप्रजास्वाय)। ॐ अहिबुर्धाय नमः। |
| रेव. | ३२ | मृ.मै. | पु. | वरुण | भाद्रपद | पूषण सूर्य | स्थिर | बृष | १८-१०-९-२० | बुध | ॐ पूषन् तव व्रते वय नरिष्येभ कदाचन। स्तोतारस्तेइहस्मसि।। ॐ पूष्णमे नमः। |

## नष्ट अथवा चोरीगत वस्तु अभिज्ञानम्

| नक्षत्र संज्ञा | नक्षत्र | मिलेगी या नहीं |
|---|---|---|
| अंधलोचन | रोहि.पुष्,उ.फा.विशा.पू.षा.धनि.रेव. | पूर्व में शीघ्रमिले |
| मंदलोचन | मृग,आश्ले,हस्त,अनु,उषा.शत,अश्वि | दक्षिणे ३ दिन |
| मध्यलोचन | आर्द्रा.मघा,चित्रा,ज्ये.अभि,पूभा.भर. | पश्चिमे ६४ दिन |
| सुलोचन | पुन.पूफा.स्वा.मूल,श्रव.उभा.कृति. | उत्तरे नष्टं |

## अंग स्फुरण फल

मस्तक-भूमि लाभ। कंधा-भोग समृद्धि। भोंह-सुख प्राप्ति। गाल-शुभ। नेत्र-धन प्राप्ति। नाक-सुख प्राप्ति। हाथ-सद् धनलाभ। छाती-विजय। हृदय-वांछितसिद्धि। कमर-आनंद। कटिपृष्ठ-प्रीति। भग-पति प्राप्ति। कोख-प्रीति। उदर-कोष प्राप्तिलिंग-स्त्री लाभ। गुदा-वाहन लाभ। वृषण-पुत्र लाभाद्ध। ओष्ट-प्रिय वस्त। हनु-भय। कण्ठ-ऐश्वर्य लाभ। ग्रीवा-रिपु भय। प्रष्ठ-युद्ध में हार। मुख-मधुर भोजन। वाहु-प्रिय प्राप्ति, वाहु मध्य-धनागम। उरू-वस्त्र लाभ। धुटने-शत्रु वृद्धि। जंधा-स्वामी प्राप्ति। पैरऊपरीभाग-स्थान लाभ।

## पल्ली ( छिपकली ) पत्तन अंग स्थान अनुसार फल

सिर-पदलाभ। भ्रूमध्य-लाभनाक-व्याधि। दायां कान-आयु वृद्धि। वायां कान-बहु लाभ। नेत्र-धन प्राप्ति। दाया हाथ-राज्य लाभ। वायां हाथ-राज भय। नाभि-बहुधन। कमर-वाहनलाभ। गला-शत्रु नाश। स्तन-दुर्भाग्य। पीठ-वुद्धिनाशद्ध। घुटने-शुभता। जंघा-शुभ। हथेली-वस्त्र लाभ। कंधे-विजय। हृदय-धन लाभ। दाहिना पैर-यात्रा। वाया पैर-

## ॥ काक स्पर्श फल ॥

यदि कौआ मस्तक स्पर्श करे तो धननाश। कमर एवं कन्धे पर स्पर्श भी अशुभ होता है। स्त्री के मस्तक पर स्पर्श पति-पुत्र नाशक होता है। काक स्पर्श होने पर जो वस्त्र पहने हुए हों उन्हीं के साथ स्नान कर वस्त्रों को दान कर देना चाहिये। काक मैथुन दृष्टिगोचर हो तो ६ मास में मृत्यु तुल्य कष्ट होता है। शान्ति हेतु उड़द के आटे की काक प्रतिमा बनाकर मिट्‌टी के वर्तन में स्थापित कर उड़द की मिठाई एवं घी से पूजन कर विसर्जन

## ॥ स्वप्न फल ॥

स्वस्थ शारीरिक एवं मानसिक अवस्था में रात्रि कालीन स्वप्न ही फलीभूत होते हैं। रात्रि के प्रथम प्रहर या मध्यरात्रि के पहले का स्वप्न १ वर्ष में, मध्य रात्रि से ३ वजे का स्वप्न १ मास में एवं रात्रि ३ वजे से सूर्योदय तक का स्वप्न सात दिन में फलीभूत होता है। शुभ स्वप्न आने पर यदि जाग गये हों तो पुन: सोना नहीं चाहिये। अपितु सुवह तक जागते हुये इष्ट देव का स्मरण कर प्रात: देवपूजन कर किसी आदरणीय व्यक्ति को स्वप्न सुनाना चाहिये। अशुभ स्वप्न आने पर तत्काल दूसरे को सुनाकर सो जाना चाहिये। स्वप्न में आदरणीय व्यक्ति, ब्राम्हण, सन्यासी, पित्र, पिता, मित्र देवता या उच्च अधिकारी जो कुछ भी कहते हैं वह प्राय: सत्य फलित होता है।

### ॥ शुभ स्वप्न - फल ॥

स्वेत वस्त्रधारी स्त्री - शुभ सूचक। स्वयं की विजय देखना - लाभ। स्व रोदन,मरण दृष्य -दु:खनाशक। दूसरे का वध करना - सुख वृद्धि। बिष्ठा मैला खाना या देखना-धन वृद्धि। स्त्री सम्भोग - मनोकामना पूर्ती। सेना का दर्शन - शुभ सूचक। भोजन देखना या करना- पदोन्नति। नदी पार करलेना -दु:खों से छुटकारा। स्वच्छ आकाश, धूप - पद लाभ। लाल पुष्प - भाग्योदय। स्वबंधन, रूधिर देखना - शुभ सूचक। मांस भक्षण - शुभ सूचक। कमल देखना-महान व्यक्ति से मिलन। सर्वत्र वर्षा देखना - प्रसन्नता वृद्धि। अर्थी देखना - रोगमुक्ति, धनागम। स्वयं की मृत्यु देखना - आयु वृद्धि। अस्त्र शस्त्र देखना - लाभप्रद। वहता हुआ पानी देखना-दु:ख दूर हों। चाँदी, रत्न, दीपक, शेर, हाथी, घोड़ा, फलदार वृक्ष, दूध, दही देखना- शुभ। आकाश में उड़ना-उन्नति। पहाड़ पर चढ़ना-उन्नति। देव दर्शन - सर्वसुख। प्रज्वल्लित अग्नि- दु:खनाश। शव देखना - मनोकामनापूर्ण। सवारी करना - पदलाभ। फल फूल - शुभ समाचार। सज्जन पुरुष - सुखद। उच्च अधिकारी- सुखद। लहलहाती फसल- शुभता। कन्या, समुद्र - धनलाभ।

### ॥ अशुभ स्वप्न - फल ॥

ऊचे स्थान से गिरना -दुर्भाग्य। दलदल में फसना, पानी में नहीं तैर पाना या डूवना - संकट सूचक। विना अग्नि के धुआं-हानि, विवाद। भयानक जन्तु, राक्षस - अशुभ। वादलों सहित आकाश - विपत्ति। बिल्ली या बंदर काटे - रोग संकट। आग जलाकर पकड़ना- कष्ट। सूखी लकड़ी या वृक्ष - विपत्ति। आँधी में धिरना - मुसीवत। पत्थर देखना - शत्रु वृद्धि। लोमड़ी, सियार देखना -शत्रु वृद्धि। कोयला देखना - व्यर्थ झगड़ा। भूकंप देखना - संकट सूचक। दांत टूटते देखना - दु:ख सूचक। आकाश में सूर्य, ग्रहण, गिद्ध, काला वस्त्र, आकाश में विजली चमकना, स्वयं पर हंसना, गीत गाना, भूंख लगना, दूसरे के मरण का दृश्य, गधे की सवारी करना, राख देखना, घी या तेल से लिप्त होना अशुभ सूचक होते हैं।

## विविध संज्ञा

त्रिदेव - ब्रम्हा, विष्णु, महेश। त्रिदेवी - महाकाली, महालक्ष्मी, महासरस्वती। पंचदेव - सूर्य, गणेश, देवी, शिव, विष्णु। पंचोपचार - गंध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य। पंच पल्लव - पीपल, आम, गूलर, वट, पाकर (अशोक)। पंचामृत - गोघृत, गोदुग्ध, गोदधि, मधु, शर्करा। पंचगव्य - गोबर, गोमूत्र, गोदुग्ध, गोघृत, गोदधि। सप्तधान्य - जौ, गेहूँ, चावल, कागनी, मूँग, उड़द, सावा। सप्तमृतिका-गौशाला, गजशाला, अश्वशाला, वाँवी, नदीसंगम, तालाव, राजद्वार। अष्टधातु - स्वर्ण, रजत, ताम्र, पीतल, लौह, रांगा, शीशा (पारा), आरकूट। अष्टांग अर्घ्य-जल, कुशा, पुष्प, दही, अक्षत, केशर, दूर्वा, सुपारी। नव रत्न - माणिक्य, मोती, प्रवाल, पन्ना, पुखराज, हीरा, नीलम, गोमेद, लहसुनिया। दश औषधि- कूट, जटामांसी, दोनों हल्दी, मुरा, शिलाजीत, चन्दन, बच, चम्पक और नागरमोथा ये सर्वौषधि हैं। दशमहादान - गौ, भूमि, तिल, स्वर्ण, घृत, वस्त्र, धान्य, गुड़, रजत, लवण। पंच महा पावन नारियां - अहिल्या, द्रोपती, कुन्ती, तारा, मन्दोदरी स्तथा। पंचकं नां स्मरेन्नित्यं महापातक नाशनम्॥ नव नाग - अनन्तं, वासुकं, शेषं, पद्मनाभं, च कम्वलं। शंखपालं, धृतराष्टं, तक्षकं, कालियं तथा। सप्त चिरजीवी - अश्वत्थामा वलिर्व्यासो हनुमान्श्च बिभीषण:। कृप:, परशुरामश्च, सप्तैते चिरजीविन:॥ अर्जुनस्य द्वादश नामा:॥ अर्जुन:, फाल्गुन:, पार्थ:, किरीटी:, श्वेतवाहन:, वीभत्स:, विजय:, सब्यसाची, धनञ्जय:, जिष्णु:, कृष्ण:, महात्मन:।

## ग्रह स्पष्ट के राशि अंश कला से नक्षत्र चरण एवं नवांश स्वामी ज्ञान चक्र

एक नक्षत्र १३ अंश २० कला का होता है। एक नक्षत्र के चार चरण होते हैं, अत: प्रत्येक चरण ३ अंश २० कला का होता है। जैसे मेष राशि में ०.०.० से ०.३.२० तक अश्विनी नक्षत्र का प्रथम चरण हुआ। यहां सारणी में राशि अंश कला लिखे हैं, उतने राशि अंश कला पर नक्षत्र चरण प्रारम्भ समझना चाहिए। चूंकिनक्षत्र चरण एवं नवांश का मान एकसा होता है, इसलिए नक्षत्र चरण से आगे नवांश स्वामी ग्रह भी दिया गया है। नवांश स्वामी की आवश्यकता जन्म कुण्डिली के अलावा गोचर में ग्रह के वलावल ज्ञात करने में रहती है। उदाहरण के लिए किसी दिन किसी पंचांग में सूर्योदयकालीन गुरु स्पष्ट ११.२७.३६.४७ लिखा है। इस सारिणी में मीन राशि के २६ अंश ४० कला पर रेवती नक्षत्र का ४ चरण एवं नवांशेश गुरुलिखा है। अत: उस दिन गुरुका संचार रेवती के चतुर्थ चरण एवं स्व नवांश में हो रहा है। चूकि उस समय गुरुमीन राशि में होकर मीन राशि के नवांश में भी है। अत: इस समय गुरुगोचर में वली होने से मुहूर्त्तादि प्रकरण एवं जातकों के लिए अत्यन्त शुभ है।

| राशि. अं कला | नक्षत्र चरण | नवांश स्वामी | राशि. अं कला | नक्षत्र चरण | नवांश स्वामी | राशि. अं कला | नक्षत्र चरण | नवांश स्वामी | राशि. अं कला | नक्षत्र चरण | नवांश स्वामी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ०.०.० | अश्वि. १ | मंगल | ३.०.० | पुनु. ४ | चन्द्र | ६.०.० | चित्रा ३ | शुक्र | ९.०.० | उषा. २ | शनि |
| ०.३.२० | अश्वि. २ | शुक्र | ३.३.२० | पुष्य १ | सूर्य | ६.३.२० | चित्रा ४ | मंगल | ९.३.२० | उषा. ३ | शनि |
| ०.६.४० | अश्वि. ३ | बुध | ३.६.४० | पुष्य २ | बुध | ६.६.४० | स्वा. १ | गुरु | ९.६.४० | उषा. ४ | गुरु |
| ०.१०.० | अश्वि. ४ | चन्द्र | ३.१०.० | पुष्य ३ | शुक्र | ६.१०.० | स्वा. २ | शनि | ९.१०.० | श्रव.१ | मंगल |
| ०.१३.२० | भर. १ | सूर्य | ३.१३.२० | पुष्य ४ | मंगल | ६.१३.२० | स्वा. ३ | शनि | ९.१३.२० | श्रव. २ | शुक्र |
| ०.१६.४० | भर. २ | बुध | ३.१६.४० | आश १ | गुरु | ६.१६.४० | स्वा. ४ | गुरु | ९.१६.४० | श्रव. ३ | बुध |
| ०.२०.० | भर. ३ | शुक्र | ३.२०.० | आश २ | शनि | ६.२०.० | विशा. १ | मंगल | ९.२०.० | श्रव. ४ | चन्द्र |
| ०.२३.२० | भर. ४ | मंगल | ३.२३.२० | आश ३ | शनि | ६.२३.२० | विशा. २ | शुक्र | ९.२३.२० | धनि. १ | सूर्य |
| ०.२६.४० | कृति.१ | गुरु | ३.२६.४० | आश ४ | गुरु | ६.२६.४० | विशा. ३ | बुध | ९.२६.४० | धनि. २ | बुध |
| १.०.० | कृति.२ | शनि | ४.०.० | मघा १ | मंगल | ७.०.० | विशा. ४ | चन्द्र | १०.०.० | धनि. ३ | शुक्र |
| १.३.२० | कृति.३ | शनि | ४.३.२० | मघा २ | शुक्र | ७.३.२० | अनु.१ | सूर्य | १०.३.२० | धनि. ४ | मंगल |
| १.६.४० | कृति.४ | गुरु | ४.६.४० | मघा ३ | बुध | ७.६.४० | अनु.२ | बुध | १०.६.४० | शत. १ | गुरु |
| १.१०.० | रोहि. १ | मंगल | ४.१०.० | मघा ४ | चन्द्र | ७.१०.० | अनु.३ | शुक्र | १०.१०.० | शत. २ | शनि |
| १.१३.२० | रोहि. २ | शुक्र | ४.१३.२० | पू.फा.१ | सूर्य | ७.१३.२० | अनु.४ | मंगल | १०.१३.२० | शत. ३ | शनि |
| १.१६.४० | रोहि. ३ | बुध | ४.१६.४० | पू.फा.२ | बुध | ७.१६.४० | ज्य. १ | गुरु | १०.१६.४० | शत. ४ | गुरु |
| १.२०.० | रोहि. ४ | चन्द्र | ४.२०.० | पू.फा.३ | शुक्र | ७.२०.० | ज्ये.२ | शनि | १०.२०.० | पूभा.१ | मंगल |
| १.२३.२० | मृग. १ | सूर्य | ४.२३.२० | पू.फा. ४ | मंगल | ७.२३.२० | ज्ये. ३ | शनि | १०.२३.२० | पूभा. २ | शुक्र |
| १.२६.४० | मृग. २ | बुध | ४.२६.४० | उ.फा. १ | गुरु | ७.२६.४० | ज्ये. ४ | गुरु | १०.२६.४० | पूभा. ३ | बुध |
| २.०.० | मृग. ३ | शुक्र | ५.०.० | उ.फा. २ | शनि | ८.०.० | मूल १ | मंगल | ११.०.० | पूभा. ४ | चन्द्र |
| २.३.२० | मृग. ४ | मंगल | ५.३.२० | उ.फा. ३ | शनि | ८.३.२० | मूल २ | शुक्र | ११.३.२० | उ.भा.१ | सूर्य |
| २.६.४० | आर्द्रा १ | गुरु | ५.६.४० | उ.फा. ४ | गुरु | ८.६.४० | मूल ३ | बुध | ११.६.४० | उ.भा. २ | बुध |
| २.१०.० | आर्द्रा २ | शनि | ५.१०.० | हस्त १ | मंगल | ८.१०.० | मूल ४ | चन्द्र | ११.१०.० | उ.भा. ३ | शुक्र |
| २.१३.२० | आर्द्रा ३ | शनि | ५.१३.२० | हस्त २ | शुक्र | ८.१३.२० | पूषा. १ | सूर्य | ११.१३.२० | उ.भा. ४ | मंगल |
| २.१६.४० | आर्द्रा ४ | गुरु | ५.१६.४० | हस्त ३ | बुध | ८.१६.४० | पूषा. २ | बुध | ११.१६.४० | रेव. १ | गुरु |
| २.२०.० | पुन.१ | मंगल | ५.२०.० | हस्त ४ | चन्द्र | ८.२०.० | पूषा. ३ | शुक्र | ११.२०.० | रेव. २ | शनि |
| २.२३.२० | पुन. २ | शुक्र | ५.२३.२० | चित्रा १ | सूर्य | ८.२३.२० | पूषा. ४ | मंगल | ११.२३.२० | रेव. ३ | शनि |
| २.२६.४० | पुन. ३ | बुध | ५.२६.४० | चित्रा २ | बुध | ८.२६.४० | उषा. १ | गुरु | ११.२६.४० | रेवती ४ | गुरु |

## होली के समय वायु दिशा शकुन

- होली जलते समय यदि वायु का वहाव पूर्व दिशा से हो तो सुखद, अग्निकोण से आगजनी सूचक, दक्षिण से दुर्भिक्ष सूचक, नैऋत्य से फसल को हानि कारक, पश्चिम से सामान्य, वायव्य से आंधी सूचक, उत्तर एवं ईशान्य से राष्ट्रीय संकट का सूचक होता है।

**नेत्र स्फुरण फल**- पुरुष का दांया एवं स्त्री का बाएं नेत्र स्फुरण शुभ सूचक होता है।

**व्रत का महत्व –** **वेदोक्तेन प्रकारेण कृच्छचान्द्रायणादिभि।**
**शरीरशोषणं यत् तत् तप इत्युच्यते बुधै।।**

व्रत एक प्रकार का तप हैं। इससे मानव की लौकिक एवं परलौकिक (अध्यात्मिक) उन्नति होती है। व्रत से पापादि की निवृत्ति होती है। व्रत से शरीर तप कर शुद्ध हो जाता है। फलस्वरूप रोग निरोधक क्षमता मानसिक शक्ति, बुद्धि चतुरता, उत्साह एवं शारीरिक शक्ति बढ़ती है। आराध्यदेव के प्रसन्न होने से जीवन काल में मनोकामनाएं पूर्ण होतीं हैं एवं शरीर त्यागने के बाद सद्गति प्राप्त होती है

**व्रती के गुण –** **निज वर्णाश्रमाचार, निरतः शुद्ध मानसः।**
**अलुब्धः सत्यवादी च, सर्वभूत हिते रतः॥**
**पूर्वं निश्चयमाश्रित्य, यथावत् कर्मकारकः।**
**अवेदनिन्दको धीमानधिकारी व्रतादिशु।।**

स्कंद पुराण के अनुसार जो अपने वर्णाश्रम के आचार-विचार से रहते हैं, निष्कपट, निर्लोभी, सत्यवादी, सब प्राणियों पर दया भाव रखने वाले, वेद के अनुयायी, बुद्धिमान एवं निश्चयकर्मी ऐसे गुणवान पुरुष, स्त्री व्रत करने योग्य होते हैं

**व्रत प्रारम्भ समय एवं उद्यापन –**

**अस्तगते च गुरौ शुक्रे, बाले वृद्धे मलिम्लुचे।**
**उद्यापनमुपारम्भं, व्रतानां नैव कार्येत्।** (गर्ग)
**सौम्यवासराः सर्वकर्मसु भवंति सिद्धदा** (रत्नमाला)
**हस्तमैत्रमृगपुष्यत्रयुतरा अश्विपौष्णशुभयोगसौख्यदाः।** (मुक्तक संग्रह)
**कुर्यादुद्यापनं चैव समाप्तौ यदुदीरितम्।**
**उद्यापनं विना यत्तु तद्व्रतं निष्फलं भवेत्।** (नंदिपुराण)।

गुरु एवं शुक्र के उदय रहने पर भद्रादि कुयोग एवं मलमास त्याग कर, शुभ वारों में, अश्विनी, मृगशिरा, पुष्य, हस्त, तीनों उत्तरा, अनुराधा, रेवती नक्षत्रों में, शुभ योगों में व्रत प्रारंभ करने पर या उद्यापन करने पर मनोकामना पूर्ण होकर सुख मिलता है।

**व्रत भंग कब होता है?**

१. **क्रोधात् प्रमादाल्लोभद् वा व्रतभंगो भवेद्** ।(गरुणपुराण)
२. **असकृज्जलपानाश्च सकृत्ताम्बूलभक्षणात्।**
**उपवासः प्रणश्येत दिवास्वापाच्य मैथुनात्** ॥(विष्णु पुराण)

विभिन्न पुराणों के अनुसार दिन में सोने से, बार-बार जल पीने से, तांबूल (पान) चबाने से, स्त्री सहवास करने से, क्रोध, लोभ, हिंसा इत्यादि मनोविकार उत्पन्न होने पर, अयोग्य हविष्य खाने पर व्रत भंग हो जाता है।

**व्रत भंग कब नहीं होता?**

**अष्टौ तान्य व्रतघ्नानि, आपो मूलं फलं पयः।**
**हविर्ब्राम्हण काम्या च, गुरोर्वचनमौषधम्॥** (पद्मपुराण)।

जल, फल, मूल, दूध, हवि, ब्राह्मण की इच्छा, ओषधी और गुरु (पूज्य जनों) के वचन – इन आठ से व्रत भंग नहीं होता है।

**व्रत पर्व उपयोगी काल प्रमाण**

व्रत, उत्सव एवं त्योहार के दिन के निर्णय में तिथि, नक्षत्र, योग, करण एवं कर्मकाल इत्यादि के संयोग का विचार करना होता है। कुछ प्रमुख व्रत-पर्वों का निर्णय आगे दिया जा रहा है, जिनमें शास्त्रीय पारिभाषिक शब्दों का अर्थ पहले जान लेना आवश्यक है जो कि इस प्रकार है –

**दिन –** आज के सूर्योदय से कल के सूर्योदय तक एक दिन होता है। एक दिन में ६० घटि(२४ घंटे) होते हैं। एक दिन में ८ प्रहर होते हैं। एक प्रहर ३ घंटे का होता है।

**दिनमान एवं रात्रिमान –**

सूर्योदय से सूर्यास्त तक का समय दिनमान होता है। ग्रीष्म ऋतु में दिनमान ३० घटिसे अधिक और शीत ऋतु में ३० घटि से कम होता है। दिनमान अक्षांश भेद से विभिन्न स्थानों पर पृथक-पृथक होता है। ६० घटिमें से दिनमान घटाने पर रात्रिमान होता है।

**मुहूर्त –**

दिनमान या रात्रिमान का १५वां भाग एक मुहूर्त होता है। अतः एक दिनमान में १५ मुहूर्त होते हैं। यदि दिनमान ३० घटि हो तो एक मुहूर्त दो घटि यानि ४८ मिनट का होगा। सूर्योदय से तीन मुहूर्त तक प्रातःकाल, तीन मुहूर्त से ६ तक संगवकाल, ६ से ९ मुहूर्त तक मध्याह्नकाल, ९ से १२ तक अपराह्नकाल, १२ से १५ मुहूर्त तक सायंकाल होता है। इस प्रकार दिनमान में ३-३ मुहूर्त के ५ भाग होते हैं।

**ऊषाःकाल –**

सूर्योदय से तीन मुहूर्त अर्थात् ६ घटि या २ घंटा २४ मिनट पहले से ऊषाःकाल लग जाता है। यहां रात्रिमान का १५वां भाग लेना चाहिए।

**अभिजित्काल –**

दिनमान का आठवां मुहूर्त अभिजित कहलाता है। यह मध्यान्हकाल से २४ मिनट पहले से २४ मिनट बाद तक होता है।

**प्रदोषकाल –**

**प्रदोषो अस्तमया दूर्ध्वं, घटिका द्वयमिष्यते।** (माधव)

सूर्यास्त से एक मुहूर्त यानि दो घटि अथवा ४८ मिनट तक प्रदोषकाल होता है। मतान्तर से तीन घटि तक भी प्रदोषकाल कहा गया है।

**निशीथकाल –**

ठीक अर्धरात्रि का समय निशीथकाल कहलाता है। रात्रिमान का आठवां मुहूर्त निशीथ कहलाता है। यह अर्धरात्रि से २४ मिनट पहले से २४ मिनट बाद तक होता है।

**पूजन अर्चन कॉल–**

**पूर्वान्हो दैविकः कालो मध्यान्हश्चापि मानुषः।**
**अपरान्हः पितृणां तु मायान्हो राक्षसः स्मृतः।।** (महिर्षी व्यास)।

प्रातः काल देवों का, मध्यान्ह मनुष्यों का, अपरान्ह पितरों का एवं सायंकाल राक्षसों का समय है। अतः यथा योग्य काल में दानादि से यथोचित फल मिलता है।

**कर्म काल तिथि –**

**कर्मणो यस्य यः कालस्तत्कालव्यापिनीतिथिः।**
**तया कर्मणि कुर्वीत ह्रासवृद्धि न कारणम्।।** (वृद्ध याज्ञवल्यक्य)

जिस व्रत उपवास या पर्व संबंधी कर्म के लिए शास्त्रों में जो समय नियत है, उस समय यदि व्रत की तिथि मौजूद हो तो उसी दिन व्रत संबंधी कार्य ठीक समय पर करना चाहिए।

**तिथियों के प्रकार**

**१. अखंडा एवं खंडा तिथि –** जो तिथि सूर्योदय से सूर्यास्त तक व्याप्त रहे वह अखंडा और जो सूर्योदय से दोपहर (दिनमान के आधे भाग) तक न रहे वह खंडा तिथि होती है। खंडा तिथि में व्रत प्रारंभ या उद्यापन नहीं करना चाहिए।

**२. पूर्व विद्धा –** आज जिस तिथि पर हम विचार कर रहे हैं यदि वह तिथि पिछली तिथि से पिछले दिन संयुक्त होकर आई हो तो आज की तिथि पूर्व विद्धा कहलाती है। उदाहरण के लिये आज मंगलवार को सूर्योदय के समय एकादशी तिथि है, पिछले दिन (सोमवार को) पिछली (दशमी तिथि) रात १ वजे तक थी और एकादशी लग गई थी। यानि की दोनों तिथियां पिछले दिन रात १ वजे संयुक्त थीं। अतः यहां एकादशी पूर्व विद्धा कहलायेगी। यह तिथि आने वाले अगले सूर्योदय के पहले ही समाप्त होती है।

**३. पराविद्धा –** आज जिस तिथि पर हम विचार कर रहे हैं यदि वह तिथि अगली आने वाली तिथि से अगले आने वाले दिन संयुक्त हो तो आज की तिथि परा विद्धा कहलाती है। यह तिथि आने वाले अगले सूर्योदय के वाद समाप्त होती है।

**४. युक्ता तिथि –** किसी एक दिन एक तिथि समाप्त होती है उसी समय दूसरी तिथि प्रारंभ होती है ऐसी स्थिति में दोनों तिथियां परस्पर युक्ता तिथियां होती हैं। उपरोक्त उदाहरण में सोमवार की रात्रि में १ वजे दशमी तथा एकादशी संयुक्त होने से हम यह कहेंगे कि सोमवार को दशमी तथा एकादशी युक्ता तिथियां हैं।

**५. शुद्धा तिथि – 'सूर्योदयारंभ पुनः सूर्योदयपर्यन्ता शुद्धा** – तिथिनिर्णय। अर्थात जो तिथि सूर्योदय से अगले दिन सूर्योदय तक रहे वह शुद्धा होती है, अतः स्पष्ट है कि, जो तिथि वृद्धि को प्राप्त होती है, केवल वही शुद्धा हो सकती है, अन्य सब विद्धा होतीं हैं।

**कालचक्र व्यवस्था के अनुसार व्रत-पर्व के प्रकार**

**१. मासिक व्रत-पर्व–** अधिकमास स्नान, वैशाख स्नान सर्वत्र, कार्तिक स्नान पुष्कर क्षेत्र, माघ स्नान अवध या प्रयागराज क्षेत्र। यह व्रत श्री विष्णु भगवान को समर्पित हैं।

**२. प्रत्येक पक्ष की विशिष्ठ तिथियों में किये जाने वाले व्रत** – संकष्ट चतुर्थी, एकादशी एवं प्रदोष व्रत पाक्षिक व्रत हैं।

**३. वार्षिक पर्व** – होली दिवाली इत्यादि।

**प्रत्येक पक्ष की विशिष्ठ तिथियों में किये जाने वाले व्रत**

**१. संकष्टचतुर्थी व्रत –** यह व्रत सभी मासों में कृष्ण पक्ष की चतुर्थी को किया जाता है। इसमें चंद्रोदय व्यापिनी चतुर्थी ली जाती है। यदि २ दिन चंद्रोदय व्यापिनी चतुर्थी हो तो प्रथम दिन व्रत करना चाहिए। यदि कोई संकट का समय चल रहा हो या किसी संकट आने की संभावना हो तब विघ्न विनाशक श्री गणेश को समर्पित व्रत किया जाता है।

**२. एकादशी व्रत –** यह व्रत सभी महीनों के दोनों पक्षों की एकादशी तिथियों को किया जाता है। एकादशी में दशमी का वेध देखा जाता है। वेधकाल को लेकर विभिन्न मत हैं। कोई पहले दिन की ४५ घटि दशमी को त्यागते हैं तो कोई ५६ घटी। इस पंचांग में यदि दशमी ५६ घटि से कम हो तो एकादशी सभी मतों की होती है और यदि दशमी ५६ घटि या उससे अधिक हो तो स्मार्त उस दिन एकादशी को व्रत करते हैं एवं वैष्णव संप्रदाय का व्रत अगले दिन होता है। यदि **एकादशी का क्षय** हो तो त्रिस्पर्शस्या उपवास निषेधात् सूत्र के अनुसार आने वाले दिन (पर दिवसे) एकादशी व्रत सबका होगा।

**३. प्रदोष व्रत –** यह व्रत सभी महीनों के दोनों पक्षों में त्रयोदशी को भगवान शंकर की प्रसन्नता के लिए किया जाता है। इसका समय सूर्यास्त से एक मुहुर्त (दो घटि) रात्रि तक है। कृष्ण पक्ष में परविद्धा प्रदोष व्यापिनी त्रयोदशी ली जाती है और शुक्ल पक्ष में पूर्व विद्धा। (शुक्ल त्रयोदशी पूर्वा परा कृष्ण त्रयोदशी)।

**वर्ष में एक बार (वार्षिक) व्रतोत्सव**

प्रमुख व्रत, पर्व और उत्सवों के समय निर्णय हेतु शास्त्रीय विवेचन यहां दिया जा रहा है।

**नूतन संवत्सर**

**चैत्रे सितप्रतिपदि यो वारोऽर्कोदये स वर्षेशः।**
**उदयद्वितीये पूर्वो नोदयुगलेऽपि पूर्वः स्यात्।।** (ज्योतिर्निबन्ध)।

जिस दिन सूर्योदय के समय चैत्र शुक्ल प्रतिपदा हो उस दिन ही संवत्सर उत्सव एवं पूजन होता है। यदि दो दिन ऐसा हो तो पहले दिन संवत्सर मनाना चाहिए। यदि चैत्र अधिमास हो तो शुद्ध मास में संवत्सर पर्व होता है।

**नवरात्र**

१. प्रतिपत्सम्मुखी कार्या या भवेदापराह्विकी ।(स्कन्द पुराण)
२. अमायुक्ता न कर्त्तव्या प्रतिपत् पूजने मम ।(देवी भागवत)
३. भास्करोदयामारभ्य यावत्तु दश नाडिकाः।
प्रातःकाल इति प्रोक्तः स्थापनारोपणादिषु ।(विष्णुधर्म)।
४. सम्पूर्णा प्रतिपद्धयेव चित्रायुक्ता यदा भवेत्।
वैधृत्या वापि युक्ता स्यात् तदा माध्यन्दिने रवौ।
अभिजितु मुहूर्तं यत् तत्र स्थापनमिष्यते।(रुद्रयामल)।
५. प्रातरावाहयेद् देवीं प्रातरेव प्रवेशयेत्।
प्रातः प्रातश्च सम्पूज्य प्रातरेव विसर्जयेत।।(देवी पुराण)
६. यत्र क्षयवशादमा युक्तैव लभ्यते, न द्वितीया युता ।(तिथि चिंतामणि)।
७. दिन द्वये तद् व्याप्तौ अव्याप्तौ वा पूर्वेव ग्राह्या ।(निर्णय सिन्धु)।

**भावार्थ** – चैत्र, आषाढ़, आश्विन और माघ की शुक्ल प्रतिपदा से नवमी तक, एक वर्ष में चार नवरात्र पर्व होते हैं।

१. नवरात्र प्रतिपदा सम्मुखी शुभ होती है।
२. जिस दिन अमावस्या के बाद प्रतिपदा हो अतः उस दिन प्रतिपदा अमावस्या युक्ता होने से देवी पूजन प्रारंभ नहीं करना चाहिए।
३. सूर्योदय से दश घटी (चार घंटा) तक प्रातःकाल में घट स्थापना शुभ होती है। ४. यदि प्रातःकाल में चित्रा नक्षत्र या वैधृति योग हो तो उस समय घट स्थापना न करें। यदि उस दिन चित्रा नक्षत्र या वैधृति योग रात्रि तक रहे तो अभिजित मुहूर्त में स्थापन करें।
५. देवी का आवाहन, प्रवेशन, नित्य पूजन और विसर्जन ये सब प्रातःकाल में करना चाहिए।
६. यदि प्रतिपदा तिथि क्षय हो तो अमावस्या युक्ता प्रतिपदा को ही घट स्थापना करना चाहिए।
७. यदि प्रथमा तिथि वृद्धि हो तो प्रथम दिन घट स्थापन करना चाहिए।

**गणगौर**

माधव के अनुसार **मुहूर्त्तमात्रसत्वेऽपि दिने गौरीव्रतंपरा**। पराविद्धा तृतीया ग्रहण करना चाहिए।

**दुर्गाष्टमी**

**अष्टम्या नवमी विद्धा कर्तव्या फलकांक्षिभिः।**
**न कुर्यान्नवमी तात दशम्या तु कदाचन।।** (दीक्षित)। एवं धर्मसिन्धु।

जिस दिन नवमी युक्ता अष्टमी अर्थात अष्टमी एवं नवमी का मेल (संयुक्त) हो उस दिन शुभ फल की कामना करने वालों को दुर्गा पूजन करना चाहिए।

**श्रीराम नवमी**

१. **चैत्र शुक्ल नवम्यां पुनर्वसुयुतायां मध्यान्हे कर्क लग्न राश्यां श्री राम जन्मः।**

**भावार्थ** – जिस दिन मध्यान्ह काल में चैत्र शुक्ल प्रतिपदा एवं पुनर्वसु नक्षत्र हो उस समय रामनवमी व्रतोत्सवादि करना चाहिए।

२. **अष्टम्या नवमी विद्धा कर्तव्या फलकांक्षिभिः।**
**न कुर्यान्नवमी तात दशम्या तु कदाचन।।** (दीक्षित)।

**भावार्थ** – जिस दिन अष्टमी विद्धा अर्थात अष्टमी एवं नवमी का मेल हो उस दिन मध्यान्ह काल में राम नवमी पूजन-व्रत करना चाहिए, परन्तु जिस दिन नवमी में दशमी का वेध हो उस दिन वर्जित है।

३ **दिन द्वये मध्यान्हव्यास अव्याप्तौ वा परा, अष्टमी विद्धाया निषेधात्।** (धर्म सिन्धु)।

**भावार्थ** – यदि चैत्र शुक्ल नवमी दोनों दिन मध्यान्हकाल में व्याप्त हो तो दूसरे दिन रामनवमी उत्सव मनाना चाहिए।

**अक्षय तृतीया**

१. **वैशाख शुक्ल तृतीया अक्षया तृतीयोच्यते। सा पूर्वान्ह व्यापिनी ग्राह्या।** (निर्णय सिन्धु)।

**भावार्थ** – जिस दिन पूर्वान्हकाल में वैशाख शुक्ल तृतीया हो उस समय अक्षय तृतीया पर्व होत है।

२. **द्वेधा विभक्त दिन पूर्वाद्धक देश व्यापिनी दिनद्वये चेत्। त्रिमुहूर्तधिक व्याप्ति सत्वे परा** (धर्म सिन्धु)।

**भावार्थ** – यदि तृतीया दोनों दिन पूर्वान्हकाल में ही तो ६ घटी से अधिक व्याप्त की स्थिति में दूसरे दिन लें और यदि कम हो तो पहले दिन ही तृतीया पर्व होता है।

**पशुराम जयंती**

**वैशाखस्य सिते पक्षे, तृतीयायां पुनर्वसौ।**
**निशायां प्रथमे यामे, रामाख्याः समये हरिः।।**

जिस दिन प्रदोषकाल के समय (सूर्यास्त काल से २ घटि के मध्य) तृतीया तिथि हो उस दिन परशुराम जयंती मनाना चाहिए।

**गंगा सप्तमी ( गंगा गमन मेखलाम् )**

वैशाख शुक्ल सप्तमी मध्यान्ह व्यापिनी लेना चाहिए। यदि दो दिन हो तो पहले दिन गंगा पूजन करना चाहिये।

**नृसिंह जयंती**

**वैशाखे शुक्लपक्षे तु, चतुर्दश्यां निशा मुखे।**
**मजन्म संभवं पुण्यं, व्रतं पाप प्रणाशनम्।।**

हेमाद्री एवं नृसिंह पुराण के अनुसार जिन दिन प्रदोषकाल के समय (सूर्यास्त काल से २ घटि तक) वैशाख शुक्ल चतुर्थी हो उस दिन नृसिंह जयंती मनाना चाहिए। यदि यह स्थिति दोनों दिन हो तो दूसरे दिन व्रतादि उत्सव मनाना चाहिए।

**कदली व्रत**

इस व्रत का वर्णन हेमाद्री ग्रंथ में है। यह व्रत वैशाख, माघ और कार्तिक मास में से किसी भी मास में चतुर्दशी के दिन किया जा सकता है। यह विशेष रूप से गुजरात में किया जाता है। वैशाख, माघ या कार्तिक मास के शुक्ल पक्ष में जिस दिन पूर्वान्हकाल में चतुर्दशी हो उस दिन यह व्रत होता है।

**रम्भातीज व्रत**

ज्येष्ठ शुक्ल तृतीया को जिस दिन पूर्व विद्धा तिथि हो उस दिन यह व्रत किया जाता है। पूर्व विद्धा से तात्पर्य यह है कि जिस दिन सूर्योदय से पहले ही तृतीया प्रारंभ हो चुकी हो। पिछले वार में ही पूर्व वाली तिथि (द्वितीया) का संगम हो।

**गंगा दशहरा**

**ज्येष्ठे मासि सिते पक्षे दशभ्यां बुध हस्तयोः।**
**व्यतिपाते गरानन्दे कन्याचन्द्रे वृषो रवौ।**
**दशयोगे नरः स्नात्वा सर्वपापैः प्रमुच्यते।** (स्कन्द पुराण)।
**ज्येष्ठे मलमासे सति तन्नैव दशहरा कार्या न तु शुद्धे।** (निर्णय सिन्धु)।

ज्येष्ठ मास में शुक्ल दशमी के समय हस्त नक्षत्र, बुधवार, व्यतिपात योग, गर, करण, आनन्द योग, वृषस्थ रवि और कन्या के चंद्र हो तो यह दुर्लभ योग में गंगा स्नान या पूजनादि करने से दश प्रकार के पापों से मुक्ति मिलती है। उपरोक्त योगों में से जिस समय अधिक से अधिक योग हों उस समय का यह पूजन करना चाहिए। यदि **ज्येष्ठ अधिमास** हो तो अधिमास में ही यह पूजन पुण्यदाई होती है।

**रथयात्रा जगन्नाथपुरी**

यह अद्भुत रथ यात्रा आषाढ़ शुक्ल द्वितीया एवं पुष्य नक्षत्र सुयोग में होती है।

**गुरु पूर्णिमा, व्यास पूजा**

यह मध्यान्हव्यापिनी पूर्णिमा ग्रहण करना चाहिए। ऐसा दो दिन होने पर दूसरे दिन ग्रहण करना चाहिए।

**अथैव व्यास पूजोक्ता। तत्रा त्रिमुहूर्ता चेत्परैवेति सन्यास पद्धतौ। त्रिमुहूर्ताधिकं ग्राह्यं पर्वक्षौर प्रमाणयो।** (निर्णय सिन्धु)।

जिस दिन आषाढ़ पूर्णिमा कम से कम तीन मुहूर्त (६ घटि) व्याप्त रहे उस दिन व्यास पूजा का विधान है।

**कजली तृतीया ( श्रावण की )**

**तृतीया श्रावणे कृष्णा, या स्याच्छ्रवण संयुता।**
**तस्यां सम्पूज्य गोविन्दं, तुष्टिमग्रयामवाप्नुयात्।।** (हेमाद्री एवं विष्णुधर्मोत्तर)।

श्रावण कृष्ण तृतीया को श्रवण नक्षत्र के योग में विष्णु पूजन-व्रत किया जाता है। इसमें परविद्धा तिथि ग्राह्य होती है पर तिथि से तात्पर्य चतुर्थी तिथि है।

**शीतला सप्तमी**

हेमाद्री एवं भविष्य पुराण के अनुसार चैत्र, वैशाख, ज्येष्ठ, आषाढ़ और श्रावण कृष्ण सप्तमी को मध्यान्ह व्यापिनी तिथि में शीतला देवी का पूजन किया जाता है।

**दूर्वागणपति पूजन**

सौर पुराण के अनुसार श्रावण शुक्ल पक्ष में मध्यान्ह व्यापिनी चतुर्थी में यह पूजन होता है।

**नाग पंचमी**

श्रावण शुक्ल पक्ष में पराविद्धा पंचमी को सर्प-नाग पूजन का विधान है। मदनरत्न के अनुसार, **पंचमी नाग पूजायां कार्या षष्ठी समन्विताः।**

**रक्षाबंधन**

भविष्योत्तर पुराण एवं मदनरत्न के अनुसार रक्षाबंधन श्रावण शुक्ल पूर्णिमा को होता है। इसमें अपरान्ह व्यापिनी तिथि ली जाती है यानि जिस दिन पूर्णिमा १८ घटी से २४ घटी तक या इससे अधिक समय तक व्याप्त रहे उस दिन रक्षाबंधन पर्व मनाना चाहिए। यदि ऐसी स्थिति दो दिन हो तो पहले दिन रक्षाबंधन सूत्र बांधना चाहिए। याद रखें कि उस समय भद्राकाल नहीं होना चाहि। **भद्रायां द्वे न कर्तव्ये श्रावणी फाल्गुनी तथा।**

**कज्जली तृतीया ( भाद्रपद कृष्ण पक्ष में )**

यह तृतीया व्यापकरूप में मनाई जाती है। माहेश्वरी वैश्य समाज में इस व्रत को सातूड़ी तीज अथवा सतवा तीज कहा जाता है।

**चन्द्रषष्ठी ( भाद्रपद कृष्ण पक्ष )**

भविष्यपुराण के अनुसार भाद्रपद कृष्ण पक्ष षष्ठी को चन्द्रोदय के समय चन्द्र को अर्घ्य दिया जाता है। चन्द्रमा के उदयकाल में षष्ठी का होना आवश्यक है। यह पूर्व युक्ता लेना चाहिये।

**हलषष्ठी ( भाद्रपद कृष्ण पक्ष )**

परायुक्ता षष्ठी में हरछठ व्रत का विधान है। अर्थात् जिस दिन षष्ठी एवं सप्तमी युक्त हो उस दिन यह व्रत करना चाहिये।

**श्रीकृष्ण जन्माष्टमी ( भाद्रपद कृष्ण पक्ष )**

विष्णुपुराण, शिवपुराण, ब्रम्हपुराण, भविष्यपुराण इत्यादि के अनुसार भगवान श्री कृष्ण का जन्म भाद्रपद कृष्ण अष्टमी बुधवार को रोहिणी नक्षत्र में अर्धरात्रि के समय हुआ था। अधिकांश उपासक उपरोक्त योगों का मेल अपने-अपने तरीके से ग्रहण करते है इससे इस व्रत को लेकर सर्वाधिक मत-भेद सामने आते हैं। शास्त्रों में इसके शुद्धा, सप्तमी विद्धा, नवमी विद्धा, समा, न्यूना, अधिा इत्यादि से अठारह प्रकार के भेद हैं। श्री कृष्ण की जन्म स्थली मथुरा-वृन्दावन में श्रीकृष्ण जन्मोत्सव , व्रतादि प्रायः उदयकालिक अष्टमी (नवमी युक्ता अष्टमी) में ही मनाया जाता है। यह वैष्णव मत भी है।

**हरितालिका तीज व्रत - ( भाद्रपद शुक्ल पक्ष )**

**मुहूर्त्तमात्र सत्वेऽपि दिने गौरीव्रतं परेति।**

माधवोक्त जिस दिन केवल एक मुहूर्त्त भी तृतीया हो उस दिन परायुक्ता तृतीया में हरितालिका व्रत करना चाहिये।

**ऋषि पंचमी व्रत**

भाद्रपद शुक्लपक्ष पंचमी। माधव के अनुसार, पूजाव्रतेषु सर्वेषु मध्याह्नव्यापिनी तिथिरिति। दिनद्वये मध्याह्नव्याप्ता व्याप्तौ वा पूर्वेव। सूत्र के अनुसार मध्याह्नव्यापिनी पंचमी को व्रत करना चाहिए। यदि दो दिन मध्याह्न व्यापिनी हो तो पहले दिन व्रत करना चाहिए।

**गणेश चतुर्थी व्रत** (भाद्रपद शुक्ल पक्ष)

कृत्यरत्नावली के अनुसार श्री गणेश का जन्म भाद्रपद शुक्ल चतुर्थी को मध्यान्ह में हुआ था। अत: मध्यान्ह व्यापिनी चतुर्थी में श्री गणेश स्थापन एवं पूजन करना चाहिए। यदि दोनों दिन मध्यान्ह व्यापिनी चतुर्थी हो तो पहले दिन स्थापन-पूजन करना चाहिए। इस दिन रात्रि में चन्द्रदर्शन कर लेने से मिथ्या कलंक लगता है, ऐसी मान्यता है। उसके निवारण के लिए भागवत पुराण में उल्लेखित स्यमन्तक की कथा सुनना या पढ़ना चाहिए।

**अनन्त चतुर्दशी** (भाद्रपद शुक्ल पक्ष)

माधव के अनुसार, द्विमुहूर्त व्याप्तौदायिकी ग्राह्योति। जिस दिन सूर्योदय के पश्चात कम से कम दो मुहूर्त अथवा ४ घटी चतुर्दशी हो उस दिन अनन्त भगवान का पूजन व्रत करना चाहिए।

**पितृपक्ष** (महालय)

भाद्रपद शुक्ल पूर्णिमा से आश्विन कृष्ण अमावस्या तक सोलह दिन पितरों का तर्पण एवं विशेष दिन श्राद्ध करने का शास्त्रीय विधान है, इससे पितृ ऋण से मुक्ति मिलती है व घर में सुख-शांति बढ़ती है। श्रुति के अनुसार

**पूर्वान्हो वै देवानां मध्यान्हो मनुष्याणमपरान्हः पितृणाम्।**

अर्थात अपरान्ह पितरों का समय होता है। इसलिए जिस तिथि को श्राद्ध दिन हो, यदि वह तिथि अपरान्ह व्यापिनी हो तब श्राद्ध करना चाहिए। जैसा कि पहले लिखा जा चुका है कि १८ घटि से २४ घटि के बीच व्याप्त रहने वाली तिथि में उस दिन संबंधित तिथि श्राद्ध होता है। यदि उस दिन १८ घटी से २४ घटी के बीच दो तिथियां व्याप्त हों तो दोनों तिथियों का श्राद्ध उसी दिन करना चाहिए। उदाहरण के लिए किसी दिन सूर्योदय के समय सप्तमी तिथि है तथा पंचांग में उस तिथि का समाप्तिकाल १८ घटी ३१ पल लिखा है तो सप्तमी अपरान्ह व्यापिनी है तथा अष्टमी भी इसलिए दोनों तिथियों के श्राद्ध एक ही दिन होंगे। अत: उस दिन सप्तमी के साथ-साथ अष्टमी का भी श्राद्ध होगा।

सन्यासियों का श्राद्ध द्वादशी को करना चाहिए।

युद्ध या दुर्घटना में मृत्यु को प्राप्त का श्राद्ध चतुर्दशी को करना चाहिये।

**महालक्ष्मी व्रत**

आश्विन कृष्ण अष्टमी को चंद्रोदय व्यापिनी तिथि में व्रत का विधान है।

**विजया दशमी**

**शमी पूजा यात्रदौ नक्षत्रोदय व्यापिनी दशमी ग्राह्या।**
**नवमीशेष युक्तायां दशम्यायम पराजिता।**
**ददाति विजयं देवी पूजित जयवर्द्धिनी।** (रत्नकोष)

अर्थात जिन दिन श्रवण नक्षत्र के प्रारंभ के समय दशमी तिथि व्याप्त हो उस दिन युद्ध में विजय की कामना रखने वाले राजा की विजय होती है। यदि श्रवण नक्षत्र न मिले तो नवमी दशमी युक्ता दिवस में विजया दशमी मनाना चाहिए।

**शरद पूर्णिमा**

आश्विन शुक्ल पूर्णिमा को गोदुग्ध की खीर का अर्धरात्रि के समय आराध्यदेव को भोग लगाया जाता है व अगले दिन उसे प्रसाद रूप में उसका भोजन किया जाता है। शरद पूर्णिमा का कर्मकाल रात्रि है अत:

**कर्मणो यस्य यः कालस्तत्कालव्यापिनीतिथिः।**

सूत्र के अनुसार इसमें प्रदोष एवं निशीथ दोनों में होने वाली पूर्णिमा ली जाती है। यदि पहले दिन निशीथव्यापिनी हो और दूसरे दिन प्रदोषव्यापिनी न हो तो पहले दिन व्रत करना चाहिए।

**करवाचौथ**

(कार्तिक कृष्ण पक्ष) - इस दिन सौभाग्वती महिलाएं दिनभर व्रती रहकर चन्द्रोदय के बाद अन्न-जल ग्रहण करती हैं, इसलिए इस व्रत का कर्मकाल चन्द्रोदयकाल होता है। अत: **कर्मणो यस्य यः कालस्तत्कालवयापिनीतिथिः**। नियम के अनुसार इसमें चंद्रोदय व्यापिनी चतुर्थी के दिन व्रत रखा जाता है। यही निर्णय धर्मसिन्धु में भी है।

**गोवत्स द्वादशी**

कार्तिक कृष्ण पक्ष। **वत्सपूजा वटश्चैव कर्तव्यौ प्रथमऽहनि** के अनुसार इसमें प्रदोष व्यापिनी पहले दिन की द्वादशी तिथि लेना चाहिए। सायंकाल में गाय एवं बछड़ों का पूजना करना चाहिए।

**धन त्रयोदशी, यम दीपदान**

यह त्रयोदशी प्रदोष व्यापिनी शुभ होती है। यदि वह दो दिन हो या न हो, दोनों स्थितियों में दूसरे दिन की तिथि ली जाती है।

**रूप चतुर्दशी, नरक चतुर्दशी**

इसमें पहले दिन की चन्द्रोदय व्यापिनी तिथि ली जाती है (निर्णय सिन्धु)।

**दीपावली, श्री महालक्ष्मी पूजन**

१. **प्रदोषार्धरात्रव्यापिनी मुख्या एकैक व्याप्तौ परैव** (निर्णय सिन्धु)।

प्रदोष काल एवं अर्धरात्रि व्यापिनी अमावस्या के दिन श्री महालक्ष्मी का पूजन शुभ है। इसमें प्रदोकाल का विशेष महत्व है। यदि दो दिन प्रदोष व्यापिनी हो तो दूसरे दिन की रात्रि में लक्ष्मी पूजन शुभ होता है (तदा विहाय पूर्वेद्युः परेऽन्हि सुखरात्रिका - निर्णय सिन्धु)।

**यम द्वितीया**

कार्तिक शुक्ल द्वितीया। यह मध्यान्हव्यापिनी पूर्व विद्धा शुभ होती है (यमद्वितीया मध्यान्हव्यापिनी पूर्वविद्धा चेति हेमाद्रिः। -निर्णय सिन्धु)।

**आंवला नवमी**

**नवमी विद्धा कर्तव्या फलकाङ्क्षिणा।**
**न कुर्यान्नवमी तात दशम्या तु कदाचन।।** (हेमाद्रि, देवी पुराण)

कार्तिक शुक्ल नवमी। इसमें पूर्वान्ह व्यापिनी तिथि लेना चाहिए। यदि वह दो दिन हो या न हो तो पूर्व विद्धा लेना चाहिए।

**बैकुण्ठ चतुर्दशी**

कार्तिक शुक्ल अरुणोदयव्यापिनी चतुर्दशी को ब्रह्म मुहूर्त में पूजन एवं व्रत करन चाहिए (तिथि निर्णयः)।

**दत्त जयंती**

मार्गशीर्ष शुक्ल पूर्णिमा जिस दिन प्रदोष व्यापिनी हो उस दिन दत्त जयंती मनाना चाहिए। (तिथि निर्णयः)।

**वसंत पंचमी**

माघ शुक्लपक्ष पंचमी। इस दिन पूर्वविद्धा पंचमी को श्रीगणेश एवं सरस्वतीजी का पूजन किया जाता है।

**महाशिवरात्रि**

फाल्गुन कृष्णपक्ष चतुर्दशी। जैसा कि शिवरात्रि के नाम से संकेत है कि इस व्रत का पूजन कर्मकाल रात्रि है। अत:

**'कर्मणो यस्य यः कालस्तत्कालव्यापिनीतिथिः।'**

नियम के अनुसार इसमें प्रदोष एवं निशीथकाल में व्याप्त पूर्वविद्धा चतुर्थी ली जाती है। पूर्व विद्धा चतुर्दशी लेने का कारण यह है कि शिवरात्रि का पारण चतुर्दशी में ही करना चाहिए। (तिथ्यन्ते पारणं कुर्याद् विना शिव चतुर्दशीम्)।

**होलिका दहन** (फाल्गुन पूर्णिमा)

१. प्रदोष व्यापिनी ग्राह्या पूर्णिमा फाल्गुनी सदा। निशागमे तु पूज्येत् होलिका सर्वतोमुखैः (नारदपुराण)।
२. दिनद्वये प्रदोषे चेत् पूर्णा दाहः परेऽहनि (स्मृतिसार)
३. भद्रायां द्वे न कर्तव्ये श्रावणी फाल्गुनी तथा (स्मृत्यन्तर)।
४. तस्यां भद्रामुखं त्यक्त्वा पूज्या होला निशामुखे (पृथ्वीचन्द्रोदय)।
५. पूर्णिमायाः पूर्वे भागे चतुर्थप्रहरस्य पंचघटीमध्ये भद्राया मुखं ज्ञेयम् (ज्योतिर्निबन्ध)।
६. पृथिव्यां यानि कार्यापि शुभानि ह्ययशुभानि च।
तानि सर्वाणि सिद्धयन्ति विष्टिपुच्छे न संसयः।। (आचार्य लल्ल)
७. प्रतिपद्भूतभद्रासु यार्चिता होलिका दिवा।
संवत्सरं तु तद्राष्ट्रं पुरं दहति साद्भुताम्।। (चन्द्रप्रकश)।
८. दिनार्धात् परतो या स्यात् फाल्गुनी पूर्णिमा यदि। रात्रौ भद्रावसाने तु होलिका तत्र पूजयेत्।। (भविष्यपुराण)।
९. दिवाभद्रा यदा रात्रौ रात्रिभद्रा यदा दिवा। सा भद्रा भद्रादा यस्माद् भद्रा कल्याणकारिणी।। (ज्योतिष तत्व)।
१०. ग्रहणशुद्धौ स्नात्वा कर्मणि कुर्वीत श्रतमन्नं विसर्जयेत्। (स्मृतिकौस्तुभ)।
११. स्पष्टमासविशेषाख्याविहितं वर्जयेन्मले। (धर्मसार)।

अर्थात होलिका दहन का कर्मकाल रात्रि है, इसलिए प्रदोष व्यापिनी पूर्णिमा के समय होलिका दहन करना चाहिए। यदि दोनों दिन प्रदोषकाल में पूर्णिमा व्याप्त हो तो दूसरी लेना चाहिए।

यदि प्रदोषकाल में भद्रा हो तो मुख की घटी त्यागकर प्रदोषकाल में होलिका दहन करना चाहिए। पूर्णिमा के दिन तीसरे चौथे प्रहर की आदि की ५ घटी भद्रा का मुख होता है, अत: उक्त समय में भद्रा के रहते होलिका दहन निषेध है। भद्रा का पुच्छकाल शुभ होता है। पूर्णिमा के दिन भद्रा का पुच्छकाल तीसरे प्रहर की अंतिम ३ घटी में होता है। (विशेष सूचना - भद्रा के मुख-पुच्छ प्रकरण में प्रहर की गणना सूर्योदय से न होकर तिथि के आरंभकाल से होती है।)

दिन के समय, प्रतिपदा को, चतुर्दशी को या भद्राकाल में होलिका दहन करने पर वहां के राज्य, नगर और नागरिक विचित्र उत्पातों से एक वर्ष में नष्ट हो जाते हैं। यदि दोपहर पश्चात पूर्णिमा प्रारंभ हुई हो अर्ध रात्रि तक भद्रा रहती है अत: तत्पश्चात सूर्योदय के पहले तक होलिका दहन करना चाहिए।

यदि पहले दिन रात भर भद्रा रहे और दूसरे दिन प्रदोष के समय पूर्णिमा मौजूद हो उस समय चंद्रग्रहण हो तो पहले दिन ही सूर्यास्त के बाद होलिका दहन कर देना चाहिए, क्योंकि पूर्णिमा में पूर्वार्ध की भद्रा रात्रिकाल में शुभ कही गई है।

यदि दूसरे दिन प्रदोष के समय पूर्णिमा हो और भद्राकाल समाप्त होने वाला हो, परन्तु चंद्रग्रहण हो तो ग्रहण के शुद्धिकाल उपरांत स्नान करके होलिका दहन कर देना चाहिए।

यदि फाल्गुन अधिमास हो तो शुद्ध मास (दूसरे फाल्गुन) की पूर्णिमा को होलिका दहन करना चाहिए।

**शीतला अष्टमी (वासौरा)**

**व्रतमात्रेऽष्टमी कृष्णा पूर्वा शुक्लाष्टमी परा** (माधव)।

शीतला अष्टमी कृष्ण पक्ष में होने के कारण पूर्व विद्धा (सप्तमी विद्धा) ली जाती है। इस दिन शीतला माता का व्रत एवं शीतल अन्न (पहले से पकाए हुए भोजन) का भोग लगाया जाता है।

सूर्य – वैदिक मन्त्र – ॐ आकृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यं च। हिरण्ययेन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन्॥ (हवन समिधा – आक)। एकाक्षरी बीज मन्त्र – ॐ घृणिः सूर्याय नमः। तांत्रिक सूर्य मन्त्र – ॐ ह्रां ह्रीं ह्रों सः सूर्याय नमः। जप संख्या – ७०००(सात हजार)। जपकाल– सूर्योदय।

चन्द्र – वैदिक मन्त्र – ॐ इमं देवा असपत्न ँ सुवध्वं महते क्षत्राय महते ज्यैष्ठाय्याय महते जानराज्यायेन्द्रस्येन्द्रियाय। इमममुष्य पुत्रममुष्यै पुत्रमस्यै विश एष वोमी राजा सोमोऽस्माकं ब्राह्मणानां ँ राजा॥ हवन समिधा – पलास (ढ़ांक), खांकर, छोला। एकाक्षरी बीज मन्त्र – ॐ सों सोमाय नमः। तान्त्रिक मन्त्र – ॐ श्रां श्रीं श्रौं सः चन्द्रमसे नमः। जप संख्या – ११०००(ग्यारह हजार)। जपकाल– संध्या।

भौम – वैदिक मन्त्र – ॐ अग्निर्मूर्धा दिवः ककुत्पतिः पृथिव्या अयम। अपा ँ रेता ँ सि जिन्वति॥( समिधा – खैर ) एकाक्षरी बीज मन्त्र – ॐ अं अंगारकाय नमः। तान्त्रिक मन्त्र – ॐ क्रां क्रीं क्रौं सः भौमाय नमः। जप संख्या – १००००(दस हजार)। जपकाल– सू.उ. से सवा दो घड़ी।

बुध – वैदिक मन्त्र – ॐ उद्बुध्यस्वाग्ने प्रति जागृहि त्वमिष्टापूर्ते स ँ सृजेथामयं च। अस्मिन्त्सधस्थे अध्युत्तरस्मिन् विश्वे देवा यजमानश्च सीदत॥ (हवन समिधा – अपामार्ग,चिचिडा,आंधीझारा)। एकाक्षरी बीज मन्त्र – ॐ बुं बुधाय नमः। तान्त्रिक मन्त्र – ॐ ब्रां ब्रीं ब्रौं सः बुधाय नमः। जप संख्या – ९०००(नव हजार)। जपकाल– सू.उ. से पांच घड़ी तक।

बृहस्पति– वैदिक मन्त्र – ॐ बृहस्पते अति यदर्यो अर्हाद् द्युमद्विभाति क्रतुमज्जनेषु। यद्दीदयच्छवस ऋतप्रजात तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्रम्॥ (हवन समिधा – पीपल) एकाक्षरी बीज मन्त्र – ॐ बृं बृहस्पतये नमः। तान्त्रिक गुरुमन्त्र – ॐ ग्रां ग्रीं ग्रौं सः गुरवे नमः जप संख्या – १९०००(उन्नीस हजार)। जपकाल– संध्याकाल।

शुक्र – वैदिक मन्त्र – ॐ अन्नात्परिस्त्रुतो रसं ब्रम्हणा व्यपिबत्क्षत्रं पयः सोमं प्रजापतिः। ऋतेन सत्यमिन्द्रियं विपान ँ शुक्रमंधस इन्द्रस्येन्द्रियमिदं पयोक्मृतं मधु॥ (हवन समिधा – गूलर)। एकाक्षरी बीज मन्त्र – ॐ शुं शुक्राय नमः। तान्त्रिक मन्त्र – ॐ द्रां द्रीं द्रौं सः शुक्राय नमः। जप संख्या – १६००० (सोलह हजार) जपकाल– सूर्योदय।

शनि – वैदिक मन्त्र – ॐ शं नो देवीरभिष्टय आपो भवन्तु पीतये। शं योरभि स्त्रवन्तु नः ॥ (हवन समिधा – शमी ) एकाक्षरी बीज मन्त्र – ॐ शं शनैश्चराय नमः। तान्त्रिक मन्त्र – ॐ प्रां प्रीं प्रौं सः शनये नमः। जप संख्या – २३०००(तेईस हजार)। जपकाल– रात्रि।

राहु – वैदिक मन्त्र – ॐ कया नश्चित्र आ भुवदूती सदावृधः सखा। कया शचिष्ठया वृता॥ (हवन समिधा – दूर्वा)। एकाक्षरी बीज मन्त्र – ॐ रां राहवे नमः। तान्त्रिक मन्त्र – ॐ भ्रा भ्रीं भ्रौं सः राहवे नमः। जप संख्या – १८०००(अठारह हजार)। जपकाल– रात्रि।

केतु – वैदिक मन्त्र – ॐ केतुं कृण्वन्नकेतवे पेशो मर्या अपेशसे। समुषद्भिरजायथाः॥ (हवन समिधा – कुशा )। एकाक्षरी बीज मन्त्र – ॐ कें केतवे नमः। तान्त्रिक मन्त्र – ॐ स्त्रां स्त्रीं स्त्रौं सः केतवे नमः। जप संख्या – १७०००(सत्रह हजार)। जपकाल– रात्रि।

नवग्रह शांति प्रार्थना – ॐ ब्रम्हा मुरारिस्त्रिपुरान्तकारी भानुः शशी भूमिसुतो बुधश्च। गुरुश्च शुक्रः शनिराहुकेतवः सर्वे ग्रहाः शान्तिकरा भवन्तु।। सूर्यः शौर्यमथेन्दुरूच्चपदवीं सन्मङ्गलं मङ्गलः





**महत्व** – शुभ ग्रहों के प्रभाव में वृद्धि एवं अनिष्ट कारक ग्रहों की शान्ति हेतु सुयोग्य ज्योतिषी की सलाह से विधि पूर्वक रत्न धारण करना चाहिये। कोंन सा रत्न कब पहनना चाहिये और कब हानिप्रद होगा, इस संबन्ध में विद्वानों में मतभेद हैं। इस वारे में हमारा मत है कि, तृतीयेश, षष्टेश, अष्टमेश और द्वादशेष का रत्न धारण करने की सलाह कभी नहीं देना चाहिये। लग्नेश सदैव शुभ होता है, अतः लग्न स्वामी का रत्न आजीवन धारण करना चाहिये। कारक ग्रह की महादशा में उसका रत्न विशेष लाभप्रद रहेगा। मारकेश का रत्न सदैव अशुभ कारक होगा। किसी भी रत्न को कच्चे दूध या गंगाजल में स्नान कराकर, ग्रह के मन्त्र से अभिमन्त्रित कर, धूप चंदन देकर धारण करना चाहिये। रविपुष्य योग में कोई भी रत्न धारण किया जा सकता है।

**माणिक्य** – सूर्य की प्रसन्नता हेतु माणिक्य धारण किया जाता है। सिंह लग्न वाले जातकों को यह आजन्म धारण करना चाहिये। मेष, कर्क, वृश्चिक, धनु, लग्न वाले जातकों के लिये माणिक्य शुभ है। माणिक्य के साथ हीरा, नीलम, गोमेद और लहसुनिया कभी भी धारण नहीं करना चाहिये। धारण विधि :– रविवार के दिन सूर्योदय के समय या सूर्य की होरा मे, शुभ योग में, सोने अथवा तांबा की अंगूठी में, सूर्य मन्त्र से अमिन्त्रित करके दाहिने हाथ की तर्जनी या अनामिका अंगुली में माणिक्य धारण करना चाहिये। माणिक्य कम से कम ढ़ाई रत्ती का होना चाहिये।

**मोती** – यह चन्द्र देव का रत्न है। कर्क लग्न में जन्मे जातकों को यह रत्न विशेष लाभ दायक है। मेष, कन्या, तुला, वृश्चिक, एवं मीन लग्न वाले जातकों के लिये मोती शुभ होता है। मोती के साथ हीरा, पन्ना, नीलम, गोमेद और लहसुनिया कभी भी धारण नहीं करना चाहिये। मोती धारण विधि :– सोमवार को शुक्ल पक्ष की द्वितीया से पूर्णिमा तक, चन्द्रमा की होरा में या संध्या में, चाँदी की अंगूठी में, चन्द्र मन्त्र से अमिन्त्रित करके कनिष्ठा अंगुली में मोती धारण करना चाहिये।

**मूंगा** – मंगल देव की कृपा प्राप्ती के लिये मूंगा धारण करना चाहिये। जिन जातकों का जन्म मेष या बृश्चिक लग्न में हुआ हो उन्हें मूंगा अवश्य धारण करना चाहिये। कर्क, सिंह, धनु, मकर, मीन लग्न के लिये मूंगा शुभ होता है। मूंगा के साथ हीरा, पन्ना, नीलम, गोमेद और लहसुनिया कभी भी धारण नहीं करना चाहिये। धारण विधि :– शुक्ल पक्ष के मंगलवार को, मंगल की होरा मे, सोने या तांबा की अंगूठी में, मंगल के मन्त्र से अमिन्त्रित करके अनामिका अंगुली में मोती धारण करना चाहिये।

**पन्ना** – यह बुध का रत्न है। मिथुन या कन्या लग्न के जातकों के लिये पन्ना विशेष शुभ है। वृषभ, तुला, धनु, मकर एवं कुम्भ लग्न के लिये पन्ना शुभ होता है। पन्ना कम से कम ३ रत्ती का होना चाहिये। पन्ना के साथ मोती एवं मूंगा नहीं पहनना चाहिये। धारण विधि :– शुक्ल पक्ष के बुधवार को, बुध की होरा में, बुध मन्त्र से अभिमन्त्रित कर सोने की अंगूठी में कनिष्ठा अंगुली में पन्ना धारण करना चाहिये।

**पुखराज** – यह गुरु का प्रमुख रत्न है। धनु या मीन लग्न राशि वाले जातकों के लिये यह रत्न विशेष शुभ है। मेष, मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या, वृश्चिक, धनु, कुंभ एवं मीन लग्न वाले जातकों के लिये पुखराज शुभ होता है। चूंकि गुरु का रंग पीला होता है इसलिये पीला पुखराज ही शुभ कारक होता है। पुखराज कम से कम ३ रत्ती का होना चाहिये। पुखराज के साथ हीरा, नीलम, गोमेद और लहसुनिया कभी भी धारण नहीं करना चाहिये। धारण विधि :– शुक्ल पक्ष के गुरुवार को, गुरुकी होरा में, सोने की अंगूठी में, गुरुमन्त्र से अभिमन्त्रित करके तर्जनी अंगुली में पुखराज धारण करना चाहिये। गुरु का उपरत्न :– जिरकान, सुनैला।

**हीरा ( वज्रमणि )** – वृष या तुला लग्न के जातकों को हीरा सदैव शुभ होता है। मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या, मकर एवं कुंभ लग्न जातकों के लिये हीरा शुभ होता है। हीरे वजन कम से कम ढ़ाई सेन्ट होना चाहिये। हीरा के साथ माणिक्य, मोती, मूंगा या पीला पुखराज धारण नहीं करना चाहिये। धारण विधि :– शुक्ल पक्ष के शुक्रवार को शुक्र की होरा में, चाँदी की अंगूठी में, शुक्र के मन्त्र से अभिमन्त्रित कर, कनिष्ठिका या मध्यमा अंगुली में हीरा धारण करना चाहिये। शुक्र के उपरत्न :–फिरोजा, ओपल, सफेद स्फटिक।

**नीलम** – वृषभ, तुला, मकर, कुम्भ लग्न जातकों के लिये नीलम शुभ है। नीलम के साथ माणिक्य, मोती, मूंगा या पीला पुखराज धारण नहीं करना चाहिये। प्रायः नीलम धारण करने के २४ धंटे के भीतर अपना प्रभाव प्रारंभ कर देता है, इसलिये इसके पहनने का निर्णय सावधानी पूर्वक करना चाहिये। यदि नीलम अनुकूल न वैठे तो किसी भी प्रकार की हानि की संभावना रहती है, इसलिये परीक्षण के लिये कम से कम ३ दिन नीलम को अपने पास रखना चाहिये। यदि इस दौरान रोग, घबराहट या अशुभ स्वप्न आऐं तो नीलम धारण नहीं करना चाहिये। **धारण विधि** :– किसी भी शनिवार को शनि की होरा में, पंचधातु, लोहे या सोने की अंगूठी में, शनि के मन्त्र से अभिमन्त्रित कर, मध्यमा अंगुली में नीलम धारण करना चाहिये।

**गोमेद ( गोमेदक )** – यह राहु का रत्न है। जिनकी लग्न कुंडली में राहु १, ४, ७, ९ या १० वें भाव में हो, उन्हें गोमेद धारण करना चाहिये। गोमेद के साथ माणिक्य, मोती, मूंगा या पीला पुखराज धारण नहीं करना चाहिये। धारण विधि :– किसी भी शनिवार को शनि की होरा में, पंचधातु की अंगूठी में, राहु के मन्त्र से अभिमन्त्रित कर, मध्यमा अंगुली में गोमेद धारण करना चाहिये।

**लहसुनियां ( वैदूर्य )** – यह केतु का रत्न है। जिनकी लग्न कुंडली में केतु १, ३,४, ६, ७, ९, १० या ११ वें भाव में हो, उन्हें गोमेद धारण करना चाहिये। लहसुनिया के साथ माणिक्य, मोती, मूंगा या पीला पुखराज धारण नहीं करना चाहिये। धारण विधि :– बुधवार के दिन पंचधातु की अंगूठी में, केतु के बीज मन्त्र द्वारा अभिमन्त्रित कर कनिष्ठ अंगुली में वैदूर्य धारण करना चाहिये।

## ॥ महामृत्युंजय मंत्र ॥

**वेदोक्त मंत्र** – ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम्। उर्वारुकमिव बंधनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात्॥

**प्रणव सहित महामृत्युंजय मंत्र** – ॐ हौं जूँ स: ॐ भूर्भुव: स्व: ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम्। उर्वारुकमिव बंधनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात् ॐ स्व: भुव: भू: ॐ स: जूँ हौं ॐ ॥

**भावार्थ** – इस महामंत्र का अर्थ अथाह एवं विश्व व्यापक है, इसे भगवान शिव ही जानते हैं। तथापि कई विद्वानों के द्वारा किये गये भावार्थ पढ़ने को मिले। जिसने जिस भाव या उद्देश्य से इस महामंत्र का पढ़ा उसे वही भावार्थ अनुभूत हुआ। उदाहरण के लिये यदि किसी गंभीर रोग या अनिष्ट से निवारण हेतु इस मंत्र का जाप करते हैं तो इसका भावार्थ इस प्रकार हो सकता है। ''हम उन भगवान त्र्यम्बक (ब्रह्मा, विष्णु एवं रुद्र तीनों के जनक शिव) का यजन (उपासना) करते हैं, जो कि पुष्प रुपी संसार में सुगंध की तरह व्याप्त होकर जगत का पोषण करते हैं, ऐसे प्रभु से मेरी प्रार्थना है कि हे प्रभो! यदि समय आ गया हो तो, मृत्यु बंधन से उसी तरह मुक्ति देवें जैसे खरबूजा पक जाने पर विना कष्ट के लत्ता के बंधन से छूट जाता है। अन्यथा अमृत देकर हमें सुदीर्घ जीवन प्रदान करें।''

**महामृत्युंजय जाप विधि** – जिस दिन शिववास शुभ हो उस समय महामृत्युंजय जाप करना चाहिये। सर्व प्रथम आचमन, पवित्रीकरण और प्राणायाम करके '' सुमुखश्चैकदन्तश्च........'' मंत्र से भगवान श्री गणेश का स्मरण करना चाहिये। तत्पश्चात संकल्प करके विनियोग करना चाहिये। विनियोग हेतु दाहिने हाथ में जल लेकर '' ॐ अस्य श्री महामृत्युंजय मन्त्रस्य वशिष्ठऋषि: अनुष्टुप्छन्द: श्री सदाशिव महामृत्युंजय रुद्रो देवता श्रीं वीजं ह्रीं शक्ति: मम अभीष्ट सिद्धयर्थे जपे विनियोग:'' यह मंत्र पढ़कर जल नीचे पात्र में छोड़ दें।

**न्यास** – मंत्र को शरीर में धारण करने की क्रिया न्यास है।

ऋष्यादि न्यास – ॐ वशिष्ठ ऋषये नम: (यह मंत्र पढ़कर सिर का स्पर्श करें)। अनुष्टुप् छन्दसे नम: (यह मंत्र पढ़कर मुख का स्पर्श करें)। श्री महामृत्युंजय रुद्र देवतायै नम: (यह मंत्र पढ़कर हृदय का स्पर्श करें)। श्रीं वीजाय नम: (यह मंत्र पढ़कर गुह्य को छुएं)। हीं शक्तये नम: (यह मंत्र पढ़कर पैरों का स्पर्श करें)।

**करन्यास** – ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: त्र्यम्बकं, ॐ नमो भगवते रुद्राय शूलपाणये स्वाहा अंगुष्ठाभ्यां नम: (यह मंत्र पढ़कर दोनों तर्जनियों से हाथ के अंगूठों का स्पर्श करें)। ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: यजामहे, ॐ नमो भगवते अमृत मूर्तये मां जीवाय, जीवय तर्जनीभ्यां नम: (यह मंत्र पढ़कर दोनों तर्जनियों को अंगूठे से मिलाऐं)। ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: सुगन्धि पुष्टिवर्धनम्, ॐ नमो भगवते रुद्राय चन्द्र शिरसे जटिने स्वाहा, मध्यमाभ्यां वषट् (यह मंत्र पढ़कर बीच की दोनों अंगुलियों को अंगूठों से मिलाएं)। ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: उर्वारुकमिव बंधनात्, ॐ नमो भगवते रुद्राय त्रिपुरांतकाय ह्रां ह्रीं, अनाम्यकाभ्यां हुँ (यह मंत्र पढ़कर अनामिकाओं को अंगूठे से मिलाएं)। ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: मृत्योर्मुक्षीय, ॐ नमो भगवते रुद्राय त्रिलोचनाय ऋग्यजु: साममंत्राय कनिष्ठिकाभ्यां वौषट् (यह मंत्र पढ़कर कनिष्ठिकाओं को अंगूठे से मिलाएं)। ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: मामृतात्, ॐ नमो भगवते रुद्राय अग्नित्रयाय ज्वल-ज्वल मां रक्ष रक्ष अधोरास्त्राय, करतलकर पृष्ठाभ्यां फट् (यह मंत्र पढ़कर हथेलियों के पिछले भाग को परस्पर रगड़ें)।

**अंग न्यास** – ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: त्र्यम्बकं, ॐ नमो भगवते रुद्राय शूलपाणये स्वाहा हृदयाय नम: (दाईं पांच अंगुलियों से हृदय का स्पर्श करें)। ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: यजामहे, ॐ नमो भगवते अमृत मूर्तये मां जीवाय, शिर से स्वाहा (सिर का स्पर्श करें)। ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: सुगन्धि पुष्टिवर्धनम्, ॐ नमो भगवते रुद्राय चन्द्र शिरसे जटिने स्वाहा, शिखायै वषट् (शिखा स्पर्श)। ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: उर्वारुकमिव बंधनात्, ॐ नमो भगवते रुद्राय त्रिपुरांतकाय ह्रां ह्रीं, कबचाय हुँ (दाएं हाथ से बायां कंधा तथा बाएं हाथ से दाएं कंधे का स्पर्श करें)। ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: मृत्योर्मुक्षीय, ॐ नमो भगवते रुद्राय त्रिलोचनाय ऋग्यजु: साममंत्राय नेत्रत्रणाय वौषट् (तर्जनी तथा अनामिका से दोनों आंखों का स्पर्श करें)। ॐ हौं ॐ जूँ स: भूर्भुव: स्व: मामृतात्, ॐ नमो भगवते रुद्राय अग्नित्रयाय ज्वल-ज्वल मां रक्ष रक्ष अधोरास्त्राय, करतलकर अस्त्राय फट् (दाएं हाथ की तर्जनी और मध्यमा को सिर पर से घुमाकर बाएं हथेली पर मारकर ध्वनि करें)। तत्पश्चात महादेव का ध्यान करें।

**ध्यान** – शिव पुराण में ध्यान मंत्र इस प्रकार है – चन्द्रार्काग्नि विलोचनं स्मितमुखं पद्मद्वयान्त: स्थितम्। मुद्रा पाश मृगाक्ष सूत्र विलसत्पाणिं हिमांशु प्रभम्॥ कोटीरेन्दुगलत्सुधा स्नुततनुं हारादि भूषोज्वलम्। कान्त्या विश्वविमोहनं पशुपतिं मृत्युंजयं भावयेत्॥

**मानसपूजा एवं जप** – ध्यान के पश्चात् शिवजी का मानसपूजन कर महामृत्युंजय मंत्र का संकल्प की संख्या में रुद्राक्ष की माला से संपुट सहित जाप करना चाहिये। संकल्पित जप का दशांश हवन और हवन का दशांश तर्पण और तर्पण का दशांश मार्जन, का दशांश ब्राह्मण भोजन के बाद आरती, पुष्पांजलि एवं इष्टदेव से क्षमा प्रार्थना करनी चाहिये। इस प्रकार विसर्जन के पश्चात् अनुष्ठान पूर्ण हो जाता है।

## ॥ मूल नक्षत्रों के वेदोक्त मन्त्र ॥

अश्विनीमंत्र –ॐ अश्विनीर्भैषज्येनतेजसे बृम्हवर्चसायाभिषिञ्चामि सरस्वत्यैभैषज्यन वार्यान्नाद्याय अभिषिञ्चीमिन्द्रिस्येन्द्रियेण वलायश्रियै यशसेऽभिषिश्चामि।

अश्लेषा मंत्र – ॐ नमोस्तुसर्पेभ्योयेकेच पृथ्वीमनु ये अन्तरिक्षे ये दिवितेभ्य: सर्पेभ्योनम:।

मघा मंत्र – ॐ पितृभ्य: स्वाधायिभ्य: स्वधानम: पितामहेभ्य: स्वधायिभ्य: स्वधानम: प्रपितामहेभ्य: स्वधायिभ्य: स्वधा नम: अक्षन्नपितरोमीमदन्त पितरोक्तीतृप्यन्त पितर: पितर: शुन्धद्ध्वम्।

ज्येष्ठा मंत्र – ॐ सजोषा इन्द्रसगणोमरूद्भि: सोममपिववृत्रहाशूरविद्वान्जहि शत्रुं रपमृधोनुदश्वाथा भयं कृणुहिविश्वतोन:।

मूल मंत्र – ॐ एषतेनिऋते भागरतांजुषस्व स्वाहाग्निनेत्रेभ्यो: देवेभ्यो: पर: सद्भ्य: स्वाहा, यमनेत्रेभ्यो दक्षिणासद्भ्य: स्वाहा, विश्वदेव नेत्रेभ्योदेवेभ्य: पश्चात्सद्भ्य: स्वाहा, मित्रावरूण नेत्रेभ्यो वामनेत्रेभ्योवा देवेभ्यऊत्तरासदभ्य: स्वाहा:, सोमनेत्रेभ्यो उपरिसद्भ्योदुखद्भ्य: स्वाहा। अथवा – ॐ उपाधम किल्विषमयकृत्या मनयोग्य: अपामार्गवमस्मदपयु: स्वप्न्ँसुव।

रेवती मंत्र – ॐ पूषन्तव्रतेजयननरिष्येमकदाचन स्तोतारस्तइहस्मसि।

## ॥ पंचक नक्षत्रों के वेदोक्त मन्त्र ॥

धनिष्ठा मंत्र –ॐ वसो: पवित्रमसिशतधारं वसो: पवित्रमसि सहस्त्रधारं देवस्त्वा सवितपुनातु वसो: पवित्रेण शतधारेण सुत्वा कामधुक्ष:।

शतभिषा –ॐ वरूणस्योत्तम्भन मसिव्वरूण स्यस्यस्कम्भ सर्जनीस्त्थो वरूणस्य कऋत् सदन्नयसिवव्रूणस्यऋत् सदन्नमसिव्वरूणस्यऽऋ तसदनमासीद।

पूर्वभाद्रपद – ॐ उतनोहिर्ब्बुध्न्य: श्रृणोत्वज एक पात् पृथिवि समुद्र: व्विश्वेदेवोऽऋता बृधोहुवाना स्तुता मंत्रा: कविशस्ताक्अवंतु:।

उ. भाद्रपद–ॐ शिवोनामासिस्वधितिस्ते पिता नमस्ते अस्तु मा माहिँसी: निवर्त्तयाम्यायुषेन्नाद्यायप्रजननाय रायस्पोषायसुप्रजा: –त्वायसुवीर्याय।

रेवती मंत्र – ॐ पूषन्तवब्रतेब्व्रते व्वयन्नरिस्येन कदाचन स्तोता रस्तइहस्मसि।

| ग्रह | दान पदार्थ | दान समय | औषधि स्नान |
|---|---|---|---|
| सूर्य | कनक, माणिक्य, तांवा, सोना, लाल गाय, गुड़, घी, कमल, लाल वस्त्र, लाल चंदन, मूंगा, केशर। | सूर्योदय | कनेर पुष्प, केशर, खसखस, इलायच |
| चन्द्र | चावल, मोती, चांदी, सोना, श्वेत बैल, मिश्री, दही, श्वेतपुष्प, श्वेत वस्त्र, श्वेत चंदन, शंख, कपूर। | संध्या | पंचगव्य, गोदुग्ध, गोबर, गंगाजल, श्वेत चंदन, गोमूत्र। |
| मंगल | मसूर, मूंगा, तांवा, सोना, लाल बैल, गुड, घी, लाल कनेर, लाल वस्त्र, लाल चंदन, केशर, कस्तूरी। | सू.उ. से सवा २ घडी | जटामासी, मौलश्री, विल्व छाल, लाल पुष्प, सिंगरफ। |
| बुध | मूंग, पन्ना, कांस्य, सोना, शस्त्र, शक्कर, घी, हरा वस्त्र, अनेक फल, हाथीदांत, कपूर। | सू.उ. से पांच घडी | गोवर, अक्षत, मोती, शहद, जायफल, पीपरामूल, गंगाजल। |
| गुरु | पीला अनाज, पुखराज, सोना, अश्व, लवण, घी, पीले पुष्प, पीत वस्त्र, पीला फल, धर्म ग्रंथ। | संध्या | चमेली पुष्प, श्वेत सरसों, गूलर, मुलहटी, गंगाजल। |
| शुक्र | चावल, हीरा, चांदी, सोना, श्वेत घोड़ा, मिश्री, श्वेत पुष्प, दूध, श्वेत वस्त्र, श्वेत चंदन, दही, सुगंधित द्रव्य। | सूर्योदय | पीपरामूल, जायफल, केशर, मूली बीज, मैनशिला, श्वेत चंदन, गंगाजल |
| शनि | उड़द, नीलम, लोहा, सोना, कालीगाय, कुलथी, तैल, कालेपुष्प, काला वस्त्र, काले जूते, भैंस, कस्तूरी। | रात्रि | काले तिल, सुरमा, लोबान, सौंफ, खसखस। |
| राहु | सप्त धान्य, गोमेद, सीसा, सोना, कालाघोड़ा, ताम्रपात्र, तैल, नीलपुष्प, नीलवस्त्र, नारियल, कंबल, खड्ग। | रात्रि | लोबान, तारपीन, कस्तूरी, गजदंत, गंगाजल। |
| केतु | सप्त धान्य, लहसुनिया, लोहा, सोना, बकरा, तेल, धूम्र वस्त्र, नारियल, कंबल, कस्तूरी। | रात्रि | लोवान, तारपीन, तिल के पत्ते, गजदंत, लाल चंदन, गंगाजल। |

# सोपान वास्तु की वैज्ञानिक उपपत्ति

# Scientifical Derivation of Staircase Vastu

वास + अस्तु = वास्तु। इस प्रकार निवास करने की कला या विधा को वास्तुशास्त्र कहते हैं। भारतीय मनीषियों ने प्रकृति के बीच रहकर कुछ अनुभव प्राप्त किये जिनसे विभिन्न शास्त्रों का क्रमिक विकाश हुआ। भारतीय वास्तुशास्त्र भी एक प्राकृतिक विज्ञान है। पर्यावरण, भूगोल, अभियान्त्रिकी, भौतिकी, रसायन, पादप विज्ञान, जीव विज्ञान, खगोल, विकिरण, समस्त प्रकार की दृश्य एवं अदृश्य उर्जाऐं जैसे प्रकाश तरंग, चुम्बकीय तरंग, कोस्मिक तरंग, गुरुत्वाकर्षण तरंग, क्वान्टम् इत्यादि विषयों में वर्णित नियमों का ब्रम्हाण्ड के चराचर जगत पर पड़ने वाले प्रभाव के सम्यक अध्ययन ही वास्तुशास्त्र की विषयवस्तु है।

प्राचीनकाल में लेखन सामग्री की न्यून उपलब्धता के कारण गुरु कुल में विद्यार्थियों को विषय का अभ्यास कण्ठस्थ रूप से कराया जाता था। मूल विषय वस्तु को कण्ठस्थ रूप से एवं उपपत्ति को मौखिक रूप से समझाई जाती थी। कालान्तर में गुरुकुल समाप्त हो गये इससे परिणाम स्वरूप मूल नियम तो विद्यमान हैं, लेकिन उपपत्ति का लोप हो गया। उपपत्ति के अभाव में भारतीय विज्ञान या शास्त्रों के विषयों को वर्तमान में शंका की दृष्टि से देखा जाने लगा है। अत:अव यह आवस्यक है कि विद्यार्थियों को वास्तुशास्त्र के साथ-साथ आधुनिक विज्ञान का ज्ञान भी कराया जाये, इससे उनका सभ्यक विकास होकर वे क्यों और कैसे का उत्तर देने में सक्षम हो सकेंगे।

वास्तुशास्त्र के अनुसार भवन में **सोपान** का अत्यधिक महत्व होता है। सोपान को सीढ़ी, जीना या स्टेयरकेस भी कहते हैं। सोपान के माध्यम से उर्जा तरंगों का प्रवाह भूतल से उच्च तलों की ओर या विपरीत दिशा में अनवरत विद्यमान रहता है। सोपान के वारे में प्राचीन वास्तु ग्रंथों में बहुत कम विवरण मिलता है, इस कारण अनेक भ्रान्तियां व्याप्त हैं। इस लेख में प्राचीन वास्तु शास्त्रीय सूत्रों एवं विद्यमान भवनों के सोपान विन्यास का आधुनिक विज्ञान की दृष्टि से विश्लेषण प्रस्तुत किया जा रहा है।

**सोपान संख्या:-** सोपान में खड़े हुये फलक को '**स्थित**' या Riser कहते हैं तथा लेटे हुये फलक को '**शायिन**' या Tread कहते हैं। प्रस्तुत चित्र में '**स्थित**' को R से तथा '**शायिन**' को T से प्रदर्शित किया गया है।




मयमतम् : अध्याय २१, श्लोक क्रमांक ९४ के अनुसार –

**अयुग्मेव सोपानं गुह्या-अगुह्य वशात्ततः।**

**एकभक्तिविनिष्क्रान्तं मण्डपादिषु वाह्यतः।।**

अर्थात सोपान के '**स्थित**' Risers की संख्या विषम होना चाहिये। इसमें भूतल को मिलाने पर कुल '**शायिन**' Tread संख्या सम हो जाती है। भारतीय ज्योतिष शास्त्रों में गिनती की विषम-सम संख्याओं को क्रमश: '**क्रूराक्रूरौ**' कहा है। अत: '**शायिन**' ( पदतल ) संख्या सम होने से **अक्रूर ( शुभ )** होती है।

समराङ्गणसूत्रधार : अध्याय १८, श्लोक क्रमांक ११ के अनुसार –

**काष्ठकैर्यत्र रचितं स्थूयोरधिरोहणम्।**

**सा नि:क्षेणिरिति प्रोक्ता सोपानैर्विपुलै: पदे।।**

इस प्रकार समराङ्गणसूत्रधार में सोपानों की संख्या '**विपुल**' अर्थात् अनेक मात्र संकेत है, सम-विषम संख्या का स्पष्ट निर्देश नहीं है।

वैज्ञानिक दृष्टिकोण से पदताल लय **( रिदम् )** पूर्ण होने पर सोपानों पर चढ़ने-उतरने में श्रम का कम अनुभव होगा। अत: विषम संख्यक '**स्थित**' Risers **शुभ** होना स्वभाविक है।

## सोपान आरोहण में आवर्त ( दक्षिणावर्त-वामावर्त ) भ्रांति समाधान

मयमतम् : अध्याय २१, श्लोक क्रमांक ९५ के अनुसार –

**सोपानं सर्ववर्णानां प्रादक्षिण्याधिरोहणम्।**

**प्रशस्तं विपरीतं तद् विनाशाय भवेदिह।।**

इस श्लोक के अनुसार सभी वर्णो के सोपान दक्षिणावर्ती होना चाहिये अन्यथा विनाश होता है। यह तथ्य बहुप्रचलित है। लेकिन इस श्लोक से पहले श्लोक क्रमांक ८६ से ९० के वीच चार प्रकार के सोपानों का वर्णन है, इनमें से केवल श्लोक क्रमांक ८९ में दक्षिणावर्ती सोपान ('**अश्वपादोपरि स्थित्यारोहणं दक्षिणाङ्घ्रिणा**' ) आदेशित है। अन्य तीन प्रकार के सोपानों के साथ यह नियम नहीं है।

अत: सम्यक रूप से यह कह सकते हैं कि सभी वर्ण के लोग को केवल अश्वपद ( अर्धचंद्राकार) प्रकार के सोपान को दक्षिणावर्ती वनाना चाहिये।

हमारे पूर्वज विद्वानों के निर्देशन में वनाये गये प्रचीन मंदिरों और दुर्गों में भी वामावर्ती एवं दक्षिणावर्ती दोनों प्रकार के सोपान विद्यमान हैं।

अत: अव हम निश्चित रूप से यह कह सकते हैं कि **वामावर्ती एवं दक्षिणावर्ती दोनों प्रकार के सोपान** होते हैं।

**सोपान केवल दक्षिणावर्ती होना चाहिये यह भ्रांति है।**

## सोपान आरोहण में आवर्त ( दक्षिणावर्त-वामावर्त ) : वैदिक ए भूगोलीय मापदंड

किसी वास्तुपद में सोपान आरोहण दक्षिणावर्ती हो या वामावर्ती? इसका निर्धारण भूखण्ड की पृथ्वी के गोलार्ध में स्थिति ( उत्तर या दक्षिण अक्षांश), उस गोलार्ध में चक्रवात की विशेषता एवं भूखण्ड के वास्तुपद से किया जाता है। विन्दुवार विवरण इस प्रकार है :-

**( एक ) भूखण्ड की भौगोलिक स्थिति** – ( उत्तर या दक्षिण अक्षांश)।

पृथ्वी की भूमध्य रेखा (शून्य अक्षांश) से उत्तरी ध्रुव तक का क्षेत्र उत्तरी गोल कहलाता है, तथा भूमध्य रेखा से दक्षिणी ध्रुव तक का क्षेत्र दक्षिणी गोल कहलाता है। इसमें भूमध्यरेखा वृत्त के समानान्तर ९० अक्षांश होते हैं।




**( दो ) मरुद्गणों ( चक्रवात ) की प्रकृति के वैदिक प्रमाण**

प्रकृति में ऊर्जा का प्रवाह मरुद्गणों के माध्यम से होता है। या ऐसा भी कह सकते हैं कि, प्रकृति के निकायों ( नेचुरल सिस्टम) में जिस ऊर्जा से कार्य संपादन होता है वह मरुद्गण हैं। इसका प्रमाण वेदों और पुराणों में मिलता है। मरुद्गणों को उनके वैमात्रिक भाई इन्द्र द्वारा दिति के गर्भ में उनन्चास भागों में खण्डित करने वृत्तांत सर्वत्र कथित है। ४९ प्रकार के मरुद्गणों में से ७ प्रकार के मरुद्गण चक्रवात स्वरूप होते हैं। इन्हें भारत में चक्रवात, बेस्टइन्डीज में प्रभंजन, फिलीपिन्स में बबंडर एवं अमेरिका में टोर्नेडो कहा जाता है। मरुद्गणों के अन्य लघु स्वरूप सामान्य वात एवं सूक्ष्म वात के ऊर्जा प्रवाह पृथ्वी पर निरन्तर विद्यमान रहते हैं। वात ( वायु) की ऊर्जा के श्रोत्र मरुद्गण ही हैं, इसके प्रमाण हेतु ऋग्वेद के कुछ सूत्र इस प्रकार हैं –

**( 1 ) सत्यं त्वेषा अमवन्तो धन्वञ्चिदा रुद्रियासः।**

**मिहं कृण्वन्त्यवाताम्।।** (ऋग्वेद 1.38.7)

भावार्थ – यह सत्य है कि वे कान्तिमान, बलिष्ठ रुद्रदेव के पुत्र वे मरुद्गण वात (पवन) सहित वर्षा करते हैं।

**( 2 ) को वो वर्षिष्ठ आ नरो दिवश्च ग्मश्च धूतयः। यत्सीमन्तं न धूनुथ।।** (ऋग्वेद 1.37.6)

भावार्थ –क्षितिज धरा को कम्पायमान करने वाले मरुतो! तुमसे वड़ा कौन है? तुम वृक्ष की डालियों के तुल्य संसार को हिलाते हो।

**मस्तो यद्ध वो बलं जनां अचुच्यवीतन। गिरींरचुच्यवीतन।।** (ऋग्वेद 1.37.12)

भावार्थ – हे मरुतो ! आप अपने बल से लोगों को विचलित कर देते हैं, आप पर्वतों को भी विचलित करने में समर्थ हैं।

(इस तथ्य से सभी परिचत हैं कि जव चक्रवात आता है तव भीषण वर्षा भी होती है। वृक्ष उखड़ जाते हैं। जनजीवन अस्त-व्यस्त हो जाता है)

### चक्रवात दो प्रकार के होते हैं – वामावर्ती एवं दक्षिणावर्ती।

### 1 – उत्तरी अक्षांश वाले देशों में वामावर्ती चक्रवात या प्रतिचक्रवात ( एन्टी क्लाँक वाईज ) –

इसमें वायु का प्रवाह, घड़ी की सुई की विपरीत दिशा में बाहर से केन्द्र की ओर होता है। इस प्रकार के चक्रवात भूतल पर पृथ्वी के उत्तरी गोल में सक्रिय रहते हैं। इस प्रकार के चक्रवात प्राय: उत्तरी अक्षांश वाले देशों जैसे भारत, चीन, जापान, यूरोप, उत्तरी अमेरिका इत्यादि में आते हैं।




### 2 – दक्षिणी अक्षांश के देशों में दक्षिणावर्ती ( क्लांक वाईज चक्रवात )–

इसमें वात यानि वायु का प्रवाह घड़ी की सुई की दिशा में, बाहर की ओर से केन्द्र की ओर होता है। इस प्रकार के चक्रवात भूतल पर पृथ्वी के दक्षिणी गोल में सक्रिय रहते हैं। यह चक्रवात आस्ट्रेलिया, दक्षिणी अमेरिका, अफ्रीका का दक्षिण भाग इत्यादि दक्षिणी अक्षांश वाले क्षेत्रों में आता है।




**निष्कर्ष** – दक्षिणी अक्षांश वाले देशों में दक्षिणावर्ती चक्रवात होते हैं, इनमें भी ऊर्जा का प्रवाह बाहर से केन्द्र की ओर होता है। अत: उत्तरी अक्षांशें के समान प्रकृति से शुभ ऊर्जा प्रवाह **( पोजीटिव इनर्जी )** प्राप्त करने के लिये शुभ वास्तु देवताओं के पद में सोपान का आरोहण **दक्षिणावर्ती ( क्लाँक वाईज )** वनाना शुभ होता है। इसी प्रकार अशुभ ऊर्जा **( निगेटिव इनर्जी )** कार्य प्रदाता असुर पदों की ऊर्जा को भवन से बाहर करने हेतु इन स्थानों पर **वामावर्ती ( एन्टी क्लाँक वाईज )** सोपान वनाना शुभ होता है।

**इस प्रकार स्पष्ट है कि, सोपान आरोहण का आवर्त दक्षिण एवं उत्तर गोल में परस्पर विपरीत दिशा में शुभाशुभ होता है।**

### ( तीन ) वास्तु देवता का या असुर का पद –

वास्तु मण्डल में सुर एवं असुर दोनों प्रकार के देवता हैं। वास्तुपद मण्डल में जहां पर सुर देवता हों वहां सोपान इस प्रकार वनाऐं जिससे प्रकृति की धनात्मक ऊर्जा भवन में प्रवेश करे। जहां पर असुर या उग्र पद हो वहां सोपान इस प्रकार वनाऐं कि असुर पद की ऋणात्मक ऊर्जा भवन से वाहर विसरित हो। 81 पदवास्तु में देवताओं की स्थिति चक्र में प्रदर्शित है।

उत्तर

वायव्य कोण — ईशान कोण

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रोग | नाग | मुख्य | भल्लाट | कुवेर | चरक | अदिति | दिति | शिखि |
| पाप | रुद्र | मुख्य | भल्लाट | कुवेर | चरक | अदिति | आप | पर्जन्य |
| शोष | शोष | यक्ष्मा | पृथ्वीधर | पृथ्वीधर | पृथ्वीधर | आपवत्स | जयंत | जयंत |
| असुर | असुर | मित्र | ब्रह्मा | ब्रह्मा | ब्रह्मा | अर्यमा | इन्द्र | इन्द्र |
| वरुण | वरुण | मित्र | ब्रह्मा | ब्रह्मा | ब्रह्मा | अर्यमा | सूर्य | सूर्य |
| पुष्पदन्त | पुष्पदन्त | मित्र | ब्रह्मा | ब्रह्मा | ब्रह्मा | अर्यमा | सत्य | सत्य |
| दौवारिक | दौवारिक | इन्द्र | विवस्वान् | विवस्वान् | विवस्वान् | सविता | भ्रंश | भ्रंश |
| सुग्रीव | जय | भृंगराज | गंधर्व | यम | वृहत्क्षत | वितथ | सवित्र | आकाश |
| पितृ | मृग | भृंगराज | गंधर्व | यम | वृहत्क्षत | वितथ | पूषा | अनल |

पश्चिम — पूर्व

नैऋत्य कोण — अग्नि कोण

दक्षिण

### गोलार्ध के अनुसार दक्षिणावर्ती/ वामावर्ती सोपान का निर्णय

समराङ्गणसूत्रधार ग्रंथ के १४ वे अध्याय के श्लोक क्रमांक १३ से ३० तक वास्तुदेवों का निघण्टु वर्णित है। तदानुसार देवताओं की प्रकृति का वोध होता है। अत: उक्त आश्रय से असुर या उग्र (निगेटिव इनर्जी वाले) पद निम्न लिखित हैं।

1. भृश (मन्मथ), घर्षण 2. वितथ (कलियुग पुत्र) 3. यम। 4. भृङ्गराज (नैऋति नामक राक्षसी का पुत्र) 5. पितृ 6. शोष (शनि) 7. पापयक्ष्मा 8. रोग 9. विवस्वान (मृत्यु)

शेष ईशानादि अन्य 36 वास्तु देवताओं के पद धनात्मक ऊर्जा के स्त्रोत हैं।।

**उत्तरी गोलार्ध के देशों में –** उपरोक्त उल्लेखित 9 असुर/ अशुभ पदों पर दक्षिणावर्ती/ क्लाँकवाईज सोपान वनाना चाहिये। अन्य शुभ पदों पर वामावर्ती/ एन्टी क्लाँकवाइज सोपान वनाना चाहिये।

**दक्षिणी गोलार्ध में – ( उत्तरी गोलार्ध के विपरीत )** असुर पदों में वामावर्ती तथा शुभ पदों में दक्षिणावर्ती सोपान वनाना चाहिये।

### असमान भुजाओं एवं विदिशा भूखण्डों पर पद विन्यास

वास्तु का मूल आधार दिशाऐं हैं। वास्तु देवताओं का स्थान दिशाओं में है। दिशाओं को कोणीय अंशों में नापा जाता है। पिछले पृष्ठ पर जो वास्तुपद विन्यास चक्र दिया है, वह निम्न लिखित विशेषताओं वाले भूखण्ड पर शुद्ध होता है।

(1) पूर्वादि दिशाऐं भूखण्ड की भुजाओं के मध्य में हों। एवं

(2) भूखण्ड चतुरस्त्र (वर्गाकार) हो। यानि लम्बाई–चौड़ाई बराबर हो।

उक्त दोनों शर्तों में से किसी भी एक शर्त के अभाव में, प्रचलित चौकोर पद विन्यास पद्धति से विन्यास करने पर वास्तु देवताओं की भूखण्ड में वास्तविक स्थिति प्रदर्शित नही होती है। अत: यह गंभीर अशुद्धि होती है। त्रिकोणमिति के सामान्य जानकार इस तथ्य से भलीभांति परिचित हैं। इस त्रुटि का प्रदर्शन चित्र द्वारा किया जा रहा है।

चित्रों से स्पष्ट है कि प्रचलित पद्धति से किया गया पद विन्यास पूर्णत: अशुद्ध होता है। अत: विदिशा, झुकी हुई दिशा एवं असमान भुजा वाले भूखण्डों में शुद्ध वास्तुपद विन्यास हेतु हमारे वास्तु ग्रंथों में **वृत्तवास्तु विधान** का स्पष्ट निर्देश विद्यमान हैं। इसका वर्णन आगामी पृष्ठ पर दिया जा रहा है।

यदि भूखण्ड वर्गाकार तो हो,
लेकिन दिशा में झुकाव हो




यदि भूखण्ड की दिशा ठीक हो,
लेकिन वर्गाकार न हो




## ज्यामिति Geometery गणित द्वारा वृत्त वास्तु विधान

– **अथोच्यते वृत्तवास्तुर्वृत्तप्रासाद हेतवे।** समराङ्गणसूत्रधार–द्वादश अध्याय, श्लोक 13

भवार्थ – अव गोलाकार प्रासादों–भवनों, मंदिरों के लिये वृत्तवास्तु कहा जाता है।

**– देवता पद संक्षिप्तिरनयोश्चतुरश्रवत्।**
**एवं कार्यवशात् कार्या वास्तवो–अन्ये–अपि धीमता।।**
समराङ्गणसूत्रधार–द्वादश अध्याय, श्लोक 19

भवार्थ – उक्त (वृत्तवास्तु) विन्यासों में चतुरस्त्र वास्तु के अनुसार देवताओं का विन्यास करना चाहिये। बुद्धिमान वास्तुविद् को इसी प्रकार अन्य कार्यों के लिये वास्तु न्यासों की कल्पना करना चाहिये। अन्य कार्य आगे के श्लोक में कहे जा रहे हैं।

**– त्र्यश्रे षडषे चाष्टाश्रे, षोडशाश्रे च वृत्तवत्।**
**वृत्तायते–अर्धचन्द्रे च, वास्तौ पद विभाजनम्।।** समराङ्गणसूत्रधार–द्वादश अध्याय, श्लोक 13

भवार्थ – वृत्तवास्तु त्रिकोणीय, षडकोणीय, षोडषकोणीय एवं अर्धचन्द्राकार भूखण्डों में प्रयोजनीय होता है। आशय यह है कि, वर्गाकार एवं शुद्ध दिशा के भूखण्ड को छोड़कर अन्य सभी प्रकार के भूखण्डों के लिये **वृत्तवास्तु पदविन्यास** करना चाहिये।

### ८१ पद वृत्तवास्तु विधान

81 पद का वृत्त वास्तु विन्यास बाहरी परिधि में 32 पद होते हैं। प्रत्येक पद 360 / 32 = 11.25 अंश का होता है। दो–दो पदों को मिलाने पर 22.5 अंश का एक क्षेत्र (वास्तु जोन) होता है।

इसी प्रकार कम्प्यूटर द्वारा ड्राइंग की साईज से वृत्त वास्तु पदों का विन्यास करना चाहिये। यह विधि निम्न लिखित एवं आगामी चित्रों से स्पष्ट है।

## ज्यामिति Geometery गणित द्वारा वृत्त वास्तु विधान चित्र

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रोग | नाग | मुख्य | भल्लाट | कुवेर | चरक | अदिति | दिति | शिखि |
| पाप | रुद्र | मुख्य | भल्लाट | कुवेर | चरक | अदिति | आप | पर्जन्य |
| शोषे | शोषे | यक्ष्मा | पृथ्वीधर | पृथ्वीधर | पृथ्वीधर | आपवत्स | जयंत | जयंत |
| असुर | असुर | मित्र | ब्रह्मा | ब्रह्मा | ब्रह्मा | अर्यमा | इन्द्र | इन्द्र |
| वरुण | वरुण | मित्र | ब्रह्मा | | ब्रह्मा | अर्यमा | सूर्य | सूर्य |
| पुष्पदन्त | पुष्पदन्त | मित्र | ब्रह्मा | ब्रह्मा | ब्रह्मा | अर्यमा | सत्य | सत्य |
| दौवारिक | दौवारिक | इन्द्र | विवस्वान् | विवस्वान् | विवस्वान् | सविता | भ्रंश | भ्रंश |
| सुग्रीव | जय | भृंगराज | गंधर्व | यम | वृहत्क्षत | वितथ | सवित्र | आकाश |
| पितृ | मृग | भृंगराज | गंधर्व | यम | वृहत्क्षत | वितथ | पूषा | अनल |

(1) १६ जौन वास्तु चक्र से स्पष्ट है कि, आयताकार भूखण्ड पर कुछ जोन का क्षेत्रफल बहुत ज्यादा और कुछ का कम होता है। इसलिये वास्तु ग्रंथों में प्लाट की चौड़ाई से उसकी लम्बाई दुगने से अधिक का निषेध किया है। लेकिन यदि एसे भूखण्ड पर सावधानी पूर्वक वास्तु देवताओं के क्षेत्रों का ध्यान रखते हूये नक्सा वनाया जाये तो दोष की संभावना नही रहती है।

(२) सोपान के वारे में वास्तु ग्रंथों में न्यूनतम् विवरण उपलब्ध होने से समाज में सम्पूर्ण वास्तु नियमों की अनभिज्ञता देखने में आई है। सवसे ज्यादा भ्रम इस वात को लेकर है कि सोपान का आरोहण केवल दक्षिणावर्ती होना चाहिये। जवकि यह पृथ्वी के गोलार्ध एवं वास्तुपदों पर निर्भर है। इसके निर्धारण में मरुद्‌गणों का महत्वपूर्ण योगदान है। वेद वाक्यों एवं चक्रवातों के विज्ञान से इसभ्रम का निवारण किया गया है।

(३) दूसरा भ्रम मुख्य द्वार के निर्धारण में प्रचलित पद्धति (भूखण्ड की भुजा की लम्बाई में 9 का भाग) से करने का है। यह विधि केवल चतुरस्त्र (वर्गाकार)एवं शुद्ध दिशा के भूखण्ड हेतु ही होती है। विदिशा एवं वर्गाकार को छांड़कर अन्य सभी प्रकार के भूखण्डों हेतु प्राचीन वास्तु ग्रंथ समराङ्गणसूत्रधार के अनुसार वृत्तवास्तु चक्र से वास्तु पदों का स्थान निर्धारित करना चाहिये।

## समराङ्गणसूत्रधार ग्रंथ के अनुसार 81 पद का वृत्तवास्तु एवं 16 वास्तु जोन चक्र




## असमान आयताकार भूखण्ड पर 81 पद का वृत्तवास्तु एवं 16 वास्तु जोन चक्र



## पंचांग की प्रमुख विशेषताऐं

- ➡ विद्वानों की सलाह के परिपालन में प्रतिदिन नक्षत्र चरण का समाप्ती काल दिया गया है।
- ➡ प्रतिदिन के 51 से अधिक प्रकार के मुहुर्तो को शोधित कर दिया गया है।
- ➡ विवाह मुहुर्तो में परिहार सहित विवाह मुहुर्त भी लिखे जा रहे हैं, इससे विवाह मुहुर्तो की संख्या में वृद्धि हुई है।
- ➡ प्रतिदिन पृथ्वी पर अग्निवास, ग्रह मुख आहुति एवं शुभ शिव वास का शोधन कर दिये गये हैं।
- ➡ पाठकों की सुविधा के लिए किसी भी एक विषय से संबंधित विषय–बस्तु एक साथ रखी गई है, जैसे मुहूर्त्त खण्ड में केवल मुहूर्त्तों से संबंधित विषय सामग्री एक साथ दी गई है।
- ➡ भारतीय मौसम विज्ञान विभाग, भारत सरकार द्वारा स्वीकार्य वेध सिद्ध दृश्य ग्रह गणित से तिथि नक्षत्रादि का समय, दृश्य अयनांश एवं धर्मशास्त्र सम्मत विधि से पंचांग का निर्माण किया गया है।
- ➡ व्रत–पर्व–त्योहारों के निर्णय हेतु विभिन्न शास्त्रों एवं पुराणों का विस्तृत संदर्भ दिया गया है, इससे विद्वान पाठक स्वयं व्रत–पर्व का निर्णय करने में सक्षम होंगे।
- ➡ भारतीय स्टेंडर्ड टाईम में पंचांग का निर्माण होने से तिथि, नक्षत्र इत्यादि के घंटा मिनट समाप्ती काल में स्थानीय समय संस्कार करने की आवश्यकता नहीं है। इसलिये यह पंचांग सम्पूर्ण भारत में उपयोगी है।
- ➡ २१ से २८ अक्षांश के मध्य स्थित समस्त स्थानों केलिये पृथक- पृथक मध्यम सूर्योदय एवं सूर्यास्त काल तथा लग्न सारणियां दी गईं हैं।
- ➡ जन्म कुण्डली निर्माण हेतु विशेष विषय सामग्री संग्रहति की गई है।
- ➡ दैनिक उपयोगी ग्रह शान्ति कर्मकाण्ड हेतु आवश्यक विषय सामग्री दी गई है।
- ➡ इस पंचांग की विषय सामग्री में विद्वान पाठकों की आवश्यकता एवं सलाह के अनुसार
- ➡ परिवर्तनशीलता है।

**हरिद्वार कुंभ पर्व -पद्मिनी नायकं मेषे,कुंभ राशि गते गुरौ। गंगा द्वारे भवेद् योगः,कुंभ नामा तदोत्तना।।**

**प्रयागराज कुंभ पर्व**- मेष राशि गते जीवे, मकरे चंद्र भास्करौ। अमावस्या तदा योगः, कुंभास्व तीर्थ नायके।। मकरे च दिना नाथे, वृष राशि स्थिते गुरौ। प्रयागे कुंभ योगो, वै माघ मासे विधुक्षये।।

**नासिक कुंभ पर्व** - कर्के गुरुस्तथा भानुश्चंद्रश्चंद्र क्षये तथा। गोदावर्या तदा कुंभो जायते अवनि मण्डले।।

**उज्जैन कुंभ पर्व** -मेष राशि गते सूर्ये, सिंह राश्या बृहस्पति। अवंतिकायां भवे कुंभ:,सदा मुक्ति प्रदायकः।कुंभ स्थली महाक्षेत्रं, योगिनां स्नान दुर्लभम्। माधवे धवले पक्षे, सिंहे जीवे अजे रवौ।। तुला राशौ निशानाये, पूर्णायां पूर्णिमा तिथौ। व्यतिपाते तु संजाते, चंद्रवासर संयुते।उज्जयिन्यां महायोगे, स्नाने मोक्षं वाभुयात्।।